# स्वच्छन्दतन्त्रम्

श्रीमन्माहेश्वराचार्यवर्यश्रीक्षेमराजविरचितस्वच्छन्दोद्योताख्य-
व्याख्यानेनज्ञानवतीहिन्दीभाष्येण च विभूषितम्

व्याख्याकारः सम्पादकश्च
आचार्य राधेश्याम चतुर्वेदी

चौखम्बा विद्याभवन
वाराणसी

|| श्रीः ||

विद्याभवन प्राच्यविद्या ग्रन्थमाला

१५५

# स्वच्छन्दतन्त्रम्

## ( प्रथमो भागः )

### ( १-६ पटलानि )

श्रीमहामाहेश्वराचार्यवर्यश्रीक्षेमराजविरचित**स्वच्छन्दोद्योताख्य**-
व्याख्यानेन**ज्ञानवती**हिन्दीभाष्येण च विभूषितम्

व्याख्याकारः सम्पादकश्च

**आचार्य राधेश्याम चतुर्वेदी**

व्याकरणाचार्यः

एम० ए० (संस्कृत), पी-एच्०डी०, लब्धस्वर्णपदकः

शास्त्रचूडामणि विद्वान्

संस्कृतविभागः, कलासङ्कायः,

काशीहिन्दूविश्वविद्यालयः, वाराणसी



**चौखम्बा विद्याभवन**

**वाराणसी**

प्रकाशक

चौखम्बा विद्याभवन

( भारतीय संस्कृति एवं साहित्य के प्रकाशक तथा वितरक )
चौक ( बैंक आफ बड़ौदा के पीछे )
पो० बा० नं० 1069, वाराणसी 221001
फोन : 2420404


प्रथम संस्करण 2005
मूल्य 500=00
सम्पूर्ण सेट (1-2 भाग) 1000=00



अन्य प्राप्तिस्थान

चौखम्बा संस्कृत प्रतिष्ठान

38 यू . ए . बंगलो रोड, जवाहरनगर
पो० बा० नं० 2113
दिल्ली 110007
फोन : 23856391

*

चौखम्बा सुरभारती प्रकाशन

के० 37/117, गोपालमन्दिर लेन
पो० बा० नं० 1129, वाराणसी 221001
फोन : 2335263, 2333371

*कम्प्यूटर टाइप सेटर :*
मालवीय कम्प्यूटर्स
वाराणसी

*मुद्रक :*
रत्ना प्रिंटिंग वर्क्स
वाराणसी

The

VIDYABHAWAN PRACHYAVIDYA GRANTHMALA

155



# SVACCHANDATANTRAM

## ( PART ONE )

**[ 1-6 Paṭalas ]**

With the Commentary **Svacchandodyota** by

Ācārya Śrī Kṣemarāja

and **Jñānavatī** Hindi Commentary

*Commented & Edited By*

**Prof. RADHESHYAM CHATURVEDI**

Vyākaraṇācārya, M.A., Ph.D., (Gold medalist)

Śāstracūḍāmaṇi Scholar

Department of Sanskrit, Faculty of Arts,

Banaras Hindu University



**CHOWKHAMBA VIDYABHAWAN**

**VARANASI**

*Publishers:*

© **CHOWKHAMBA VIDYABHAWAN**

*( Oriental Publishers & Distributors )*

Chowk ( Behind The Bank of Baroda Building )

Post Box No. 1069

VARANASI 221001

*Telephone : 2420404*

First Edition

2005

*Also can be had from*

**CHAUKHAMBA SANSKRIT PRATISHTHAN**

38 U. A. Bungalow Road, Jawaharnagar

Post Box No. 2113

DELHI 110007

*Telephone : 23856391*

*

**CHAUKHAMBA SURBHARATI PRAKASHAN**

K. 37 / 117, Gopal Mandir Lane

Post Box No.1129

VARANASI 221001

*Telephone : 2335263*
*: 2333371*

*Computer Type-setters :*
**Malaviya Computers**
**Varanasi**

*Printers :*
**Ratna Printing Works**
**Varanasi**

# श्री ६ शिवचैतन्य वर्णी महाराज

अनुवादक के दीक्षागुरु



स्वामी श्री श्री १०८ शिवचैतन्यजी ब्रह्मचारीजी

**मातङ्गेश्वर घाट, महेश्वर (जिला खरगोन) म. प्र.**

**गायत्रीसाधनासिद्धसिद्धिसाम्राज्यचुञ्चवे ।**
**श्रेयःप्राप्तिनिमित्ताय नमश्चैतन्यवर्णिने ॥**

ॐ

ॐ तत्पुरुषाय विद्महे महादेवाय धीमहि
तन्नो रुद्रः प्रचोदयात् ।

ॐ विश्वानि देव सवितर्दुरितानि परासुव
यद् भद्रं तन्न आसुव ।

ॐ भद्रं कर्णेभिः शृणुयाम देवा भद्रं
पश्येमाक्षभिर्यजत्राः ॥



# पुरोवाक्

तान्त्रिक वाङ्मय क्रिया, विद्या, योग और चर्या के कारण जिस प्रकार चतुष्पाद संज्ञा से विभूषित है, काश्मीर, शैवदर्शन किं वा प्रत्यभिज्ञादर्शन अथवा त्रिकदर्शन भी मालिनीविजयतन्त्र, विज्ञानभैरव, स्वच्छन्दतन्त्र एवं परात्रींशिका के आधार पर चतुष्पाद विशेषण से अलङ्कृत किया जा सकता है। परमशिव या परमेश्वर के नाम से प्रसिद्ध चरम सत्ता का नाम स्वच्छन्द भैरव है । स्वच्छन्दतन्त्र में इन स्वच्छन्द भैरव को अघोरेश अथवा बहुरूप नामों से अभिहित किया गया है । इस ग्रन्थ के प्रारम्भ में अघोर मन्त्र का उद्धार, उसकी उपासना-पद्धति का वर्णन करते हुए अवान्तर विषयों के साथ शिवसामरस्य के लिये उपयोगी वृहत् प्रक्रिया की विस्तृत विवेचना प्रस्तुत है । इसीलिये मालिनीविजयतन्त्र की भाँति इस ग्रन्थ का भी प्रत्यभिज्ञादर्शन के लिये अत्यधिक प्रामाण्य है । स्वच्छन्दतन्त्र का प्रस्तुत संस्करण परमेश्वर की स्वातन्त्र्यशक्ति के लीलाविलास के रूप में प्रकाशमान उन्हीं की सेवा में अर्पित पुष्पाञ्जलि है ।

संस्कृत वाङ्मय के रत्नाकर में तान्त्रिक ग्रन्थों की रत्नावली विपुल मात्रा में विद्यमान है । देवभाषा में उपनिबद्ध इन ग्रन्थों की ज्ञानधारा अभीप्सित होने पर भी संस्कृतज्ञान से रहित जिज्ञासुओं को आप्यायित नहीं कर पाती अतः ज्ञानपिपासाकुल वे इतस्ततः भ्रमित होते एवं अनर्थ के आखेट बन जाते हैं । संस्कृत ग्रन्थों के हिन्दी अनुवाद की प्रथा इसी अनर्थ के निवारण के लिये प्रचलित है ।

वेदान्तकौमुदी से लेकर कामाख्या तन्त्र की मेरी सानुवाद सम्पादन यात्रा में स्वच्छन्दतन्त्र का विशिष्ट महत्त्व है । इस ग्रन्थ का अनुवाद करते समय निम्नलिखित बिन्दु ध्यातव्य रहे हैं—

१. अनुवाद यथासम्भव अक्षरशः किया गया है ।

२. मूलग्रन्थ की भावना (Spirit) को अनुवाद में यथाशक्ति संक्रमित करने की चेष्टा की गयी है ।

३. गूढार्थ को स्पष्ट करने के लिये आवश्यकतानुसार कतिपय शब्दों को कहीं-कहीं जोड़ना पड़ा है । इस प्रकार के शब्द अथवा वाक्य कोष्ठकों के अन्दर रखे गये हैं ।

४. अप्रसिद्ध पदों के सरलार्थ भी कोष्ठकों में उल्लिखित हैं ।

५. प्राचीनकाल में मुद्रणकला का प्रचलन न होने से ग्रन्थों की प्रतिलिपि निर्मित होती थी । प्रतिलिपिकर्त्ता प्राय: अल्पज्ञ होते थे । अत: अशुद्धियाँ प्रचुर मात्रा में सम्भावित थीं । इन प्रतिलिपियों के आधार पर मुद्रित कश्मीरसंस्कृतग्रन्थमाला एवं परिमल प्रकाशन के संस्करणों में अयुक्त और अशुद्ध शब्दों का प्रयोग है । ऐसे शब्दों को यथामति समीचीन एवं शुद्ध करने का प्रयास किया गया है ।

६. कश्मीर एवं दिल्ली से प्रकाशित स्वच्छन्दतन्त्र के संस्करणों में कहीं-कहीं अपूर्णता परिलक्षित होती है । प्रस्तुत संस्करण में उन रिक्तियों को अपनी बुद्धि के अनुसार पूरित करने की चेष्टा की गयी है । इन स्वमतिसंयोजनो को भी कोष्ठकों में रखा गया है ।

सारस्वत साधना की इस लता को पल्लवित और पुष्पित करने में जिनका अप्रत्यक्ष-प्रत्यक्ष सहयोग प्राप्त हुआ इस शृङ्खला में मैं सर्वप्रथम पराम्बा भगवती गायत्री को नमन करता हूँ । तत्पश्चात् उनके अनन्य उपासक तथा अपने दीक्षागुरु श्री ६ शिवचैतन्य जी वर्णी को साष्टाङ्ग प्रणाम करता हूँ । आचार्य पं० ब्रजवल्लभ द्विवेदी (पूर्व अध्यक्ष—योगतन्त्रागम विभाग, सं.सं.वि.वि. वाराणसी) का मैं हृदय से आभारी हूँ । उनके आशीर्वाद के अभाव में इस ग्रन्थ का इतना शुद्ध समीचीन संस्करण असम्भव था । समय-समय पर मेरे ज्येष्ठ पुत्र चि० शशिशेखर चतुर्वेदी का ग्रन्थ के सम्पादन एवं संशोधन के सन्दर्भ में योगदान सराहनीय है । अक्षर संयोजन एवं संशोधन के सन्दर्भ में श्रीरामरञ्जन मालवीय को भी मेरा हार्दिक आशीर्वाद है । श्री नवनीतदास एवं श्री नवीनगुप्त को मैं इस ग्रन्थ के मुद्रण के लिये साधुवाद देता हूँ ।

स्वच्छन्दतन्त्र के इस संस्करण को निर्दुष्ट, सर्वाङ्ग सम्पूर्ण एवं महनीय बनाने के लिये यथाशक्ति प्रयास किया गया है । किन्तु एकमात्र परमेश्वर ही सर्वथा परिपूर्ण उसकी इस पूर्णाभास्यमान सृष्टि में पूर्णता की आशा मृगमरीचिका तुल्य है । यदि किसी मनीषी को इसमें कहीं स्खलन प्रतीत हो तो उसके लिये मुझे उत्तरदायी समझें तथा क्लेश न करते हुए एतन्निहितगुणरत्न को नयनपथगामी बनायें ।

**'सूर्पवद् दोषमुत्सृज्य गुणं गृह्णन्ति साधवः ।'**

विद्वद्वशंवद

**राधेश्याम चतुर्वेदी**

निर्जला एकादशी
संवत् २०६१
३० मई २००४



# शुभाशंसन

राम, कृष्ण, बुद्ध, महावीर आदि की इस पवित्र वसुन्धरा पर निगम और आगम की दो धारायें अनादि काल से प्रवहमान हैं । यदि नैगमिक धारा के मूलस्रोत नारायण हैं तो आगमिक परम्परा के शिव । दोनों धाराओं की परम्परा श्रुत्यात्मक थी—

**'श्रुतिस्तु द्विविधा प्रोक्ता वैदिकी तान्त्रिकी तथा ।'** (हारीत स्मृति)

शिवदृष्टि के सप्तम अध्याय में भी कहा गया है—

**'शैवादीनि रहस्यानि पूर्वमासन् महात्मनाम् ।**
**ऋषीणां वक्त्रकुहरे....................... ॥'**

इसलिये आगमशास्त्र के उपलब्ध ग्रन्थों के आधार पर उनका कालनिर्णय विद्वद्वर्ग के लिये उपहास का विषय है । तथापि 'तुष्यतु................न्यायेन' आगम का प्रारम्भकाल यदि मानना ही है तो ईसा पूर्व दशम शताब्दी मानना चाहिये क्योंकि इस काल में लिखित ग्रन्थों की चर्चा नृसिंहोत्तरतापिन्युपनिषत् के शाङ्करभाष्य में मिलती है । मेरुतन्त्र सङ्केतस्तवराज आदि ग्रन्थों तथा पुराणों में वर्णित अगस्त्य विश्वामित्र आदि के उपाख्यान इस तथ्य के ज्वलन्त प्रमाण हैं कि तन्त्र की प्रतिष्ठा सत्ययुग आदि अतिप्राचीन काल में भी थी ।

तन्त्र के शैव शाक्त वैष्णव पाशुपत गाणपत्य लकुलीश बौद्ध जैन आदि अनेक सम्प्रदायों का उल्लेख मिलता है । सम्प्रति इनमें से शैव और शाक्त तन्त्र ही जनसामान्य में प्रसिद्धि प्राप्त हैं । ये दोनों तन्त्र मूलतः एक ही हैं । ज्ञान-प्रधान दृष्टि से जो शैवतन्त्र हैं क्रियाप्रधान दृष्टि से वही शाक्ततन्त्र है। शक्ति एवं शिव की उपासना में प्रक्रियाभेद हो सकता है तत्त्व की दृष्टि से अग्नि एवं उसकी उष्णता अथवा चन्द्र और उसकी चन्द्रिका के समान दोनों एक ही वस्तु हैं—

**'शक्तिशक्तिमतोर्भेदः शैवे जातु न वर्ण्यते ।'**

सम्पूर्ण विश्व शिव की शक्ति का स्फारमात्र है—

**'शक्तयोऽस्य जगत् कृत्स्नं शक्तिमांस्तु महेश्वरः ।'**

शैवागम भेद, भेदाभेद और अभेदवाद की दृष्टि से तीन भागों में विभक्त है । भेदवादी शैवागम शैवसिद्धान्त के नाम से जनसामान्य के बीच प्रसिद्ध है। तामिलनाडु में इसका प्रचलन आज भी देखा जा सकता है । भेदाभेदवाद को वीरशैव के नाम से जाना जाता है । कर्णाटक प्रदेश इसका मुख्य केन्द्र है ।

अभेदवाद को शिवाद्वयवाद भी कहते हैं । मूलरूप में इसका प्रचार-प्रसार कश्मीर में था । शिवसूत्रों का उत्कीर्णस्थल महादेवपर्वत कश्मीर में ही है ।

मालिनीविजयतन्त्र, विज्ञानभैरव, परात्रींशिका, स्वच्छन्दतन्त्र, नेत्रतन्त्र आदि शिवाद्वयवाद के स्तम्भ ग्रन्थ हैं । वैपुल्य एवं विषयवर्णन की दृष्टि से स्वच्छन्दतन्त्र अप्रतिम ग्रन्थ है । इसमें आध्यात्मिक एवं आधिभौतिक दोनों ही प्रकार के विषय वर्णित हैं । सम्पूर्ण ग्रन्थ का प्रतिपाद्य विश्व का रहस्यभेदन कर मोक्षलाभ है ।

पन्द्रह पटलों में उपनिबद्ध इस ग्रन्थ में गुरुशिष्य-परीक्षा, बाह्यपूजन, होम, शिष्यसंस्कार, अभिषेक, दीक्षा, षट्कर्म का वर्णन करने के बाद सौर एवं प्राणीय काल, भुवननिरूपण, नाद, छत्तीस तत्त्व-विज्ञान, पारमेश्वर याग का वर्णन करते हुए अन्त में मुद्रा एवं पारिभाषिक शब्दावली की चर्चा के साथ तान्त्रिक विषयों का साङ्गोपाङ्ग विवेचन प्रस्तुत है ।

स्वच्छन्दतन्त्र का प्रकाशन सर्वप्रथम काश्मीर संस्कृत ग्रन्थमाला के अन्तर्गत हुआ था । उसके दुर्लभ अथवा अनुपलब्ध होने पर दिल्ली से परिमल प्रकाशन के द्वारा इसे पुनः प्रकाशित किया गया । उपर्युक्त दोनो संस्करण मूल एवं उसकी क्षेमराजकृत उद्योत नामक टीका के साथ प्रकाशित हुए थे । सम्प्रति द्वितीय संस्करण भी दुष्प्राप्य है ।

प्रस्तुत संस्करण चौखम्भा सुरभारती प्रकाशन के द्वारा प्रकाशित किया गया है। इसके सम्पादक आचार्य राधेश्याम चतुर्वेदी हैं । तान्त्रिक वाङ्मय में सुप्रविष्ट श्री चतुर्वेदी जी ने अनेक तान्त्रिक ग्रन्थों का भाष्य एवं सम्पादन किया है । स्वच्छन्द तन्त्र का प्रस्तुत संस्करण इनकी सतत सारस्वत-साधना का निष्यन्द है । सटीक हिन्दी व्याख्या एवं उत्कृष्ट भूमिका के साथ पूर्व संस्करण में वर्त्तमान अशुद्धियों को शुद्ध तथा अपूर्ण स्थलों को पूर्ण करते हुए श्री चतुर्वेदी ने इस ग्रन्थ का अनुवाद एवं सम्पादन कर तान्त्रिकवाङ्मय की शृङ्खला में महनीय एवं स्तुत्य योगदान किया है । गहन पारिभाषिक शब्दों के अन्तस्तल तक जाने का इनका प्रयास अतीव श्लाघ्य है । तन्त्रागमशास्त्र के अनुवादकों के लिये यह प्रयास अनुकरणीय है । एतदर्थ वे साधुवाद के पात्र हैं । इस उत्तम कार्य के लिये धन्यवाद देते हुए हम भवानीविश्वनाथ से आचार्य राधेश्याम चतुर्वेदी के लिये प्रार्थना करते हैं कि वे उन्हें सारस्वत साधना में अनवरत संलग्न रखें । हमें विश्वास है कि प्रस्तुत संस्करण आगमशास्त्र के जिज्ञासु मनीषीवर्ग को प्रसन्नता प्रदान करेगा तथा साधकों के साधनापथ में प्रकाशस्तम्भ सिद्ध होगा ।

**पं० ब्रजवल्लभ द्विवेदी**
पूर्व अध्यक्ष
**सांख्य योग तन्त्रागम विभाग**
सं०सं०वि०वि०, वाराणसी

# भूमिका

काश्मीर शैवदर्शन अथवा प्रत्यभिज्ञादर्शन के तीन सर्वप्रामाणिक स्तम्भग्रन्थ हैं—मालिनीविजयतन्त्र स्वच्छन्दतन्त्र एवं नेत्रतन्त्र । जिस प्रकार नेत्रतन्त्र का दूसरा नाम मृत्युञ्जयभट्टारक है उसी प्रकार स्वच्छन्दतन्त्र भी अघोरेशतन्त्र के नाम से जाना जाता है । स्वच्छन्दभैरव ही अघोरेश हैं । अघोरमन्त्र के अधिष्ठातृदेव होने के कारण इनका यह नाम पड़ा । अघोरमन्त्र की महिमा शिवमहिम्नस्तोत्र में पुष्पदन्त के द्वारा वर्णित है—

**'अघोरान्नापरो मन्त्रः ।'** (शि.म.स्तो. ३५)

(अघोरमन्त्र से बढ़कर कोई दूसरा मन्त्र नहीं है)

सम्पूर्ण स्वच्छन्दतन्त्र इन्हीं भगवान् अघोरेश का साङ्गोपाङ्ग वर्णन है । स्वच्छन्द का एक नाम बहुरूप भी है । एक ही भगवान् अनेक रूपों में अथवा विश्व के रूप में भासित हो रहे हैं इसलिये उनका बहुरूप नाम भी सार्थक है ।

स्वच्छन्दतन्त्र की व्याख्या क्षेमराज ने की—

**'क्षेमराजो विवृणुते श्रीस्वच्छदनयं मनाक् ।'** (स्व.तं.टी. १।१)

इस व्याख्या का नाम 'उद्योत' है—

**'पराभेदरसोल्लासी स्वच्छन्दोद्योत उत्थितः ।'** (स्व.तं.टी. १।८७)

यही एकमात्र ऐसी टीका है जो उपलब्ध और मुद्रित है । अभिनवगुप्त के शिष्य श्रीक्षेमराज ने श्रीभुल्लक नामक एक अन्य टीकाकार का उल्लेख इस ग्रन्थ में स्थान-स्थान पर किया है ।[1] इन्होंने स्वच्छन्दतन्त्र की 'वृहट्टीका' नामक व्याख्या की थी । क्षेमराज के अनुसार उनकी व्याख्या कहीं-कहीं असङ्गत है । पर इतना सुनिश्चित है कि वे क्षेमराज के पूर्ववर्त्ती टीकाकार थे । क्षेमराज ने भुल्लक के अतिरिक्त 'कैश्चित्' 'केचित' शब्दों का प्रयोग कर अन्य टीकाकारों की ओर सङ्केत किया है जो कि क्षेमराज के पूर्ववर्त्ती रहे हैं ।

यह अघोरतन्त्र चतुष्पीठ महातन्त्र है ।' मन्त्र मण्डल विद्या और मुद्रा ये चार पीठ कहलाते हैं । स्वच्छन्दतन्त्र मुख्यतया इन्हीं पीठों की विवेचना करता है । इस विवेचना की पुष्टि के लिये इसमें अवान्तर विषयों का भी सन्निवेश

---

१. स्व.तं.टी. १०।५००, ६१६, ६६०, ११३९, ११।२४, २२९, २५७

किया गया है । यहाँ कतिपय प्रमुख विषयों का संक्षिप्त परिचय असीमीचीन नहीं होगा—

### १. मन्त्र

मन्त्र देवता के विग्रह स्वरूप होते हैं । **'प्राक् संवित् प्राणे परिणता'** नियम के अनुसार प्राणरूप में परिणत संवित् ही अपने स्फार के कारण नाद और तत्पश्चात् नादखण्ड अर्थात् मातृका के रूप में परिणत होती है । मन्त्र मातृकापुञ्ज के अतिरिक्त और कुछ नहीं है और तत्तद् देवता भी परा संवित् के ही नाना रूप हैं अतः मन्त्र और देवता आपाततः भिन्न प्रतीत होते हुए भी परमार्थतः एक हैं । चूँकि अघोर या स्वच्छन्दभैरव चरमतत्त्व एवं अन्तिम चैतन्यात्मक सत्ता हैं इसलिये उनका विग्रहस्वरूप मन्त्र भी सर्वोच्च माहात्म्य वाला है । इसीलिये **'अघोरान्नापरो मन्त्रः'** कहा गया । अघोर मन्त्र का स्वरूप है—

**'ॐ अघोरेभ्यो घोरेभ्यो घोरघोरतरेभ्यः सर्वतः**
**शर्व सर्वेभ्यो नमस्ते रुद्ररूपेभ्यो नमः ।'**

इस मन्त्र की महत्ता का वर्णन स्वयं परमेश्वर ने किया है ।

**'सकृदुच्चारितो देवि नाशयेत् सर्वकिल्विषम् ।**
**जन्मकोटीसहस्रैस्तु भ्रमद्भिः समुपार्जितम् ॥**
**स्मरणान्नाशयेद् देवि तमः सूर्योदये यथा ॥** (स्व.तं. १।४४)

जिस प्रकार अघोरमन्त्र अघोरेश्वर का विग्रह है उसी प्रकार तत्तद् बीजाक्षर इस विश्वरूप के तत्तत् अवयवसंस्थान हैं यह भी मान्यता है । आदि क्षान्त स्व-यञ्जनों से उनके मूर्धादि चरणान्त अवयवों की कल्पना की गयी है । इसके अतिरिक्त इस स्वच्छन्दभैरव की अविनाभूता शक्ति का भी स्वरूप बीजाक्षरकल्पित है । देवताओं के तीन रूप होते हैं—पर सूक्ष्म और स्थूल । सामान्य मनुष्य स्थूल रूप की उपासना करता है । इसके सहारे वह सूक्ष्म एवं पर रूप तक पहुँचता है । इस यात्रा में मन्त्र का वाचिक उपांशु और मानस जप सहायक होता है इसलिये स्वच्छन्दतन्त्र मन्त्राराधन को सर्वश्रेष्ठ उपाय मानता है ।

### २. स्वच्छन्दभैरव

स्वच्छन्दभैरव पद में 'स्वच्छन्द' का अर्थ है स्व = अपने, छन्द = अभिप्राय के अनुसार अर्थात् अपनी इच्छा से चलने वाला— स्वतन्त्र । 'भैरव' पद का अर्थ निम्नलिखितरूप से समझना चाहिये—

'भैरव' पद में भा ऐ र व चार अक्षर हैं । इनमें से 'भा' का अर्थ है—

प्रकाश । 'ऐ' क्रियाशक्ति की स्फुटता को बतलाता है । रव पद का अर्थ है—विमर्श । इस प्रकार जो क्रियाशक्ति से संयुक्त होकर अपने संवित्प्रकाश रूप स्वभाव से सम्पूर्ण विश्व का विमर्श करता है वह 'भैरव' है ।

भैरवपद के अन्य अर्थ भी हैं—

१. भिया सर्वं रवयति इति भैरव: । जो समस्तविश्व को अपने से अभिन्न बतलाकर भक्तों को भयमुक्त करते हैं वे भैरव हैं ।

२. भै = भरणयुक्त अर्थात् सर्वत्र परिपूर्ण होने से, र = रमण अर्थात् सबमें रमण करने के कारण, व = वमन अर्थात् समस्त विश्व का वमन करने (उगलने) के कारण ये परमेश्वर भैरव कहे जाते हैं ।

ऊपर जिस मातृकाचक्र की चर्चा हुई है उसमें सोलह स्वरवर्ण भैरव माने गये हैं—

**'आदिः षोडश भेदेन साक्षाद्वै भैरवः स्मृतः ।'** (स्व.तं. १।३२)

भैरव के सर्वव्यापी एवं स्वरवर्ण दो रूपों के अतिरिक्त एक तीसरारूप भी है । वह कर चरण आदि वाला है । स्वच्छन्दतन्त्र उसका वर्णन इस प्रकार करता है—

उनके पाँच मुख हैं—पूर्व दक्षिण पश्चिम उत्तर और ऊर्ध्व मुख । इन मुखों के नाम हैं—ईशान, तत्पुरुष, अघोर, वामदेव और सद्योजात । सभी पाँचों मुख त्रिनेत्र एवं जटामुकुटमण्डित हैं । मस्तक पर अर्धचन्द्र हैं । तत्तत् बीजाक्षरों के द्वारा इनका तथा शेष अङ्गों का निर्देश स्वच्छन्दतन्त्र में मिलता है। एक-एक मुख में अनेक कलायें हैं । इस भैरव की गोद में कादिक्षान्त व्यञ्जनरूपा पञ्चमुखी भैरवी विराजमान है । यह भी बीजाक्षर शरीरवाली है ।

इस स्वच्छन्दभैरव को परिवृत कर आठ भैरव विराजमान है । यह स्वच्छन्द भैरवदेव सर्प गोधा से अलङ्कृत हैं तथा वृश्चिक का हार धारण किये हुए हैं । ये कपालमाला, खड्ग, खेटक, पाश, अङ्कुश, धनुष, बाण, वरद एवं अभय मुद्रा, मुण्ड, खट्वाङ्ग, वीणा, डमरू, घण्टा, त्रिशूल, वज्र, परशु, मुद्गर धारण किये हुए, सिंहचर्मपरिधान वाले, गजचर्म का उत्तरीय ओढ़े अष्टादश भुजा वाले हैं । इनका ध्यान करने से इष्टलाभ होता है ।

## ३. याग

याग के तीन रूप हैं १. देवपूजन, २. महात्माओं का सत्सङ्ग और ३. दान । तीनों जितनी अधिक मात्रा में किये जाते हैं उतना ही अधिक शुभ-फल देते हैं । इन समस्त यागों के अनुष्ठान से चित्तशुद्धि होती है अर्थात् यजमान का चित्त सांसारिकता से विरत होता हुआ भगवत्प्रवण या

आत्माभिमुख होता है । यह याग दो प्रकार का होता है । (क) बाह्ययाग और (ख) आभ्यन्तर याग । स्वच्छन्दतन्त्र दोनों प्रकार के यागों का वर्णन करता है ।

**(क) बाह्ययाग**—बाह्ययाग स्थूलयाग है । यह यजमान का प्रथम कर्त्तव्य है । बिना इसके शिवसामरस्य का द्वार उद्घाटित नहीं होता । यागानुष्ठान के क्रम से सबसे पहले यज्ञमण्डप का निर्माण होता है । तत्पश्चात् उस मण्डप में कुण्ड बनाया जाता है । गुरु और शिष्य यज्ञ की प्रधानदेवता के साथ उनकी अङ्गदेवताओं का आवाहन, पूजन आदि करते हैं । यह नित्यकर्म कहा जाता है । इसके पश्चात् नैमित्तिक कर्मसम्बन्धी अनुष्ठान करने का विधान है । नैमित्तिककर्म समाप्त होने पर बाह्ययाग का प्रारम्भ होता है । इसमें समस्त क्रियायें स्थूलद्रव्यों के द्वारा सम्पादित की जाती हैं । यज्ञ के देवतापूजन से लेकर अभिषेक तक के सारे अनुष्ठान स्थूल द्रव्यों के द्वारा स्थूलरूप में किये जाते हैं ।

**(ख) आन्तरयाग**—यह शिष्य के देह में गुरु के द्वारा करणीय याग है सिद्ध गुरु शिवस्वरूप होता है । शिष्य की आत्मा को शिव के साथ समरस करने के लिये बाह्य आचार की सहायता से वह तत्तत् अनुष्ठान करता है किन्तु इसका मुख्य प्रतिपाद्य शिष्य के पाशजाल अर्थात् अज्ञान को काटना होता है । इसके लिये गुरु पृथिवी तत्त्व से लेकर समनापर्यन्त का शोधन करता है अर्थात् शिष्य के अन्दर वर्त्तमान भेदबुद्धि को क्रमशः दूर करता हुआ प्रत्येक तत्त्व के विषय भी शिवभावना का उदय कराता है । पूर्णाहुति होम के द्वारा शिष्य पूर्णअहन्ता को प्राप्त कर शिवस्वरूप हो जाता है और उसमें तथा गुरु में कोई अन्तर नहीं रह जाता । इस आन्तर याग का सङ्केत उपनिषदों में मिलता है—

**'एष ह वा अश्वमेधं वेद य एनमेवं वेद'** (बृ. उ. १।२।७)

बाह्य याग महत्त्वपूर्ण नहीं है । आन्तरयाग को ही वास्तविक याग कहा गया है—

**'पूजा नाम न पुष्पाद्यैर्या मतिः क्रियते दृढा ।**
**निर्विकल्पे परे व्योम्नि सा पूजा ह्यादराल्लयः ॥'**(वि.भै. १४७)

याग के सम्पादन में अग्नि का सर्वाधिक महत्त्व है । इसलिये अग्नि के गर्भाधानादि संस्कारों का प्रकल्पन होम के द्वारा सम्पादित किया जाता है । तत्पश्चात् याग का साङ्गोपाङ्ग अनुष्ठान विहित होता है ।

## ४. दीक्षा

**दीयते ज्ञानसद्भावः क्षीयन्ते पशुवासनाः ।**
**दानक्षपणयुक्तत्वाद् दीक्षा तेनेह कीर्त्तिता ॥**

दीक्षा अनेक प्रकार की होती है । यथा—शिवधर्मिणी दीक्षा, लोकधर्मिणी दीक्षा, सबीजादीक्षा, निर्बीजा (= सद्योनिर्वाकदा) दीक्षा । प्राय: यह प्रश्न किया जाता है कि पहले शक्तिपात होता है तब दीक्षा होती है ? या पहले दीक्षा होती है फिर शक्तिपात । इसमें पहला पक्ष ही ठीक है ।

शक्तिपात का अर्थ है—भगवत्कृपा । उसकी प्राप्ति के बाद ही व्यक्ति के अन्दर गुरु के पास जाने की इच्छा होती है और वहाँ जाकर वह दीक्षा प्राप्त करता है । दीक्षा के क्रम में कुछ संस्कार करणीय होते हैं । ये पूजन होम आदि हैं । ये कृत्य कुछ तो स्थूल तथा प्रत्यक्ष देखे जा सकते हैं और कुछ संस्कारों या कृत्यों का भावना के द्वारा सम्पादन होता है । दीक्षा के क्रम में षडध्वा का शोधन होता है ।

## ५. षडध्वा

तन्त्र का यह सर्वमान्य सिद्धान्त है कि जो कुछ ब्रह्माण्ड में है वह सब इस व्यष्टि शरीर या पिण्ड में भी है । पृथिवी से लेकर महत् या बुद्धि तक सांख्य के तेइस तत्त्व, प्रकृति, पुरुष, माया, उसकी पाँच कलायें, विद्या आदि पाँच शक्तियाँ, शुद्धविद्या, ईश्वर, सदाशिव अथवा बिन्दु, अर्धचन्द्र, रोधिनी, नाद, नादान्त, शक्ति, व्यापिनी और समना तक सबके सब इस छियानवे अङ्गुल लम्ब शरीर में विद्यमान है । सबका शोधन करना पड़ता है ।

पैर से लेकर मूर्धा पर्यन्त देशाध्वा होता है जिसके कला तत्त्व और भुवन तीन भेद हैं। उसी प्रकार वर्ण मन्त्र और पद ये तीन प्रकार कालाध्वा के हैं । स्वच्छन्दतन्त्र के अनुसार इनकी प्राण में स्थिति रहती है । हृदय से लेकर ऊपर की ओर शक्तितत्त्व तक छत्तीस अङ्गुल का प्राणचार है । इसी के अन्दर समस्त कालपरिमाण विद्यमान है । वर्ण या मन्त्र या पद शब्दरूप हैं । ये प्राण से उत्पन्न होते हैं और प्राण में ही लीन होते हैं । वर्ण सूक्ष्मतम है पद स्थूलतम। स्थूल का सूक्ष्म में समाहित हो जाना ही उनका लय है ।

काल भी दो प्रकार का होता है—बाह्य और आभ्यन्तर । बाह्य का सम्बन्ध सूर्य से है और आभ्यन्तर का प्राण से । योगी प्राण पर विजय कर बाह्यकाल को अपने वश में कर लेता है । मनुष्य के अक्षिनिमेष का आठवाँ भाग क्षण कहलाता है । दो क्षण की एक तुटि, दो तुटि का एक लव, दो लव का एक निमेष और पन्द्रह निमेष की एक काष्ठा होती है । एक बाह्य काष्ठा का एक आध्यात्मिक अहोरात्र होता है ।

प्राण को सूर्य माना गया है । हृदय से लेकर कण्ठ के नीचे नौ अङ्गुल तक प्राणचार का प्रथम प्रहर होता है । कण्ठ से नौ अङ्गुल ऊपर अर्थात् तालु तक प्राणचार का मध्याह्न होता है तालु से ऊपर भ्रूमध्य तक तीसरा

प्रहर होता है और उसके ऊपर द्वादशान्त तक प्राणचार का चतुर्थ प्रहर होता है । इसके बाद वहीं पर आधी तुटि की सन्ध्या होती है फिर प्राण जब उल्टे क्रम से अर्थात् शक्ति या द्वादशान्त से नीचे उतरता है तो अपान कहलाता है। इस अवरोह से क्रमश: रात्रि होती है अर्थात् तालु में अर्धरात्रि और हृदय में प्रात: होता है । इस रात्रि में चन्द्रमा अर्थात् अपान का सञ्चरण होता है । इस प्रकार प्राण के एक आरोह और अवरोह में योगी का एक अहोरात्र होता है । बाह्य एक अहोरात्र में २१६०० प्राणचार होता है अर्थात् बाह्य एक अहोरात्र में २१६०० आभ्यन्तर अहोरात्र होते हैं । इस अहोरात्र में न केवल सूर्य, चन्द्र का ही गमागम होता है बल्कि भौम बुध आदि शेष सात ग्रहों का भी सञ्चरण होता है ।

इस प्रकार उपर्युक्त गणना की दृष्टि से बाह्य एक घटिका का आभ्यन्तर ३६० दिन अथवा एक वर्ष होता है । इस प्रकार बाह्य एक वर्ष का भोग योगी एक घटी में भोग लेता है । साथ ही उसकी जपसाधना भी चलती रहती है । जैसे-जैसे योगी की साधना उत्तरोत्तर सूक्ष्म से सूक्ष्मतर होती जाती है वैसे-वैसे योगी का भोगकाल कम होता जाता है । दूसरे शब्दों में एक प्राणचार के १/२ भाग में एक वर्ष का भोग होता है । इसी प्रकार कम होते-होते १/४, १/८, १/१६, १/३२, १/६४, १/१२८, १/२५६, इत्यादि प्राणचार में भोग सम्पन्न होने लगता है और जब योगी उन्मना में स्थित होकर जप करता है तो उसके सकल जन्मान्तरीण भोग सम्पन्न हो जाते हैं और वह मोक्ष को प्राप्त हो जाता है । यह कालाध्वा का विवरण हुआ ।

देशाध्वा में पृथिवी से लेकर उन्मना तक का शोधन होता है । जिस प्रकार कालाध्वा में सूक्ष्मतम स्तर का अनुभव कर शोधन होता है उसी प्रकार पृथिवी आदि कलाओं तत्त्वों और उन तत्त्वों में रहने वाले भुवनों का भी शोधन इसी शरीर से हो जाता है । इस ब्रह्माण्ड में सबसे नीचे कालाग्नि भुवन है और सबसे ऊपर ब्रह्मा का आसन है । पृथिवी मध्य में है । जिस प्रकार ढक्कनों के मुखों को जोड़ने पर एक पिण्ड बन जाता है उसी प्रकार ब्रह्माण्ड भी कर्परों (= कड़ाहों) के जोड़ से बना है अधोकटाह और ऊर्ध्व कटाह के बीच में पृथिवी है । पृथिवी से ऊपर सात लोक हैं । सत्य लोक ब्रह्मा का लोक है और वही इस ब्रह्माण्ड की अन्तिम सीमा है । उसके और पृथिवी के बीच में अनेक भुवन हैं । जिनमें अनेक रूप-रंग पराक्रम वाले भुवनाधिपति अपने परिवार के साथ रहते हैं । यह निवृत्ति कला है । इसके ऊपर जलतत्त्व से लेकर माया तत्त्व तक प्रतिष्ठा कला है । इन तत्त्वों में भी भुवन हैं । इनके स्वामी विष्णु रुद्र आदि होते हैं । शुद्धविद्या विद्याकला में रहती है । उसके ऊपर शान्ता कला है । इसमें ईश्वर और सदाशिव रहते हैं

यह सदाशिव बिन्दु से उत्पन्न है । यह सदाशिवतत्त्व निवृत्ति प्रतिष्ठा विद्या शान्ता तथा शान्त्यतीता कलाओं और उनमें स्थित समस्त तत्त्वों और भुवनों का आवरण है । बिन्दु से ऊपर अर्धचन्द्र, रोधिनी, नाद, नादान्त, शक्ति, व्यापिनी और समना तत्त्व रहते हैं । यह समना काल की पराकाष्ठा है । इसके ऊपर उन्मना तत्त्व है । यही निर्वाण या गुरु वक्त्र है । समना के अधिष्ठाता शिव हैं और उन्मना महेश्वराधिष्ठित है । यह देशाध्वा है । मोक्ष के लिये इन दोनों अध्वाओं का शोधन करना पड़ता है ।

यह षडध्वा दो प्रकार का है—१. शुद्ध, २. अशुद्ध । पृथ्वीतत्त्व से लेकर माया तत्त्व का अध्वा अशुद्ध अध्वा है क्योंकि माया से कलुषित होने के कारण यह सृष्टि अशुद्ध होती है । इसके कर्त्ता अनन्तनाथ हैं । शुद्धविद्या से लेकर ऊपर तक शुद्ध सृष्टि है । इसके रचयिता स्वयं शिव हैं—

**'शुद्धेऽध्वनि शिवः कर्त्ताऽशुद्धेऽनन्त इष्यते ।'**

## ६. सृष्टि-प्रलय

**'अत्रारूढस्तु कुरुते शिवः परमकारणम् ।**
**सृष्टिं.................................... ।** (स्व.तं.१०।१२५८)

वचन यह सङ्केतित करता है कि परमकारण शिव अपनी शक्ति को आधार बनाकर सृष्टि करते हैं । यह सृष्टि सूक्ष्म दृष्ट्या और स्थूल दृष्ट्या दो प्रकार की है—सूक्ष्मदृष्टि से पृथिवी तत्त्व से लेकर सदाशिव तत्त्व की सृष्टि का मूलकारण परमेश्वर की समना शक्ति है । इसलिये समग्रता की दृष्टि से यह प्राकृत सृष्टि है । स्थूलदृष्टि से यह पृथिवी से लेकर सदाशिव तक चौंतीस तत्त्वों वाली है । शिव इस सृष्टि का निमित्तकारण हैं और उनकी विमर्श स्वातन्त्र्यशक्ति इसका उपादान कारण । यह सृष्टि बिना किसी प्रयोजन के क्रीडास्वरूप रची जाती है—

**'स्वशक्तिप्रचयोऽस्य विश्वम्'** (शि.सू. ३।३०)

इस सूत्र से यह ज्ञात होता है कि यह सृष्टि दर्पणनगर की भाँति भिन्न प्रतीत होती हुई भी शिव से अभिन्न है । परमेश्वर लीलावश अपनी व्योम अथवा समना नामक आवरणशक्ति को क्षुब्ध कर शून्य को उत्पन्न करते हैं । शून्य से स्पर्श और स्पर्श से नाद उत्पन्न होता है । यह महाशब्द स्थावर से लेकर देवता तक समस्त प्राणियों में रहता है । इस नाद से बिन्दु अथवा सदाशिव उत्पन्न होते हैं । यह सदाशिव अपर-पर, उच्चारयुक्त-उच्चाररहित, मुद्रा-मन्त्र, क्रिया- ज्ञानइच्छा अर्थ-शब्द, स्थूल-सूक्ष्म रूपों में विराजमान हैं । इसके बाद की सृष्टि प्रक्रिया निम्नलिखित दो रूपों में वर्णित हैं—

(१)

उन्मना
↓
समना
↓
व्यापिनी
↓
शक्ति
↓
नादान्त
↓
नाद
↓
रोधिनी (रोधिका)
↓
अर्धचन्द्र
↓
बिन्दु (अथवा सदाशिव)
↓

(२)

सदाशिव
↓
ईश्वर
↓
शुद्धविद्या
↓
माया
↓
कला विद्या राग काल नियति
राग
↓
पुरुष + प्रकृति
↓
गुण
↓
बुद्धि
↓
अहङ्कार
↓
मन ज्ञानेन्द्रिय कर्मेन्द्रिय पञ्चतन्मात्र
पञ्चतन्मात्र
↓
पञ्चमहाभूत

यहाँ माया और इसके पाँच कञ्चुक के बाद की सृष्टिप्रक्रिया प्रायः सांख्यदर्शन की ही है । अन्तर केवल इतना है कि इस तन्त्र के अनुसार प्रकृति भी अनेक है तथा यह गुणों की साम्यावस्था नहीं बल्कि गुणों का उपादान कारण है । दूसरी बात यह है कि सांख्य की सृष्टिप्रक्रिया जड़वादी है। वहाँ पुरुष की उत्प्रेरणा से विकास अपने आप होता जाता है पर यहाँ प्रत्येक तत्त्व किसी न किसी देवता से अधिष्ठित है । यह अधिष्ठेयअधिष्ठातृ-भाव निम्नलिखित विवरण तालिका से जाना जा सकता है—

**१. समस्त तत्त्व की व्याप्ति**

| तत्त्व | अधिष्ठाता |
|---|---|
| पृथिवी से प्रकृति तक चौबीस तत्त्व | ब्रह्मा |
| पुरुष तत्त्व | विष्णु |
| नियति से माया तक के तत्त्व | रुद्र |
| शुद्धविद्या एवं ईश्वर तत्त्व | ईश्वर |
| इसके ऊपर समस्त तत्त्व | सदाशिव |

**२. त्रितत्त्व की व्याप्ति**

| तत्त्व | अधिष्ठाता |
|---|---|
| आत्मतत्त्व = पृथिवी से माया तक | ब्रह्मा |
| शुद्धविद्या-सदाशिव तक | विष्णु |
| शिवतत्त्व और उसके ऊपर | रुद्र |

**३. कारणत्रय की व्याप्ति**

| तत्त्व के कारण | व्यापिनी शक्ति |
|---|---|
| रुद्र | रौद्री शक्ति |
| विष्णु | वामा शक्ति |
| ब्रह्मा | ज्येष्ठा शक्ति |

तान्त्रिक सृष्टिप्रक्रिया का क्रम सांख्यदर्शन की प्रक्रिया जैसा ही है । किन्तु संहारप्रक्रिया भिन्न है । इस प्रक्रिया को जानने से पहले ब्रह्मा के एक अहोरात्र को समझना आवश्यक है—

मनुष्य के एक वर्ष का देवताओं का एक दिन होता है और दिव्यरात्रि भी उतनी ही बड़ी होती है। इस प्रकार मनुष्य के ३६० वर्ष का देवताओं का एक वर्ष होता है। इस आधार पर देवताओं के १२००० वर्षों की एक चतुर्युगी होती है। इकहत्तर चतुर्युगी का एक मन्वन्तर या मनु का एक दिन होता है और उतनी ही बड़ी उनकी रात्रि भी होती है। चौदह मन्वन्तरों का एक ब्राह्म दिन होता है। इसको कल्प कहते हैं जब ब्रह्मा का दिनान्त होता है तब इस ब्राह्म सर्ग का प्रलय हो जाता है। इस समय पितामह सुप्त हो जाते हैं। उनके सुप्त होने पर कालाग्नि रुद्र जो कि इस ब्रह्माण्डकर्पर के सबसे नीचे स्थित होते हैं, ऊपर की ओर देखने लगते हैं। उनके दक्षिण वक्त्र से एक लाख योजन विस्तृत महाज्वाला निकलती है और ऊपर की ओर बढ़ती है। इस अवसर पर सप्त लोकों तथा पाताल लोक में स्थित प्राणी मूढ़ होकर ब्रह्मलोक में पड़े रहते हैं। इस प्रकार जब समस्त लोक शून्य हो जाते हैं तो नरकों के सहित ये जलकर राख हो जाते हैं। इस प्रकार सम्पूर्ण जगत् को जलाकर ज्वाला पुनः कालाग्निरुद के उस दक्षिण मुख में प्रवेश कर जाती है। इसके बाद सुप्त ब्रह्मा के निःश्वास से उत्पन्न महावायु चलने लगती है और राख को उड़ाकर नष्ट कर देती है तत्पश्चात् कालाग्निज्वाला की उष्णता से तप्त ब्रह्मा के शरीर से जो स्वेदजल निकलता है उससे सारा संसार एक समुद्र जैसं बन जाता है। ब्राह्मी रात्रि के बीत जाने पर ब्रह्मा पुनः सृष्टिकार्य का प्रारम्भ करते हैं।

उपर्युक्त गणना के अनुसार ब्रह्मा की आयु एक-सौ वर्ष की होती है। इस प्रकार ३६०×१०० = ३६००० ब्राह्मसर्ग का प्रलय होने के बाद ब्रह्मा अपने से ऊपर स्थित विष्णु में लीन हो जाते हैं और यह एक महाप्रलय कहलाता है। यह विष्णु का एक दिन होता है। विष्णु अपने दिनमान के अनुसार एक-सौ वर्ष जीवित रहते हैं। एक-सौ वर्ष के बाद उनके अपने से पर तत्त्व रुद्रलोक में जाने पर वहाँ भी प्रलय होता है। इसी प्रकार रुद्र का एक-सौ वर्ष जीवन काल व्यतीत होने पर उनके द्वारा अधिष्ठित लोक का विलय हो जाता है। वह भी महा प्रलय ही कहा जाता है। रुद्रलोक के ऊपर शतरुद्रों का लोक है। शतरुद्र भी एक-सौ वर्ष जीवित रहकर अपने परतत्त्व में चले जाते हैं और तब सम्पूर्ण ब्रह्माण्ड नष्ट होकर जल में विलीन हो जाता है तत्पश्चात् कालाग्नि रुद्र भी कालतत्त्व में लीन हो जाते हैं।

जल से लेकर मायातत्त्व तक में वर्त्तमान चराचर जगत् का संहार काल के द्वारा होता है। अर्थात् अशुद्ध अध्वा का संहारक काल है। उसके ऊपर शुद्धविद्या से लेकर शक्तितत्त्व तक का संहार भगवान् अघोर कहते हैं। इसी प्रकार सृष्टि के विलोम क्रम से जल तेज में तेज वायु में वायु आकाश में

फिर ये पञ्चमहाभूत तन्मात्राओं में तन्मात्रायें और इन्द्रिया अहङ्कार में अहङ्कार में और वह गहन = गुणसाम्य = प्रकृति में लीन हो जाता है । यह महाप्रलय छब्बीसवें रुद्र का दिन है । पृथिव्यादि समस्त तत्त्व परमाणु रूप में अपनी-अपनी अधिष्ठातृ देवताओं के साथ इसमें स्थित रहते हैं । प्रकृति के अधिष्ठाता रुद्र का संहार माया के कञ्चुक में क्रम से होता है । नियति काल राग विद्या और कला ये पाँच पूर्व-पूर्व कञ्चुक उत्तरोत्तर में क्रम से लीन होते हैं । फिर माया का लय हो जाता है । इसे प्राकृत प्रलय कहा जाता है । तदुपरान्त शुद्धविद्या आदि अधः अधः तत्त्व अपने परिमाण के अनुसार स्थिति काल के व्यतीत होने के बाद ईश्वर आदि ऊर्ध्व-ऊर्ध्व तत्त्वों में लीन हो जाते हैं । सदाशिव का लय बिन्दु में, उसका अर्धचन्द्र में, उसका रोधिनी में, रोधिनी का नाद में, नाद का नादान्त में उसका शक्तितत्त्व में, शक्तित्त्व का व्यापिनी में लय होता है । यह व्यापिनी ही शिवतत्त्व है । इसके अधिष्ठाता व्यापीश हैं । वे अपना अधिकार समाप्त होने पर व्योमरूपी में लीन हो जाते हैं । व्योमरूपी अनन्तेश में, अनन्तेश अनाथ में और अनाथ अनाश्रित में लीन होते हैं । यह अनाश्रित शिव अनाश्रय में लीन होते हैं । यह अनाश्रय ही समना है । प्रलय की प्रक्रिया यहीं तक है । इसके ऊपर उन्मना है जो नित्य और काल की सीमा से परे है ।

**बन्ध-मोक्ष**—स्वच्छन्द तन्त्र में बन्धन का स्वतन्त्र रूप से वर्णन नहीं मिलता किन्तु बन्धन के सन्दर्भवाक्य मिलते हैं । यथा—

**'बन्धत्रयसमायुक्तो............'** (स्व.तं. १०।२५६)

**'अध्वा बन्धस्य कारणम्'** (वही १०।३५८)

**'समनान्तं वरारोहे पाशजालमनन्तकम्'** (वही ४।४१०)

**'आत्मना बध्यते ह्यात्मा ।'** (वही १०।३६०)

स्वच्छन्दतन्त्र के सम्पूर्ण वर्णन का निष्कर्ष बन्धन से मोक्ष और मोक्ष के उपायों का वर्णन है । 'अज्ञानं बन्धः' (शि.सू. १।२) स्पष्ट करता है कि अज्ञान ही बन्धन है । अज्ञान का अर्थ है अपूर्ण ज्ञान । यही 'मल' कहा गया है—

**'मलमज्ञानमिच्छन्ति संसाराङ्कुरकारणम् ।'** (मा.वि.त. १।२३)

मल को ही अज्ञान कहा जाता है और यह संसार का अंकुरण करता है। प्रश्न है कि—मल क्या है ? उत्तर में स्वच्छन्दतन्त्र कहता है—

**'अभिलाषो मलोऽत्र तु ।'** (स्व.तं. ४।१०५)

**अपूर्णमन्यता के कारण जीव नाना प्रकार के लाभ की इच्छा करता है ।**

इस इच्छा को ही मल बतलाया गया है । इसका दूसरा नाम पाश है । यह तीन प्रकार का कहा गया है—१. आणव, २. मायीय, ३. कार्म । आणव मल के विषय में इस प्रकार कहा गया है—

**'स्वातन्त्र्यहानिर्बोधस्य स्वातन्त्र्यस्याप्यबोधता ।**
**द्विधाणवं मलमिदं स्वस्वरूपापहानितः ॥'** (ई.प्र. ३।२।४)

बोध (= चैतन्य) के स्वातन्त्र्य की हानि और अपने स्वातन्त्र्य का बोध न होना दोनों आणव मल कहे जाते हैं ।

**'भिन्नवेद्यप्रथाऽत्रैव मायाख्यम्'** (वही ३।२।५)

'अहम्' 'इदम्' इस प्रकार की भेदबुद्धि का कारण मामीय मल होता है । तथा—

**'जन्मभोगदं कर्त्तर्यबोधे कार्मं तु ।'** (वही ३।२।५)

इन तीनों में आणवमल शेष दोनों मलों का आधार है । यह तीनों ही पाश हैं । तात्पर्य यह है कि परमशिव अपनी स्वातन्त्र्यरूपा परमाशक्ति के द्वारा जब अपने स्वरूप को भुला डालता है तब वह पाशबद्ध हो जाता है और फिर अपने को शिवादि धरण्यन्त रूप में प्रकट कर भोगों को भोगता है। सबसे विचित्र बात यह है कि रेशम के कीड़े की भाँति यह अपने द्वारा रचे गये बन्धन से अपने को आवेष्टित तो कर लेता है किन्तु मुक्त होने के लिये उसे अपने से अभिन्न होते हुए भी भिन्नसदृश एक गुरु की आवश्यकता होती है ।

यह बहुत विलक्षण सी बात है कि स्वच्छन्दतन्त्र ने मोक्ष के उपायभूत गुरु मोक्तव्य शिष्य, मोक्षार्थ अनुष्ठीयमान याग के लिये भूमि आदि विषयों के वर्णन की संक्षिप्त रूपरेखा प्रथम पटल के प्रारम्भ में ही प्रस्तुत कर दी है । मन्त्रों का जप यजन हवन अधिवास आदि मोक्षप्राप्ति के बाह्य साधन हैं । उनके द्वारा शिष्य की शारीरिक शुद्धि होने पर वह गुरु के साथ तत्त्वशोधनरूप आभ्यन्तर क्रिया का पात्र बनता है । पिण्डब्रह्माण्ड सिद्धान्त के अनुसार आचार्य शिष्य के देह में पैर से अर्थात् पृथिवी तत्त्व से शोधनक्रिया का प्रारम्भ करता है और क्रमशः समना तक शोधन कर शिष्य को उन्मना में ले जाता है जहाँ गुरु और शिष्य में कोई भेद नहीं रह जाता । शोधन का अर्थ है चित्स्वरूप जीव से भिन्न प्रतीत होने वाले पृथिव्यादि तत्त्वों की भिन्नता को हटा कर उनका आत्मस्वरूप या शिवस्वरूप में अभिज्ञान करना । यही मोक्ष है । ऐसा होने पर साधक योगी और शिव में कोई भेद नहीं रह जाता वह शिव हो जाता है ।

# संक्षिप्त-परिचय

## प्रथम पटल

इस पटल का शीर्षक 'मन्त्रोद्धारप्रकाशन' है । मुद्रापीठ, मण्डलपीठ, मन्त्रपीठ और विद्यापीठ वाले चतुष्पीठात्मक इस स्वच्छन्दतन्त्र में मन्त्र पीठों के विषय में कहा गया है—

**'स्वच्छन्दभैरवश्चण्डः क्रोध उन्मत्तभैरवः।**
**ग्रन्थान्तराणि चत्वारि मन्त्रपीठं वरानने ॥'** (स्व०तं०टी० १।१)

अर्थात् मन्त्रपीठ चार हैं—स्वच्छन्द भैरव, चण्ड भैरव, क्रोध भैरव और उन्मत्त भैरव । पटल के प्रारम्भ में उत्तम गुरु और उत्तम शिष्य के लक्षणों का वर्णन करने के साथ-साथ दुष्ट आचार्य और अयोग्य शिष्य की चर्चा की गयी है । अकार से लेकर क्षकार तक के पचास वर्णों को मातृका कहा जाता है । इनमें 'अ' से लेकर 'अः' तक सोलह स्वरों को 'भैरव' या 'बीज' तथा 'क' से लेकर 'क्ष' तक चौंतीस व्यञ्जनों को 'भैरवी' या 'योनि' कहा गया है । इनके द्वारा इनकी सात मातृका देवियों की पूजा करनी चाहिये । अघोरेश की पूजा अघोरमन्त्र के द्वारा की जानी चाहिये । यह पूजा अघोर के स्थूल रूप की होती है । विद्याङ्गों का वर्णन करते हुए इच्छा ज्ञान क्रिया नामक शक्तित्रय के मन्त्रों की चर्चा की गयी है । भैरव मन्त्र के साथ भैरवी के अङ्गवक्त्रों तथा भैरवाष्टक एवं लोकपालाष्टक के मन्त्रों के वर्णन के साथ प्रथमपटल का उपसंहार हुआ है ।

## द्वितीय पटल

द्वितीय पटल का नाम 'अर्चाधिकार' पटल है शीर्षक के द्वारा ही इस पटल के विषय का सङ्केत मिलता है । इसमें शौच, प्राणायाम, अभिषेक, संध्या, भस्मस्नान आदि करने के बाद यागगृहप्रवेश, विघ्नप्रोच्चाटन, द्वारदेवता-पूजन, पुनः यागगृहप्रवेश, ब्राह्मणपूजन, न्यास करने का विधान बतलाया गया है । देहशुद्धि के लिये प्राणायाम, न्यासविधि के द्वारा इष्टदेवता का आवाहन, हृदययाग या आन्तर पूजा की चर्चा की गयी है । तत्पश्चात् आसन, न्यास, विद्यापद्म की दिशाओं में वामा ज्येष्ठा रौद्री आदि शक्तियों का तथा मध्य में मनोन्मनी नामक शक्ति के न्यास और ध्यान का उल्लेख है ।

सूर्य सोम और अग्नि के मण्डल तथा उनके अधिष्ठातृ ब्रह्मा, विष्णु और शिव के न्यास ध्यान के बाद मध्य में महाप्रेत भगवान् भैरव के स्थूलरूप का न्यास करे । आसन गन्ध आदि से उनकी पूजा के पश्चात् भगवान् के निष्कल स्वरूप का ध्यान आवाहन आदि करना चाहिये । इनके पूजन के बाद

अन्तर्याग का अनुष्ठान करना चाहिये । आवरण न्यास, वक्त्र न्यास के वर्णन के पश्चात् अघोरेशी, आठ भैरव, आठ लोकपाल का ध्यान करने की चर्चा की गयी है । ततः नाडीसन्धान, नैवेद्य, अर्घप्रदान, मुद्रानिवेदन आदि विषय वर्णित हैं । साथ ही अक्षमाला, जप का स्वरूप और जप का भेद भी बतलाया गया है ।

पूजन का वर्णन करने के बाद याग का वर्णन है । शक्तिन्यास, आठ श्मशानाधिपति का वर्णन कर उनके पूजन नमन की चर्चा, कुण्डसंस्कार, वागीशीपूजन, योनिमुद्राप्रदर्शन, अग्निजनन, अग्निस्थापन, उसका पूजन, अग्नि का गर्भाधान आदि संस्कार, उसकी अङ्गकल्पना, जातकर्म, सूतकशुद्धि, वक्त्र-शोधन आदि करने के बाद, वह्नि की रक्षा के लिये तत्तद् दिशाओं में देवता-न्यास करना चाहिये । इसके बाद शिवाग्नि का नामकरण, आज्यसंस्कार, वक्त्रसंस्कार, विविध काम्य होमों का वर्णन है । अग्नि के चूड़ाकरण आदि अवशिष्ट संस्कारों के लिये पूर्णाहुति देने के बाद यजन करना चाहिये । आगे चलकर भैरव की पूजा, नित्यहोम का वर्णन करने के बाद भिन्न-भिन्न उद्देश्य की पूर्त्ति के लिये भिन्न-भिन्न द्रव्यों, मुद्राओं एवं आहुतिपरिमाण की चर्चा के साथ इस पटल का उपसंहार किया गया है ।

### तृतीय पटल

इस पटल का नाम 'अधिवास' पटल है । गुरु शुद्ध, सुष्ठु अलङ्कृत होकर द्वारदेवताओं की पूजा कर यागगृह में प्रवेश करे । वहाँ रक्षाविधान के बाद, अन्तर्याग करना चाहिये । इस याग को करने के बाद ही द्रव्ययाग करना चाहिये—

**अकृत्वा मानसं यागं योऽन्ययागं समारभेत् ।**
**अशिवः स तु विज्ञेयो न मोक्षाय विधीयते ॥**

अर्थात् मानसयाग न करने पर वह बाह्ययाग व्यर्थ हो जाता है । तत्पश्चात् भैरवमूर्त्ति का न्यास, उसका पूजन, अमृतीकरण, अर्धपात्रप्रकल्पन, शिवहस्त-विधि, मन्त्रसन्धान, नाडीसन्धान को क्रमश करने की आज्ञा दी गयी है । इसके बाद यागभूमि का शोधन, उसका मार्जन, लेपन, विकिरा का प्रयोग, शिवकुम्भ की परिकल्पना करनी चाहिये । कुम्भ में कलाओं अध्वाओं और भैरवों की स्थापना एवं प्राणप्रतिष्ठा करने के बाद उसका अर्चन और साथ ही बार्धानी की स्थापना और पूजा करनी चाहिये । इस अनुष्ठान के बाद इन्द्र आदि लोकपालों की पूजा, मण्डलनिर्माण, गुरु एवं गणेश की पूजा करनी चाहिये । उनकी आज्ञा से योगपीठ की रचना, इसमें मन्त्रसन्धान, नाड़ी-सन्धान, परमीकरण, नैवेद्यदान, मुद्राप्रदर्शन करने के बाद क्षेत्रपालबलि देनी

चाहिये । तत्पश्चात् आचार्य स्नान कर भस्मधारण एवं आचमन कर अग्निकुण्ड के पास जाकर भैरवपूजन, हवन चरुपाक, स्थाली में भैरव की स्थापना, पूजा, और चरुपाक करे । चरु का हवन, सम्पात होम, देवताओं के लिये होम कर भगवान् भैरव से शिष्य की अधिवासदीक्षा के लिये प्रार्थना होम करे ।

इसके लिये यज्ञमण्डप के द्वार पर मण्डल बना कर उसके ऊपर कुश का आसन रख कर शिष्य को उस पर बैठाये । पुनः उस शिष्य का संस्कार कर उसकी आँख पर पट्टी बाँधे और हाथ में पुष्प दे । शिष्य मन्त्र का उच्चारण करता हुआ पुष्पों को विखेर दे । फिर आचार्य शिष्य का हाथ पकड़ कर यवनिका के अन्दर स्थापित भैरव के सामने ले जाय और शिष्य के द्वारा पुष्प अर्पित कराने के बाद उसका मुख खोल कर सदाशिवसहित भैरव का दर्शन कराये । पुनः यहाँ मण्डल बना कर शिष्य को उसमें बैठा कर आचार्य उसके अशुद्ध देह को भस्म कर यौगिक विधि से उसमें मन्त्र, कला आदि की स्थापना के द्वारा उसको दिव्य देह प्रदान करे । तत्पश्चात् शिष्य के शिर पर शिवहस्त रख कर आचार्य उसे कुण्ड के समीप ले जाकर मण्डल पर बैठाये । फिर शिष्य के हाथ में कुश दे कर नाड़ीसन्धान करे । शिवहस्त में भैरव का ध्यान कर शिष्य का शिवहस्त से आलभन अर्थात् स्पर्श करे । सम्पातहोम मन्त्रदीप पाशच्छेदन आदि क्रियाओं को सम्पन्न करने के बाद आचार्य शिष्य के हाथ में पुष्प देकर स्थण्डिल शिवकुम्भ शिवाग्नि का पूजन तथा दण्डवत् प्रणिपात कराये । पुनः पञ्चगव्यप्रदान के बाद आचार्य अनुष्ठान में न्यूनाधिक्यदोष के परिहार के लिये प्रायश्चित्त होम करे ।

विशेषपूजन, अर्घदान, मुद्राबन्ध, स्तुतिपाठ, वाद्य, चरुभोजन करने के बाद देवता का विसर्जन करना चाहिये । शिवकुम्भ पर से माला हटाकर कलश का पूजन फिर गोमय का स्पर्श करे । शिवकुम्भ से प्रोक्षण करने के बाद शिष्य के लिये शय्या की व्यवस्था करे । शय्या पर स्थित शिष्य का शिखाबन्धन तथा रक्षा कर उसे सुला दे और आचार्य स्वयं मण्डप के बाहर जाकर बलिकर्म करे । बाद में पञ्चगव्य पान कर या तो शिष्यों के साथ सो जाय या जागरण करते हुए भैरव का ध्यान करे । इस प्रकार गुरु और शिष्य का यागमण्डप में अधिवास का अनुष्ठान पूर्ण होता है ।

## चतुर्थ पटल

चतुर्थ पटल का नाम 'दीक्षा-अभिषेक' पटल है । इसमें कलादीक्षा की साङ्गोपाङ्ग चर्चा विहित है । रात्रि बीतने पर आचार्य शौच आदि करने के बाद सकलीकरण कर यागमण्डप में प्रवेश करे । शिष्य भी हाथ में पुष्प लेकर आचार्य के सम्मुख उपस्थित हो रात्रि में दृष्ट स्वप्नों का वर्णन करे ।

मदिरापान विष्ठा आदि का लेपन, दही भात खाना आदि, सूर्योदय, समुद्रनदी आदि कासं तरण आदि देखना शुभ स्वप्न होते हैं । तैलाभ्यङ्ग, तैलपान, दाँत एवं केश का गिरना विवाह देखना आदि अशुभ स्वप्न माने गये हैं । अशुभ स्वप्नों को देखने के बाद तत्संसूचित दुष्टफल की शान्ति के लिये होम करना चाहिये । तत्पश्चात् सकलीकरण, विघ्नोच्चाटन, शिवकुम्भस्थापन शिव-हस्त, लोकपालपूजा आदि करने के बाद साधक शिव का विसर्जन करे । इसके बाद नित्य नैमित्तिक कर्म करे । यहाँ भी मण्डलनिर्माण आदि पूर्व की भाँति करना होता है । नैमित्तिक कर्म में भी सकलीकरण आदि अनुष्ठान करना पड़ता है । तत्पश्चात् मण्डल का संस्कार कर आचार्य उसमें प्रवेश कर गुरु तथा अनन्त आदि का पूजन करे । बाद में नाड़ीसन्धान, तर्पण, पूर्णाहुति आदि कर आचार्य शिष्य के देह में सकलीकरण, आसन, मण्डलकल्पना, मन्त्रसन्धान, शिवहस्तक्रिया का सम्पादन करे । तत्पश्चात् आचार्य शिष्य का नामकरण कर प्रणिपात प्रदक्षिणा आदि के पश्चात् हवन कराये । इसके बाद शिष्य की आँख को वस्त्राच्छादित कर उसके हाथ में पुष्प देकर मण्डल में प्रवेश करे । फिर अग्निकुण्ड के समीप शिष्य का नाडीसन्धान, पूर्णाहुति प्रायश्चित्त होम आदि करे । इस प्रकार शिष्य की बीजशुद्धि होती है । इसके पश्चात् होम आदि के द्वारा शिष्य का रुद्रांशापादन करे । इस प्रकार शिष्य की समयी नामक पहली दीक्षा सम्पन्न होती है ।

दीक्षा के सन्दर्भ में अध्वशुद्धि के लिये सूक्ष्म विधान करना चाहिये । यह दीक्षा पुत्रक और साधक भेद से दो प्रकार की होती है । शिष्य भी दो प्रकार के होते हैं—भोगेच्छु ओर मोक्षेच्छु । इसको लोकधर्मी और शिवधर्मी भी कहते हैं । शिवधर्मी या मुमुक्षु भी दो प्रकार का होता है निर्बीज और सबीज । बालक, मूर्ख, वृद्ध स्त्री, रोगी आदि की नियम आदि से रहित निर्बीज दीक्षा होती है । जो विद्वान् हैं और व्रतचर्या आदि का पालन करने में समर्थ हैं उनकी सबीज दीक्षा होती है । इन चार प्रकार की दीक्षाओं में से पहले पुत्रक दीक्षा विधान के सन्दर्भ में षडध्व शुद्धि पर प्रकाश डाला गया है । इसमें पाशशुद्धि के लिये अध्वसन्धि में होम, व्याप्यव्यापक भाव से अध्वा का अवलोकन, अध्वन्यास, वागीश्वरी का सन्निधापन उसका पूजन, निष्कृतिहोम, वागीशीजन्म, उसके ४८ संस्कार, उसका रुद्रांशापादन, जीव का भोग से विश्लेष आदि विषयों को बतलाया गया है । शुद्ध चैतन्य का शिष्य देह में प्रवेश, उसका तत्स्थीकरण, वागीशीपूजन-विसर्जन करना चाहिये । शिवधर्मिणी दीक्षा को बतलाने के बाद लोकधर्मिणी दीक्षा, सबीज दीक्षा, सद्योनिर्वाणदा दीक्षा, निवृत्ति प्रतिष्ठा आदि कला का सन्धान, कलाव्याप्ति, वागीशीध्यान, अधिकार, भोग, लय, निष्कृति, पाशच्छेद, तर्पण, वागीशी विसर्जन, षडध्व रूपपाश का शोधन, क्षमापन, त्रितत्त्व की शुद्धि, शिष्य का शिखाच्छेदन,

होम, स्नान, शिवहस्त का पूजन प्रभृति का वर्णन कर आचार्य द्वारा योजनिका अनुष्ठान के लिये भगवान् से प्रार्थना करने की बात कही गयी है ।

योजनिका-कर्म हेतु पूर्व की भाँति पहले सकलीकरण आदि करे। तत्पश्चात् चारप्रमाण, प्राणसञ्चार, षडध्वविभाग, षडध्व की प्राण में स्थिति, मन्त्रैकादशिका एवं पदैकादशिका की प्राण में स्थिति तथा हंसोच्चार को बतलाते हुए व्यापिनी समना के त्याग के बाद उन्मना में प्रवेश कर शिवतत्त्व को प्राप्त करना चाहिये—यह कहा गया । उसके बाद हंसोच्चार, वर्णोच्चार, कारणत्याग काल-त्याग, शून्यभावना, षट्शून्यत्याग, सप्तसामरस्य का ज्ञान, सभेदविषुवत्, पदार्थ-भेदन, हंसयोग तथा मात्रासंख्या की चर्चा की गयी है। तत्पश्चात् शरीर में हंसमात्रा का परिमाण, मात्रा की संख्या, मात्रा का योंग, कारणलक्षण, ग्रन्थि-भेदन, आत्मव्याप्ति, शिवव्याप्ति और तत्त्वव्याप्ति का वर्णन किया गया है। इसके अन्त में आचार्य में शिवभावना तथा पूर्णाहुति को बतलाते हुए समना-पर्यन्त पाशजाल की स्थिति कही गयी है । मानस व्यापार के ऊपर बोधरूप होने पर शिष्य शिव हो जाता है । यहाँ होम करना पड़ता है । इसके अनन्तर शिष्य शिवाग्नि आदि की प्रदक्षिणा कर कृतकृत्य हो जाता है । उसके अन्दर सर्वज्ञता आदि छः गुणों का आविर्भाव होने से वह शिव हो जाता है ।

निर्वाणदीक्षा दो प्रकार की होती है—सबीजा और निर्बीजा । सबीजदीक्षा-दीक्ष्य का अभिषेक होता है । इस सन्दर्भ में भैरवपूजन, कलापूजन आसन और मण्डल की कल्पना आदि करने के बाद आचार्य शिष्य को नूतन वस्त्र पहना कर योगपीठ की रचना कर शिष्य को आचार्य पद पर प्रतिष्ठित होने का अधिकार देता है कि 'आज से तुम शिव की आज्ञा से लोगों को दीक्षा देने के अधिकारी हो गये हो ।' साथ ही आचार्य स्वच्छन्दभैरव से शिष्य के अधिकार की योग्यता एवं सफलता के लिये प्रार्थना करता है । अभिषेक के बाद प्रणाम के अनन्तर शिष्य की सबीज दीक्षा पूर्ण होती है । इसी प्रकार भूतिदीक्षा विद्यादीक्षा की भी इस पटल में चर्चा की गयी है । दीक्षा के बाद आत्मयाग करने की बात कही गयी है । आत्मदीक्षा दो प्रकार की होती है—वैज्ञानिकी और प्राकृती । प्राकृती दीक्षा में पूजा होम आदि करना पड़ता है । वैज्ञानिकी उससे भिन्न है । इसमें समस्त कार्य सूक्ष्मरूप से सम्पादित किये जाते हैं । आत्मदीक्षा के बाद विशेष पूजन अर्घदान साष्टाङ्गप्रणाम के बाद विसर्जनविधि का वर्णन करते हुए क्षमापन बलिकर्म गुरुपूजा का वर्णन किया गया है । अन्त में यह बतलाया गया है कि शिवदीक्षादीक्षित व्यक्ति की पूर्वजाति नहीं रह जाती । पूर्व में चाहे वह किसी भी जाति का हो दीक्षासम्पन्न होने के बाद उसकी केवल भैरवीय जाति ही होती है । पूर्व जाति की चर्चा करने वाला चिरकाल तक नरकगामी और प्रायश्चित्ती होता है ।

## पञ्चम पटल

इस पटल का शीर्षक 'तत्त्वादिदीक्षा' पटल है । इसमें छत्तीस मुख्य तत्त्वों का शोधन बतलाया गया है । विद्याराज के नववर्ण (= ह्, र्, क्ष्, म्, ल्, व्, य्, ऊ, म्) समस्त तत्त्वों के वाचक हैं । जैसे पृथिवी से लेकर प्रकृति तत्त्व तक का वाचक ऊकार है । 'म्' शक्ति का वाचक है । इसी 'म्' के द्वारा व्यापिनी समना का भी शोधन होता है । इसके बाद आत्मा को परतत्त्व उन्मना से जोड़ दिया जाता है । यह तत्त्वदीक्षा छत्तीस, नव, तीन और एक तत्त्व के शोधन की दृष्टि से चार प्रकार की होती है । तत्त्व दीक्षा के बाद पद दीक्षा की विधि बतलायी गयी है । इसमें नवनाभ मण्डल का उद्धार करना पड़ता है । नवनाभ मण्डल की रचना नवकमलों में होती है । यह नवनाभ पुर आठ द्वारों वाला होता है । इसके अनुष्ठान में सकलीकरण, पूजन आदि पूर्व की भाँति किया जाता है । भैरव का पूजन मण्डल के मध्य में होता है । उन तत्त्वों तथा तत्त्वाधिष्ठातृ देवताओं का न्यास करने के बाद सबको संहार क्रम से शिवतत्त्व में संयुक्त किया जाता है । शोधन अर्थात् तत्त्व दीक्षा के बाद आचार्य के द्वारा शिष्य को नियमों का ज्ञान कराया जाता है । इसमें किसी शास्त्र, धर्म आदि की निन्दा न करने, गुरु का अन्न न खाने आदि का उपदेश होता है.। समयश्रावण के पश्चात् विज्ञानदीक्षा की चर्चा की गयी है । इसमें पाँच उद्घात तथा उनके द्वारा शिष्याध्वा का शोधन अर्थात् पञ्चतत्त्व का शोधन करने के बाद एक उद्घात से शिष्यात्मा का परतत्त्व से संयोजन बतलाया गया है । इस क्रम में पृथिव्यादि चार तत्त्वों के शोधन के बाद अन्तिम एक उद्घात के द्वारा शून्य अर्थात् व्यापिनी का शोधन कर समना के बाद उन्मना में शिष्यात्मा का योजन होता है । यहाँ संयुक्त होने पर शिष्य परमशान्ति को प्राप्त करता है ।

यह सम्प्रदाय गुरुपरम्परा से प्राप्त होता है । (अत्यन्त खेद का विषय है कि वर्त्तमान समय में यह परम्परा उच्छिन्न हो गयी है) । वर्ण मन्त्र पद एवं कला तत्त्व भुवन इन छहों अध्वाओं के शोधन में ज्ञानदीक्षा का प्रयोग होता है। यह शोधन धारणा दीक्षा के नाम से जाना जाता है । इस सन्दर्भ में टीकाकार आचार्य क्षेमराज ने बौद्धों के मत का उपस्थापन कर उनका खण्डन एवं तान्त्रिक मत का मण्डन किया है । योगी को चाहिये कि वह इस धारणा दीक्षा का अभ्यास करे क्योंकि ऐसा करने से उसे परमशान्ति मिलती है ।

## षष्ठ पटल

इस पटल को 'पञ्चप्रणवाधिकार' पटल की संज्ञा दी गयी है । समयी साधक को अनेक सिद्धियाँ मिलती हैं । प्रथमपटल में निर्दिष्ट बहुरूप मन्त्र को

पाँच प्रणवों से संयुक्त कर इस मन्त्र में जितने अक्षर (= बत्तीस अक्षर) हैं उतने लाख जप करना चाहिये । इसके लिये सब प्रकार से शुद्ध एकान्त गुफा उत्तम स्थान है । प्रणव को ह्रस्व दीर्घ प्लुत सूक्ष्म अतिसूक्ष्म भेद से पाँच प्रकार का बतलाया गया है । यह प्रणव 'हंस' से युक्त है । इस प्रणव का विस्तारपूर्वक वर्णन करने के समय षष्ठ स्वर (= ऊकार) पर विशेष दृष्टि डाली गयी है । ह्रस्व उकार एवं दीर्घ ऊकार को उस महाविमर्शात्मक परतत्त्व का गुण माना गया है । परतत्त्व (= शिव) के सकल या सगुण तथा निष्कल या निर्गुण दोनों रूप षष्ठस्वर से युक्त हैं । यह पञ्चप्रणव वाचक और वाच्य दो रूपों वाला है । अ उ म् बिन्दु और नाद ये वाचक पञ्च प्रणव हैं । ब्रह्मा, विष्णु, रुद्र, ईश्वर और सदाशिव ये वाच्य पञ्चप्रणव हैं । बहुरूप मन्त्र के जप और उसके दशांश हवन का अनुष्ठान करने से साधक को परतत्त्व का बोध हो जाता है और वह अहिकञ्चुकवत् संसार से मुक्त हो जाता है ।

होम के लिये घटक द्रव्यों का वर्णन कर इस जप होम के फल का वर्णन किया गया है । वशीकरण के अनेक घटक द्रव्यों को बतलाने के साथ-साथ उच्चाटन विद्वेषण, सुभगीकरण मारण प्रयोगों को बतलाते हुए अन्त में शान्तिकर्म की भी चर्चा की गयी है ।

## सप्तम पटल

इस पटल का नाम 'कालाधिकार' पटल है । काल दो प्रकार का है— सौर और आध्यात्म । सौरकाल प्रसिद्ध है अत: उसका दक्षिणायन, उत्तरायण, पक्ष, मास, वेला नाम लेकर परिचय कराने के बाद इस पटल में आध्यात्म काल का विस्तृत वर्णन किया गया है । इस षाट्कोशिक शरीर में असंख्य नाड़ियाँ फैली हुई हैं जिनमें प्राणवायु सञ्चरण करता रहता है । इन नाडियों में इड़ा, पिङ्गला, सुषुम्ना, गान्धारी, हस्तिजिह्वा, पूषा, यशस्विनी, अलम्बुसा, कुहू और शंखिनी ये दश प्रधान नाड़ियाँ हैं । प्राणवायु भी अपने व्यापार की दृष्टि से दश प्रकार के हैं । प्रस्तुत पटल में इसको विस्तार से बताने के बाद क्षण, तुटि एवं याम आदि जो कि प्राणचार के आधार पर निश्चित होते हैं, का विवरण प्रस्तुत है । इसी में चन्द्र, सूर्य आदि नक्षत्र, ग्रह, राशियाँ तथा प्रात: सायं आदि काल की भी स्थिति बतलायी गयी है । यह बाह्यकाल शरीर के भिन्न-भिन्न अङ्गों में स्थित होता है । पक्ष, मास, वर्ष, दशाब्द, शताब्द यहाँ तक कि युगों की भी स्थिति योगी को प्राणचार में अनुभूत होती है । प्राणचार के सिद्ध हो जाने पर योगी जन्म-मृत्यु को जीत लेता है और अपने साथ-साथ दूसरे के जीवनकाल का भी ज्ञान उसे हो जाता है । इड़ा आदि तीन मुख्य नाडियों में प्राणचार की साधना के परिपक्व हो जाने पर वह ब्रह्मा, विष्णु, रुद्र, वामा, ज्येष्ठा, रौद्री आदि सबको जान लेता है । योगी

इस योग के बल से अपनी तथा दूसरे की मृत्यु, रोग, सम्पत्तिनाश तथा आदर सम्मान राज्यलाभ आदि का ज्ञान कर लेता तथा अशुभों पर विजय प्राप्त कर लेता है । आध्यात्मिक काल को जीतने वाला योगी नाना प्रकार की सिद्धियों को प्राप्त करने के साथ-साथ यदि परमतत्त्व के ध्यान में तत्पर रहता है तो हस्तगत मोक्ष प्राप्त कर लेता है ।

आगे चलकर यह बतलाया गया कि परतत्त्व का ज्ञान ही मोक्ष है । इसी क्रम में पञ्चपञ्चक का वर्णन किया गया है । अहङ्कार आदि अट्ठारह गुणों से युक्त उन्मना नामक परतत्त्व पञ्चपञ्चक में रहता है । ऐसा तत्त्वज्ञाता जीवन्मुक्त हो जाता है । उसके अन्दर सर्वज्ञता आदि छः गुण आ जाते हैं । वह कालजयी होकर स्वच्छन्दभैरव के समान हो जाता है । इसके बाद अयोगी के वे लक्षण बतलाये गये हैं जिनके प्रकट होने पर अयोगी की शीघ्र मृत्यु हो जाती है । साथ ही ऐसे अरिष्टों की शान्ति के उपाय भी बतलाये गये हैं । योगाभ्यास की विधि तथा उसका फल बतलाने के बाद नाग आदि दश वायुओं के कार्य बतलाये गये हैं । जो योगी इन वायुओं का निरोध कर लेता है, शरीर के तत्तत् संस्थानों में निरोध होने पर उस योगी के शरीर में तत्तत् लक्षण प्रकट होने लगते हैं । उन्मनापर्यन्त समस्त द्वारों का उद्घाटन करने के बाद योगी स्वच्छन्द के समान हो जाता है । उसके अन्दर परकायप्रवेश की क्षमता, क्षुत्तृषा का नाश, त्रैलोक्य का सार्वकालिक प्रत्यक्ष तथा सर्वज्ञता आदि गुण उत्पन्न हो जाते हैं ।

## अष्टम पटल

अष्टम पटल को 'अंशकाधिकार' पटल कहा गया है । परबोधभैरव की ब्राह्मी आदि शक्तियों के द्वारा अल्पांशतया अवभासित ब्रह्मा आदि अंशक कहे जाते हैं । भावांश, स्वभावांश, पुष्पपातांश, मन्त्रांश तथा दो प्रकार का अंशकापादन ये छः प्रकार के अंशक होते हैं । देवानुस्मरण को भावांश, लिङ्गार्चन आदि व्यापार को स्वभावांश कहते हैं । यह ब्रह्मांश आदि नाम वाला होता है । वेदभक्त आदि को ब्रह्मांश आदि कहते हैं । पुष्पपातवश नामकरण को पुष्पपातांश एवं मन्त्राराधक को मन्त्रांश कहते हैं । नरमांस का होम करने वाला तथा वीरद्रव्य के प्रयोग के अयोग्य व्यक्ति ये दोनों अंशकापादन हैं । मन्त्रांशक हीन मध्यम सिद्ध और सुसिद्ध चार प्रकार के होते हैं । इनकी साधनाविधि बतलाने के बाद यह कहा गया कि मन्त्रों के वर्णों में चैतन्य का आविर्भाव होने पर वे भोग और मोक्ष दोनों के प्रदाता बन जाते हैं । इसके बाद मन्त्रावतार का क्रम बतलाया गया है । इसके बाद तन्त्रावतार का क्रम बतलाते हुए कहा गया कि परम कारण शिव से यह तन्त्र मनुष्य तक अवतीर्ण हुआ । परमशिव से सदाशिव उनसे ईश्वर ईश्वर से विद्येश्वर उनसे

अल्पसत्त्वतया च महार्थज्ञानोपदेशाश्वासरहिताः, न शक्नुवन्ति श्रोतुमध्येतुं किं पुनरनुष्ठातुम्, तदर्थं तस्य शास्त्रस्य संग्रहं संक्षेपम्, अल्पः शास्त्रार्थविस्तरो यस्य तादृशम्, भुक्तिं मुक्तिं च ताच्छील्येन ददतम्, प्रसादेन अन्तर्नैर्मल्यप्रथनात्मना अनुग्रहेण, कथय ॥ ७ ॥

अथ प्रश्ननिर्णेयानि वस्तूनि उद्दिशति—

**कीदृशं वै गुरुं विद्यात् साधकं च महेश्वर ।**
**भयाभयप्रदातारं शिष्यं भूमिं च कीदृशीम् ॥ ८ ॥**
**मन्त्रांश्चैव समासेन कालं चैव समासतः ।**
**यजनं हवनं चैव अधिवासं रजांसि च ॥ ९ ॥**
**पञ्चगव्यं चरुं चैव दन्तकाष्ठं च मण्डलम् ।**
**दीक्षा चाध्वाभिषेकौ च समयान्साधनानि च ॥ १० ॥**
**कलिमासाद्य सिध्यन्ति तथा ब्रूहि महेश्वर ।**

गुर्वादि भूम्यन्तं कीदृशं विद्यात् उपादातुं हातुं जानीयात् । मन्त्रादि-साधनान्तानि पञ्चदश वस्तूनि च यथा कलौ सिद्ध्यन्ति तथा ब्रूहि । तत्र समयिना श्रुतशास्त्रेण पुत्रकादिपदजिघृक्षया गुरुः परीक्ष्यो गुरुणैव वा परीक्ष्यः, गुर्वादयः कार्याः गुर्वादयोऽत्र यथाप्राधान्यं क्रमेण निर्दिष्टाः, शिष्यः पुत्रकः समयी

---

महार्थ (= रहस्य) ज्ञान और उसके उपदेश के विश्वास से रहित हैं । वे उस ज्ञानोपदेश का श्रवण मनन तक नहीं कर सकते फिर अनुष्ठान की क्या बात । इसलिये उस शास्त्र का संग्रह = संक्षेप जो कि अल्पशास्त्रार्थ के विस्तार वाला और स्वभावतः भोग और मोक्ष देने वाला है, उसे प्रसन्नता के साथ अर्थात् हार्दिक निर्मलता के विस्तार वाले अनुग्रह के साथ कहिये ॥ ७ ॥

अब प्रश्न के द्वारा निर्णेय वस्तुओं का नाम बतलाते हैं—

हे महेश्वर ! गुरु और साधक कैसा होना चाहिये, भय एवं अभय देने वाला शिष्य और भूमि कैसी होनी चाहिये, संक्षेप में मन्त्रों को, समय को याग, हवन, अधिवास, धूलि, पञ्चगव्य, चरु, दन्तकाष्ठ, मण्डल, दीक्षा, अध्वा, अभिषेक, समय एवं साधन—ये सब कलियुग में जिस प्रकार से सिद्ध होते हैं, हे महेश्वर ! वह बतलाइये ॥ ८-११- ॥

गुरु से लेकर भूमि पर्यन्त किस प्रकार की जाननी चाहिये अर्थात् उनके ग्रहण और त्याग को कैसे जानना चाहिये, मन्त्र से लेकर साधन पर्यन्त पन्द्रह वस्तुयें जिस प्रकार कलियुग में सिद्ध होती हैं वह प्रकार बताइये । उनमें से शास्त्र का श्रवण सम्पन्न किये हुए समयी के द्वारा पुत्रक आदि पदों को प्राप्त करने की इच्छा से गुरु की परीक्षा करनी चाहिये अथवा गुरु के द्वारा (शिष्य की) परीक्षा की जानी चाहिये । गुरु आदि बनाने चाहिये । गुरु आदि की चर्चा यहाँ प्रमुखता के क्रम से



च वक्ष्यमाणस्वरूपः, सद्गुरुः गुर्वादिचतुष्टयरूपस्य शिष्यवर्गस्याभयप्रदः, असद्-गुरुस्तु भयप्रदः, सच्छिष्यवर्गः असच्छिष्यवर्गश्च स्वात्मन एव अभयं भयं च प्रददाति, भयं सिद्धिमुक्तिप्रत्यूहात्, तदभावादभयम्, भयाभयप्रदातारमित्येत-ल्लिङ्गादिपरिणामेन, भूमिमन्त्रदन्तकाष्ठादीनामपि वक्ष्यमाणनीत्या यथायोगं योज्यम्, भूमिः मन्त्रयागप्रस्तारस्थानम्, मन्त्राः आसन्नमूर्तिसकलनिष्कलाद्याः, कालः सौरः आभ्यन्तरश्च विचित्रः, समासतो यजनहवने सर्वदीक्षितसाधारणे, दीक्षोपयोगि-सर्ववस्तूनां योग्यतापादनात्मा संस्कारः अधिवासः, रजांसि शालिचूर्णादीनि वक्ष्यमाणानि नवनाभादिमण्डलोपयोगीनि, पाशक्षपणशिवपददानरूपा दीक्षा, बहु-भेदोऽध्वा वर्णमन्त्रपदकलातत्त्वभुवनरूपः षड्विधः, अभिषेकः आचार्यादीनां यागान्ते मन्त्रकलशाम्भसा सेचनम्, दीक्षितानां शेषवत्त्वेन नियतविधिनिषेधाः समयाः, साधनानि साधकानां सिद्ध्युपायाः, न्यासजपाज्यसंस्कारादि अन्यत् सर्वमत्रैव अन्तर्भूतत्वात् पृथङ् नोद्दिष्टम् ॥ १० ॥

अथ प्रश्ननिर्णयमुपक्रममाणः प्रोत्साहनाप्रमुखं शिष्यप्रवर्तनाय प्रयोजनाभिधायि

---

की गयी है । शिष्य पुत्रक और समयी (दो प्रकार का) होता है जिसका स्वरूप आगे कहा जायेगा । सद्गुरु वह है जो गुरु आदि चार प्रकार के शिष्यवर्ग को अभय देने वाला हो । असद् गुरु भयप्रद होता है । सत् शिष्यवर्ग और असत् शिष्यवर्ग अपने को अभय और भय देने वाला होता है । सिद्धि और मुक्ति में विघ्न-उत्पत्ति को भय कहते हैं । उसका अभाव होने से अभय होता है । भय और अभय देने वाला—यह कथन लिङ्ग (लक्षण आदि) आदि के परिणाम से कहा गया है । भूमि मन्त्र दन्तकाष्ठ आदि की भी योजना वक्ष्यमाण नीति के अनुसार यथायोग (= समय और व्यवस्था के अनुसार) करनी चाहिये । भूमि का अर्थ है—मन्त्रयाग के प्रस्तार का स्थान । मन्त्र—आसन्न (= सामने वर्तमान) मूर्त्ति-सकल निष्कल आदि । काल-सौर (= दिन मास आदि) और आभ्यन्तर भेद से विचित्र प्रकार का । यजन और हवन संक्षेपतः सभी दीक्षितों के लिये सामान्य हैं । अधिवास उस संस्कार को कहते हैं जो दीक्षोपयोगी समस्त वस्तुओं के विषय में होता है । रज (= धूलि) उन वक्ष्यमाण शालिचूर्ण आदि को कहते हैं जिनका उपयोग नवनाभ आदि मण्डल के लिये किया जाता है । दीक्षा वह है जो पाश का नाश और शिवपद की प्राप्ति कराती है । अध्वा के यद्यपि अनेक भेद हैं फिर भी (मुख्यरूप से वह) वर्ण मन्त्र पद, कला तत्त्व और भुवनरूप छः प्रकार का है । याग के अन्त में मन्त्र सहित कलश वाले जल से आचार्य आदि का सेचन अभिषेक है । दीक्षितों का शेष के रूप में विधीयमान नियत विधि और निषेध समय कहलाता है । साधकों की सिद्धि के उपाय साधन कहे जाते हैं । न्यास, जप, घी का संस्कार आदि अन्य सब कुछ इसी में अन्तर्भूत है इसलिये अलग से नाम नहीं गिनाया गया ॥ १० ॥

अब प्रश्न के निर्णय का उपक्रम करते हुए शिष्य को (शास्त्र में) प्रवृत्त करने

आदिवाक्यम्—

श्रीभैरव उवाच—

**साधु साधु महाभागे यत्त्वया परिचोदितम् ॥ ११ ॥**
**अनुग्रहाय मर्त्यानां साम्प्रतं कथयामि ते ।**

साधु साधु इति वीप्सया अवसरप्रष्टृतां जनानुकम्पां च श्लाघमान उपदेशग्रहणयोग्यतापादनाय शिष्यधियमुत्तेजयति देवः । महाभागे इत्यनेन अनुग्रहोन्मुखत्वं श्लाघितम्, त्वया मर्त्यानां मृतिधर्माणां सामान्येन सर्वेषां न तु नियतानां केषांचिदधिकारिणाम्, अनुग्रहाय भोगमोक्षसम्पत्तये, यत्प्रमेयजातं परिपाट्या चोदितं पृष्टं तत्तेषामनुग्रहायैव । अहं साम्प्रतं परभैरवसत्तानुप्रवेशोन्मिषितमहाविकासावसरे बालबालिशविद्वज्जनाद्युचितदीक्षाप्रदर्शनादिक्रमेण उपपन्नं च कृत्वा ते कथयामि । अत्र च यच्छब्दपरामृष्टपूर्वोद्दिष्टप्रमेयपरिपाटीज्ञानमभिधेयम्, तत्प्रयोजनं भोगमोक्षात्मा अनुग्रहः, तत्र चोपायोपेयभावात्मा सम्बन्धः, मर्त्यानामधिकारित्वम्, परानुजिघृक्षोन्मुखतया निवृत्तभोगाभिलाषस्य शिष्यस्य योग्यत्वोत्तेजनम्, परभैरवस्फारावमर्शोन्मिषत्प्रतिभागावसरत्वेन आत्मन आप्ततां पर-

---

के लिये प्रोत्साहन बढ़ाने वाले तथा प्रयोजन को बतलाने वाले आदि वाक्य (को कहा जा रहा है) ।

श्री भैरव ने कहा—

हे महाभागे ! धन्यवाद । तुमने ठीक प्रश्न किया । अब मैं मनुष्यों के अनुग्रह के लिये (वर्णन) करूँगा ॥ -११-१२- ॥

साधु-साधु इस दो बार के कथन से अवसर की प्रष्टृता और मनुष्यों के ऊपर (देवी की) अनुकम्पा की प्रशंसा करते हुए भगवान् शिव उपदेशग्रहण की योग्यता को सम्पन्न करने के लिये शिष्य की बुद्धि को उत्तेजित करते हैं—'महाभागे' इस कथन से (शिष्य की) अनुग्रहोन्मुखता की प्रशंसा की गयी । तुम्हारे द्वारा सभी मर्त्यों के = मरणशीलों के न कि कुछ निश्चित अधिकारियों के अनुग्रह = भोग एवं मोक्ष की प्राप्ति के लिये, जो प्रमेयसमूह परम्परया चोदित = पूछा गया, वह उन (मर्त्यों) के अनुग्रह के लिये ही है । मै परभैरवसत्ता में अनुप्रवेश के द्वारा उन्मिषित महाविकास के अवसर पर, बाल, मूर्ख, विद्वान् लोगों के लिये उचित दीक्षाप्रदर्शन आदि के क्रम से सिद्ध कर तुमसे कह रहा हूँ । (अब क्षेमराज अनुबन्धचतुष्टय को बतलाते हैं—) यहाँ 'यत्' शब्द से परामृष्ट पहले बतलाये गये प्रमेयों की परम्परा का ज्ञान अभिधेय (= विषय) है । भोगमोक्षरूप अनुग्रह प्रयोजन है । उपायउपेयभाव रूप सम्बन्ध है और, मनुष्य मात्र अधिकारी है । मुख्य प्रयोजन के प्रतिपादन में संलग्न भी परमेश्वर ने इस आदि वाक्य में दूसरे के ऊपर अनुग्रह की इच्छा की उन्मुखता से भोगाभिलाषरहित शिष्य की योग्यता का उत्तेजन, तथा



सम्बन्धसारतां च नवमपटले निर्णेष्यमाणां सम्बन्धषट्कस्य निरूपितवान् परमेश्वरो मुख्यभूतप्रयोजनप्रतिपादनपरोऽपि आदिवाक्ये ॥ ११ ॥

अथ यथोद्देशं निर्णेतुमाह—

**आदौ तावत्परीक्षेत आचार्यं शुभलक्षणम् ॥ १२ ॥**

शुभम्—

'शिवेन सहचारित्वादाचार्यस्तेन कीर्तितः' (४।४०९)

इति इहैव वक्ष्यमाणं शिवाभिन्नस्वरूपप्रतीतिरूपं लक्षणं यस्य तमाचार्यं-साधकादिभिश्च आभिमुख्येन चरणीयं सेव्यम् । आदाविति शक्तिपातवशसंप्राप्तप्रबुद्धसुहृद्वाक्यावेदितसतत्त्वः शिष्यः पुत्रकादिदीक्षां जिघृक्षुः श्रुतसंहिताशास्त्रः समयी, यद्वा गुरुरेव शिष्यमाचार्यीकर्तुं पूर्वं परीक्षेत, यद्भविष्यति—

'श्रुतशीलसमाचारान् दैशिकत्वे नियोजयेत् ।' (४।४५४) इति ।

तावच्छब्देनेदं ध्वनति—

'सर्वलक्षणहीनोऽपि ज्ञानवान् गुरुरुत्तमः ।'

---

परभैरव के स्फार के अवमर्श से उन्मिषित होने वाले प्रतिभाग के अवसर के होने से अपनी आप्तता और नवम पटल में निर्णेष्यमान छः प्रकार के सम्बन्धों की परसम्बन्धसारता का निरूपण किया है ॥ ११ ॥

अब नामग्रहण के अनुसार व्याख्या करने के लिये कहते हैं—

पहले शुभ लक्षणों वाले आचार्य की परीक्षा करनी चाहिये ॥ -१२ ॥

शुभ—

'शिव के साथ सञ्चरण करने के कारण (उस व्यक्ति को) आचार्य कहा गया है ।' (४।४०९)

ऐसा इसी ग्रन्थ में आगे कहे जाने वाला, शिवाभिन्नस्वरूप की प्रतीति वाला लक्षण है जिसका उसको आचार्य (कहते हैं । अथवा) साधक आदि के द्वारा आभिमुख्येन चरणीय = सेवा करने के योग्य जो हो (उसे आचार्य कहते हैं) । आदौ—शक्तिपातवश सम्प्राप्त ज्ञानवान् मित्र के वाक्यों से विज्ञापित तत्त्व वाला शिष्य जो कि पुत्रक आदि दीक्षा को ग्रहण करने की इच्छा वाला तथा संहिता शास्त्र का श्रवण कर चुका हो ऐसा समयी हो । अथवा गुरु स्वयं शिष्य को आचार्य बनाने के पहले उसकी परीक्षा करे । जैसा कि कहेंगे—

'(गुरु) श्रोतव्य उपदेश से युक्त, शीलवान और आचारवान् शिष्य को दैशिक (= आचार्य) पद पर नियोजित करें ।' (४।४५४)

'तावत्' शब्द से ईश्वर यह संकेतित करते हैं—

इति नीत्या उक्तप्रतीतिरूपतैव अस्य शुभलक्षणम्,

'अहमेव परो हंसः शिवः' (४।३९९)

इति वक्ष्यमाणनीत्या तस्या एव मोचकत्वात् दीक्षाक्रियाया अपि शिवाभेदव्याप्तिसारत्वस्य दर्शयिष्यमाणत्वात् ॥ १२ ॥

आर्यदेशजत्वादि उपचयहेतुः शिष्याणां सिद्ध्यङ्गम्, अत एवैतत् पश्चान्निर्दिशति—

**आर्यदेशसमुत्पन्नं सर्वावयवभूषितम् ।**
**शिवशास्त्रविधानज्ञं ज्ञानज्ञेयविशारदम् ॥ १३ ॥**
**देवकर्मरतं शान्तं सत्यवादिदृढव्रतम् ।**
**सत्त्ववद्वीर्यसम्पन्नं दयादाक्षिण्यसंयुतम् ॥ १४ ॥**
**त्यागिनं दम्भनिर्मुक्तं शिवशास्त्रेषु भावितम् ।**
**ईदृशं तु गुरुं प्राप्य सिद्धिमुक्ति न दूरतः ॥ १५ ॥**

प्रविभक्तचातुर्वर्ण्यः आर्यदेशः । यदाह ,विष्णुः—

'चातुर्वर्ण्यव्यवस्थानं यस्मिन् देशे न विद्यते ।
स म्लेच्छदेशो विज्ञेय आर्यावर्तस्त्वतः परः ॥' इति ।

विधानं दीक्षादि, ज्ञाने शिवशास्त्रे, ज्ञेये च परमशिवतत्त्वे, तत्तदध्वव्याप्त्यादौ विशारदं निर्मलम्, शान्तं जितेन्द्रियः, सत्यवादी चासौ दृढव्रतः अभ्युपगतनिर्वाहकः, सत्त्ववान् निष्कम्पश्च असौ वीर्येण परमुद्रापरमार्थेन सम्पन्नः पूर्णः, दया संसारिणः प्रति अनुजिघृक्षा, दाक्षिण्यम् अमात्सर्यमानुकूल्यम्, त्यागिनं तृणवद्वित्तं मन्यमानम्, दम्भनिर्मुक्तम् अवक्रव्यवहारम्, शिवशास्त्रेषु भावितम् अशेषविद्याभिज्ञत्वेऽपि शिवशास्त्रेष्वेव विश्रान्ताश्वासम्, ईदृशमिति समनन्तरोक्तशिवाभिन्नस्वप्रतीतिसारम्, गुरुम् उपदेष्टारम्, प्राप्य कारणभूतमासाद्य, सिद्धिमुक्ती कर्त्र्यौ न दूरतः झटित्येव भवत इत्यर्थः । व्याख्यातरूपं शुभलक्षणत्वं मुक्तेरार्यदेशोद्भूतत्वादि च सिद्धिहेतुः शिष्यस्य, इत्युक्तप्रायम् ॥ १५ ॥

एवमभयप्रदं गुरुसतत्त्वमुक्त्वा विपर्ययमाह—

**क्रोधनश्चपलः क्षुद्रो दयादाक्षिण्यवर्जितः ।**
**केकरो दन्तुरः काणः पापिष्ठः शास्त्रवर्जितः ॥ १६ ॥**
**अतिदीर्घस्तथा ह्रस्वः कृशः स्थूल क्षयान्वितः ।**
**तार्किको दम्भसंयुक्तः सत्यशौचविवर्जितः ॥ १७ ॥**
**अन्यशास्त्ररतो यस्तु नासौ मुक्तिफलप्रदः ।**

---

'गुरु समस्त लक्षणों से रहित होता हुआ भी यदि ज्ञानी है तो वह उत्तम होता है।'

इस नीति से उक्त प्रतीतिरूपता ही इसका शुभ लक्षण है । क्योंकि—

'मैं ही पर हंस शिव हूँ ।' (४।३९९)

इस वक्ष्यमाण नीति के अनुसार वही (= 'अहं परः शिवः यह प्रतीतिरूपता ही) मोक्षप्रद है और दीक्षाक्रिया भी शिवाभेदव्याप्ति का सार है—यह आगे दिखाया जायेगा ॥ १२ ॥

आर्यदेश में उत्पन्न होना उपचय (= गुणों की वृद्धि) का हेतु है और शिष्यों की सिद्धि का अङ्ग है । इसीलिये इसका बाद में निर्देश करते हैं—

जो आर्यदेश में उत्पन्न, समस्त अवयवों से युक्त, शिवशास्त्र के विधान का ज्ञाता, ज्ञान एवं ज्ञेय का विशारद, देवकर्म में लगा हुआ, शान्त, सत्यवादी, दृढ़व्रती, सत्त्ववान्, वीर्यसम्पन्न, दयादाक्षिण्य से युक्त, त्यागी, दम्भरहित, शिवशास्त्र में श्रद्धा रखने वाला है—ऐसे गुरु को प्राप्त कर भोग और मोक्ष दूर नहीं रहते ॥ १३-१५ ॥

जहाँ चारो वर्ण विभक्त हों वह आर्यदेश है । जैसा कि विष्णुपुराण में कहा गया—

'जिस देश में चारो वर्णों की व्यवस्था नहीं है उसे म्लेच्छ देश समझना चाहिये । आर्यावर्त्त उससे भिन्न है ।'

विधान = दीक्षा आदि । ज्ञान में = शिवशास्त्र में, ज्ञेय में = परम शिव तत्त्व में, तत्तद् अध्वा की व्याप्ति आदि में, विशारद = निर्मल, शान्त = जितेन्द्रिय, सत्यवादी होते हुए दृढ़व्रत = स्वीकृत का निर्वाह करने वाला, सत्त्ववान् निष्कम्प होते हुये वीर्य अर्थात् परमुद्रापरमार्थ से सम्पन्न = पूर्ण, दया = संसारियों के प्रति कृपा करने की इच्छा, दाक्षिण्य = मात्सर्यरहित अनुकूलता, त्यागी = धन को तृणवत् समझने वाला, दम्भनिर्मुक्त = कुटिल व्यवहार से हीन, शिव शास्त्रों में भावित = समस्त विद्याओं को जानते हुये भी शिवशास्त्रों में ही श्रद्धावान्, इस प्रकार का = पूर्वोक्त शिवाभिन्न स्वप्रतीतिसार वाला, गुरु को = उपदेष्टा को, प्राप्त कर = कारणस्वरूप को प्राप्त कर, सिद्धि और मुक्ति, दूर नहीं है = तुरन्त ही प्राप्त हो जाती हैं । जिसके स्वरूप की व्याख्या की जा चुकी है ऐसा शुभलक्षण और आर्यदेश में उत्पत्ति आदि शिष्य की मुक्ति प्राप्ति के कारण हैं—ऐसा कह दिया गया ॥ १५ ॥

इस प्रकार अभयप्रद गुरुतत्त्व को कह कर विपरीत (गुरुतत्त्व) को कहते हैं—

जो क्रोधी, चञ्चल, क्षुद्र, दया दाक्षिण्य से रहित, केकर, दन्तुर, काना, पापी, शास्त्राध्ययन से रहित, बहुत लम्बा, बहुत नाटा, बहुत दुर्बल, बहुत मोटा, क्षयरोगी, कुतर्क करने वाला, दम्भी, सत्य और पवित्रता से हीन, अन्य शास्त्रों में श्रद्धावान् है, वह मुक्ति और फल को

क्रोधनः क्रोधमयः, चपलो दुशीलः कार्येष्वरुढश्च, क्षुद्रः क्षुद्रसिद्धिसाधनपरः, केकरो लोलतारकदृष्टिः, क्षयान्वितो यक्ष्माक्रान्तः, तार्किकः कुतर्कशास्त्रैकनिष्ठः, ऊहात्मकस्तु तर्कः श्रीपूर्वशास्त्रे शस्त एव, यथोक्तम्—

'तर्को योगाङ्गमुत्तमम् ।' (१७।१८) इति,

शौचवर्जितः, अर्थशुद्ध्यादिशून्यः, स्पष्टमन्यत् । एवमीदृशो गुरुः साधकाय फलं सिद्धिलक्षणं न ददाति प्रत्युत वक्ष्यमाणदिशा भयमेव वितरति । यस्तु अन्यत्र वैष्णवादौ शास्त्रे रतः, अथ च चुम्बकादिवृत्त्य शिक्षितपारमेश्वरशास्त्रः, तत्र असमाश्वस्तः तदुक्तम्—'दीक्षादि कुर्वन्नपि पापिष्ठो न मुक्तिप्रदः, शिवशास्त्ररतस्तु तत्तदंशकनिष्ठेभ्यः सर्वेभ्यो मुक्तिफलप्रद एव तस्य सर्वोर्ध्ववर्तित्वात्' । यद्वक्ष्यति—

'सर्वाध्वनो विनिष्क्रान्तं शैवानां परमं पदम्' (१०।७४) इति,

मुक्तिं फलं च सिद्धिरूपं प्रददाति, इत्येवं योजयित्वा यथोक्तं व्याकर्तव्यम्, एवं हि—

'सन्तापं क्रोधने विन्द्यात्' (१।२२)

---

देने वाला नहीं होता ॥ १६-१८- ॥

क्रोधनः = क्रोधयुक्त, चपल = दुष्ट स्वभाव वाला और कार्य को ठीक ढंग से न जानने वाला, क्षुद्र = छोटी-छोटी सिद्धियों में लगा हुआ, केकर = चञ्चल पुतली वाली आँखों वाला (भैंगा), क्षयान्वित = यक्ष्मा का रोगी, तार्किक = कुतर्क वाले शास्त्रों में निष्ठा रखने वाला । ऊहात्मक तर्क की मालिनीविजय तन्त्र में प्रशंसा की गयी है । जैसा कि कहा गया है—

'तर्क उत्तम योगाङ्ग है ।' (१७।१८)

शौचवर्जित = अर्थशुद्धि आदि से शून्य । शेष स्पष्ट है । इस प्रकार का गुरु साधक को सिद्धिलक्षण वाला फल नहीं देता बल्कि आगे कहे जाने वाली रीति के अनुसार भय ही उत्पन्न करता है । जो कि अन्यत्र वैष्णव आदि शास्त्रों में श्रद्धा रखता है और चुम्बक आदि की वृत्ति से (= थोड़ा इस ग्रन्थ या गुरु से थोड़ा उस ग्रन्थ या गुरु से लेकर) पारमेश्वर शास्त्र की शिक्षा ली है, उसमें समाश्वस्त नहीं है। वही कहा गया है—दीक्षा आदि करने वाला भी (गुरु) यदि पापी है तो वह मुक्ति नहीं देता और जो शिवशास्त्र में रत है वह किसी अंश मात्र में निष्ठा रखने वाले सबके लिये मुक्तिफलप्रद होता है क्योंकि वह सबसे ऊपर (= ऊत्कृष्ट) है । जैसा कि कहेंगे—

'शैवों का परम पद समस्त अध्वाओं से परे हैं ।' (१०।७४)

मुक्ति और सिद्धिरूप फल को देता है इस प्रकार योजना कर पूर्वोक्त की व्याख्या करनी चाहिये । इस प्रकार—



इत्यादि,

'मन्त्रास्तस्य न सिद्ध्यन्ति यः सत्यादिविवर्जितः' (१।२७)

इत्यन्तं वक्ष्यमाणविरुद्धफलप्रदत्वं क्रोधनादेः सङ्गच्छते । अत एव अन्यशास्त्ररतस्य यद्विपरीतफलप्रदत्वम् उत्तरत्र नोक्तम्, तदपि युक्तमेव ।

'संतापं क्रोधने विन्द्यात्' (१।२२)

इत्यादि इह क्रमप्राप्तमपि अपठित्वा शिष्यनिर्णयादनन्तरं पठन् शिष्यस्यैव भूयसा ईदृशो गुरुर्भयद इति ध्वनयति ॥ १७ ॥

अथात्मनि अभयप्रदस्य शिष्यस्य स्वरूपं निर्दिशति—

**शिष्यो दयान्वितो धीरो दम्भमायाविवर्जितः ॥ १८ ॥**
**देवाग्निगुरुभक्तश्च शास्त्रभक्तो दृढव्रतः ।**
**गुरुशुश्रूषणपरः सुशान्तेन्द्रियसंयुतः ॥ १९ ॥**
**ईदृशो वै भवेच्छिष्यः सोऽत्रानुग्रहभाजनम् ।**

दया दीनादिविषयानुकम्पा, धैर्यं सर्वत्रोत्साहः, दम्भः अस्पष्टहृदयता, माया वञ्चकत्वम्, दृढव्रतो निश्चितमतिः, एतत्साधकविषयं तस्यैव क्रोधनादिवर्जिता-

---

'क्रोधी गुरु के विषय में (श्रद्धा रखने वाला) सन्ताप को प्राप्त करता है ।' (१।२२)

यहाँ से लेकर

'जो सत्य आदि से रहित है उसको मन्त्र सिद्धि नहीं मिलती ।' (१।२७)

यहाँ तक बतलाये गये लक्षण वाला क्रोधी गुरु वक्ष्यमाण विरुद्ध फल को देता है (कथन) सङ्गत होता है । इसीलिये जो अन्यशास्त्र में रत (गुरु) विपरीत फल देता है—ऐसा बाद में नहीं कहा गया वह भी ठीक ही है ।

यहाँ क्रम से प्राप्त भी 'सन्तापं क्रोधने विन्द्यात्' (१।२२) इत्यादि न पढ़ कर शिष्य के (गुण) निर्णय के बाद पढ़ने से यह ध्वनित होता है कि ऐसा गुरु शिष्य को भय देने वाला होता है ॥ १७ ॥

अब अपने लिये ही अभयप्रद शिष्य का स्वरूप बतलाते हैं—

शिष्य को दयालु, धीर, दम्भ एवं माया से रहित, देव अग्नि गुरु के प्रति भक्तिभाव रखने वाला, शास्त्रभक्त, दृढ़व्रती, गुरु की सेवा करने वाला, सुशान्त इन्द्रियों वाला होना चाहिये । जो शिष्य ऐसा होता है वह (गुरु की) कृपा का पात्र होता है ॥ -१८-२०- ॥

दया = दीन आदि के ऊपर कृपा, धैर्य = सर्वत्र उत्साह, दम्भ = स्वच्छहृदय का न होना, माया = ठगी, दृढ़व्रत = निश्चित बुद्धिवाला । यह साधक का

चार्यशिष्यस्य निश्चितधीत्वेनैव साधनाधिकारिणः शिवधर्मिलोकधर्मिभिदा स्वावसरे निर्णेष्यमाणत्वात् देवादिचतुष्टयभक्तिः शिष्यस्य मुख्यं रूपम् । भक्तिः दूरस्थे गुरौ भवति शुश्रूषा तु सततं तदनुचरत्वम् । सोऽत्रानुग्रहभाजनम्' इत्यनेन अस्य स्वात्मन्येव अभयप्रदत्वमुक्तम् । द्वितीयः शिष्यशब्दोऽर्हप्रत्ययान्तः । स्पष्टमन्यत् ॥ १९ ॥

एतद्विपरीतमाह—

**मायान्वितः शठः क्रूरो निःसत्यः कलहप्रियः ॥ २० ॥**
**कामी च लोभसम्पन्नः शिवभक्तिविवर्जितः ।**
**दूषको गुरुशास्त्राणां दीक्षितोऽपि न मुक्तिभाक्॥ २१ ॥**

शठः अस्वच्छहृदयः, क्रूरो रौद्रप्रकृतिः, कलहप्रियो वितण्डावान्, लोभसम्पन्नः सम्भवसत्तायामपि पूजादिषु वित्तशाठ्यवान् । शिवभक्तीत्यादिना विलयशक्त्याघ्राततत्वमस्योक्तम् । न मुक्तिभागित्यनेन स्वात्मन्येव अस्य भयप्रदत्वमुक्तम् सर्वेषां शिष्यत्वात् ॥ २१ ॥

---

(स्वरूप) है । क्रोध आदि से रहित आचार्य का वही शिष्य स्थिरमति होने के कारण साधन का अधिकारी है । शिवधर्मी (=शैव शास्त्र के अनुसार आचरण करने वाला) और लोकधर्मी (= लोक के अनुसार आचरण करने वाला) के भेद से इसका निर्णय उस (शिष्यस्वरूप के) निर्णय के अवसर पर करेंगे । देव आदि चार (= देव अग्नि गुरु और शिव) के प्रति भक्ति शिष्य का मुख्य स्वरूप है । दूरवर्त्ती गुरु के प्रति भक्ति होती है और सुश्रूषा (निकटवर्त्ती गुरु) का निरन्तर अनुगमन । 'वही यहाँ (= शिवशास्त्र में) अनुग्रह का पात्र है'—इस कथन से यह (= शिष्य) अपने लिये ही अभयप्रद है—यह कहा गया । (उक्त श्लोकद्वय में) द्वितीय 'शिष्य' शब्द योग्यता अर्थ में (क्यप्) प्रत्यय वाला है (शासितु योग्यः शिष्यः-शास्+क्यप्)। शेष स्पष्ट है ॥ १९ ॥

उक्त (स्वरूप) के विपरीत को कहते हैं—

मायावी, शठ, क्रूर, झूठा, झगड़ालू, कामी, लोभी, शिवभक्ति से रहित, गुरु और शास्त्रों की निन्दा करने वाला (शिष्य) दीक्षित होकर भी मुक्ति का भागी नहीं होता ॥ -२०-२१ ॥

शठ = मलिन हृदय वाला, क्रूर = रौद्रस्वभाव वाला, कलहप्रिय = वितण्डावान् (= दूसरे की उचित बात को भी न मानने वाला), लोभसम्पन्न = धन के रहने पर भी पूजा आदि में कृपण, 'शिवभक्तिविवर्जितः' पद से इसकी विलयशक्त्याघ्रातता (= तिरोधानशक्ति के द्वारा आक्रान्तता) कही गयी है । 'मुक्ति का भागी नहीं होता—इसके द्वारा अपने विषय में ही यह भयप्रद है—यह कहा गया क्योंकि यह सबका शिष्य है अर्थात् अनेक गुरुओं का शिष्य है ॥ २१ ॥



अथ शिष्याणां यथा भयप्रदो गुरुस्तथा निरूपयति—

**सन्तापं क्रोधने विन्द्याच्चपले चपलाः श्रियः ।**
**मन्त्रसिद्धिं हरेत् क्षुद्र आचार्यस्तु वरानने ॥ २२ ॥**
**दयाहीनेन दौर्भाग्यमदक्षे दस्युपीडनम् ।**
**केकरेण भवेद्व्याधिर्दन्तुरः कलिकारकः ॥ २३ ॥**
**काणो विद्वेषजननः खल्वाटश्चार्थनाशनः ।**
**शास्त्रहीने न सिद्धिः स्याद् दीक्षादौ वीरवन्दिते ॥ २४ ॥**
**दीर्घे राजभयं ज्ञेयं ह्रस्वः पुत्रविनाशनः ।**
**कृशः क्षयकरो ज्ञेयः स्थूल उत्पातकारकः ॥ २५ ॥**
**क्षयान्वितेन मृत्युः स्यात् तार्किके वधबन्धनम् ।**
**दाम्भिकः पापजनको वेदितव्यो वरानने ॥ २६ ॥**
**मन्त्रास्तस्य न सिद्ध्यन्ति यः सत्यादिवर्जितः ।**
**सर्वे ते न शुभा देवि इह लोके परत्र च ॥ २७ ॥**

विन्द्यात् लभते, न सिद्ध्यन्ति नानुग्रहादिकार्यं कुर्वन्ति, एतच्च कर्मप्रधानाचार्याशयेन उच्यते, ज्ञानयोगनिष्ठस्तु आचार्यः काणत्वादियोगेऽपि न दोषकृत् यथोक्तम्—

---

अब जिस प्रकार गुरु शिष्यों के लिये भयप्रद होता है वह कहते हैं—

(यदि गुरु) क्रोधी है तो (उससे दीक्षित होने पर शिष्य) सन्ताप प्राप्त करता है । (गुरु के) चञ्चल होने पर (शिष्य को) चञ्चल लक्ष्मी प्राप्त होती है । हे सुन्दर मुख वाली ! क्षुद्र आचार्य (शिष्य की) मन्त्र सिद्धि को हर लेता है । निर्दयी (गुरु) से दुर्भाग्य और अदक्ष से चोर डाकू से कष्ट मिलता है । केकर (गुरु) से व्याधि मिलती है और उभरे दाँतो वाला कलह देता है । काना विद्वेष उत्पन्न करता है और खल्वाट (= गञ्जा) धन का नाश करता है । हे वीरवन्दिते ! शास्त्रहीन (गुरु) से दीक्षा के विषय में सिद्धि नहीं मिलती । (गुरु के) लम्बा होने पर राजभय, नाटा होने पर (शिष्य के) पुत्र का नाश होता है । दुर्बल गुरु क्षयकारक, स्थूल गुरु उत्पात करने (कराने) वाला होता है । क्षयी गुरु मृत्यु देता है और कुतार्किक गुरु वध एवं कारागार दिलाता है । दाम्भिक गुरु पाप का जनक होता है । हे वरानने ! जो सत्य आदि से रहित है उसको मन्त्र सिद्धि नहीं मिलती । हे देवि ! वे सभी (गुरु) इस लोक में और परलोक में भी शुभ (फलदायक) नहीं होते ॥ २२-२७ ॥

विन्द्यात् = प्राप्त करता है । सिद्ध नहीं होते = अनुग्रह आदि कार्य नहीं करते । उक्त कथन कर्मप्रधान आचार्य को दृष्टि में रख कर किया गया । ज्ञानी और

'सर्वलक्षणहीनोऽपि ज्ञानवान् गुरुरुत्तमः ।'

इति स्पष्टमन्यत् । अत्र च ईश्वरोक्त्येकप्रमाणके उपपत्तय आलजालप्राया लिखिताः, ता उपहास्या एव ॥ २७ ॥

अथ संप्रति मातृकाप्रस्तारे उत्तरत्र च यागादावुचितां भूमिं निर्दिशति—

**सितरक्तपीतकृष्णां भूमिं प्लवविशोधिताम् ।**
**विशल्यां लक्षणैर्युक्तां सर्वकामार्थसाधिकाम् ॥ २८ ॥**

श्रित्वेति शेषः, दीक्षायां जात्युद्धारस्य भैरवीयजात्यापादनस्य च वक्ष्यमाणत्वात् ।

'वर्णानां ब्राह्मणादीनां श्वेता मृत् काञ्चना सिता ।'

इति भेददर्शनवन्नात्र विभाग उक्तः, संकीर्णवर्णा तु भूर्व्यवच्छिन्ना, प्लवेन उपरिजलप्रक्षेपेण शोधितां परीक्षितेशानपूर्वोत्तरदिङ्नतिं समनिम्नां वा, यथोक्तम्—

'उदगादिप्लवा श्रेष्ठा....................... ।' इति ।

---

योगी आचार्य काना आदि होने पर भी दोषकारी नहीं होता । जैसा कि कहा गया—

'समस्त लक्षणों से रहित भी गुरु यदि ज्ञानी है तो (वह) उत्तम (गुरु) है ।'

शेष स्पष्ट है । इस विषय में केवल ईश्वर की उक्ति ही प्रमाण है । शेष युक्तियाँ आल जाल जैसी (= अनावश्यक होती हुई भी प्रसङ्गवश) लिखी गयी अतः वे उपहास्य ही हैं ॥ २७ ॥

अब मातृकाविस्तार में और उसके बाद याग आदि के विषय में उचित भूमि का निर्देश करते हैं—

श्वेत रक्त पीत एवं काले रंग (की मिट्टी) वाली, प्लव से संशोधित, शल्य से रहित (शुभ) लक्षणों से युक्त एवं समस्त काम एवं उद्देश्य को पूरा करने वाली का चयन करें ॥ २८ ॥

भूमि का चयन कर-इतना जोड़ लेना चाहिये । दीक्षा में जाति का उद्धार और भैरवीय जाति का सम्पादन आगे कहा जायेगा ॥ २८ ॥

'ब्राह्मण आदि (= क्षत्रिय और वैश्य) वर्णों की (दीक्षा के लिये) श्वेत (= शंख जैसी) अथवा पीत (अथवा) सित (= चाँदी जैसी) रंग की मिट्टी (होनी चाहिये) ।'

इत्यादि भेददर्शन के समान यहाँ विभाग नहीं कहा गया । (भूमि किसी भी एक रंग की होनी चाहिये) कई रंगों की मिश्रित मिट्टी वाली भूमि समीचीन नहीं होती । प्लव = ऊपर-ऊपर जल छिड़क कर शुद्ध की गयी । ईशान दिशा अथवा पूर्वोत्तर दिशा में ढालू अथवा समानरूप से नीची होनी चाहिये । जैसा कि कहा गया—



विशल्याम् अस्थ्यङ्गारादिशून्याम्, लक्षणैः स्निग्धत्वमनोहरत्वादिभिर्युक्ताम्, अनुवादपरमपि एतदेव वाक्यं विधायकम्, विधिवाक्यान्तरस्याभावात् ॥ २८ ॥

एवंविधां भूमिं श्रित्वा—

**सुगन्धिगन्धसंयुक्तां पुष्पप्रकरलालिताम् ।**
**सुधूपामोदबहलां वितानोपरिशोभिताम् ॥ २९ ॥**

कृत्वेति शेषः, भुवं पारमेश्वरीं धर्तृशक्तिमादौ पूजयेदित्यर्थः ॥ २९ ॥

अथ समुचिताचार्यप्रदर्शनपूर्वं मन्त्रोद्धारे इतिकर्तव्यतामाह—

**आचार्यस्तु शुचिर्भूत्वा चन्दनागुरुचर्चितः ।**
**सुधूपितः प्रसन्नात्मा खटिकाकरसंयुतः ॥ ३० ॥**
**प्राङ्मुखोदङ्मुखो वापि एकचित्तः समाहितः ।**
**मातृकां प्रस्तरेत्तत्र आदिक्षान्तामनुक्रमात् ॥ ३१ ॥**

शुचिः कृतयथेष्टस्नानः, चन्दनेत्यादिना विहितनित्यानुष्ठानः, अत एव प्रसन्नः, देहादिनिमज्जनादुन्मग्नशिवभाव आत्मा यस्य, तत्पुरुषसद्योजातवक्त्रयोः

---

'पानी आदि छिड़क कर शुद्ध की हुयी भूमि श्रेष्ठ होती है ।'

विशल्या = हड्डी कोयला काँटा आदि से रहित, लक्षण = चिकनाई एवं मोहकता आदि से युक्त । अनुवादपरक होते हुये भी यह वाक्य विधायक ही है । क्योंकि (इस सन्दर्भ में) कोई दूसरा विधिवाक्य नहीं है ॥ २८ ॥

इस प्रकार की भूमि का चयन कर—

सुगन्धित पदार्थों की गन्धि से संयुक्त, फूलों के समूह से सजायी गयी, धूप से सुधूपित एवं ऊपर चाँदनी से अलङ्कृत ॥ २९ ॥

करके— इतना जोड़ना चाहिये । उक्त विशेषण वाली पारमेश्वरी धराशक्ति की पहले पूजा करनी चाहिये ॥ २९ ॥

अब समुचित आचार्य का प्रदर्शन (= वर्णन) कर मन्त्रोद्धार में करणीय इतिकर्त्तव्यता को कहते हैं—

आचार्य पवित्र होकर चन्दन अगुरु आदि (सुगन्धित द्रव्यों से शरीर को) उपलिप्त कर, धूप से धूपित, प्रसन्नचित्त होकर हाथ में खटिका लेकर, पूर्वाभिमुख या उत्तराभिमुख हो, एकाग्रचित्त एवं समाहित होकर वहाँ 'अ' से लेकर 'क्ष' तक क्रम से मातृका का प्रस्तरण करे ॥ ३०-३१ ॥

आचार्य शुचि = यथेष्ट स्नान कर, चन्दन इत्यादि के द्वारा नित्यक्रिया कर, इसीलिये प्रसन्न, देह आदि के सम्पूर्ण स्नान से उन्मग्न शिवभाववाली आत्मा वाला

सिद्धिमुक्तिहेतुत्वात् आचार्यो यथाभिप्रायं 'प्राङ्मुख उदङ्मुखो वा' इत्युक्तम् । एकचित्तो मन्त्रोदयनिभालनप्रवणः अत एव समाहितो लब्धमन्त्रवीर्यः, मातृकां पशूनामज्ञानां विश्वमातरं सर्वमन्त्रतन्त्रजननीम्, आदिक्षान्तामिति अनुत्तराकुल-व्याप्तिसारकलाप्रमुखानन्देच्छादिशक्तिक्रमेण प्रसृत्य कादिसान्तप्रत्याहारस्वीकृता-शेषविश्वक्षकारात्मकपिण्डमन्त्रप्रदर्शितपर्यन्तव्याप्तिसाराम्, प्रस्तरेदिति स्वप्रमाणशक्ता-वस्थितस्वाभाविकपञ्चाशद्रुद्रतच्छमर्शप्रसरसंचेतक्त्यानानुस्वारश्रीसर्ववीरभर्गशिखोक्तशक्तिचतुष्ट-यात्मकलिपिव्याप्त्यनुसंधिपूर्वं च प्रस्तृणीयात् । 'प्रस्तरेदिति' आर्षः पाठः । एव-मन्यदपि परमेश्वरवचः साध्वेव, भगवदुक्तीनां मितदृष्टिभिरविकल्प्यत्वात् ॥ ३१ ॥

एवमस्य शास्त्रस्योद्दिष्टविद्यापीठत्वचिकीर्षया पूर्वभित्तिभूतां मातृकां प्रदर्श्य, अस्याः शिवशक्तिरूपतां निरूपयति—

**आदिः षोडशभेदेन साक्षाद्वै भैरवः स्मृतः ।**
**कवर्गश्चटवर्गौ च तपयाः शस्तथैव च ॥ ३२ ॥**

---

हो जाय क्योंकि (परमेश्वर के पाँच मुखों में से पूर्व दिशा वाला) तत्पुरुष और (उत्तर दिशा वाला) सद्योजात ये दोनों मुख सिद्धि और मुक्ति के हेतु हैं । ऐसा आचार्य अपने अभिप्राय के अनुसार 'पूर्वाभिमुख या उत्तराभिमुख' बैठे—ऐसा कहा गया । एकचित्त = मन्त्र के उदय के निभालन में दक्ष, अत एव समाहित = मन्त्रशक्ति को प्राप्त किया हुआ, मातृका = पशु अर्थात् अज्ञानियों की विश्वमाता अर्थात् समस्त मन्त्रतन्त्र की जननी को जो कि 'अ' से लेकर 'क्ष' तक है, तथा अनुत्तर अकुल की व्याप्ति की सारभूत कलाप्रमुख जो आनन्द इच्छा आदि शक्तियाँ उनके क्रम से प्रसरण करने के बाद 'क' से लेकर 'स' तक प्रत्याहार के द्वारा स्वीकृत समस्त विश्व जो कि 'क्ष'कार स्वरूप है उसके पिण्डभूत मन्त्र के द्वारा प्रदर्शित अन्तिम व्याप्ति वाली (मातृका) का प्रस्तरण करे अर्थात् स्वप्रमाण शक्ति से अवस्थित स्वाभाविक ५० रुद्रों एवं उनकी शक्तियों के आमर्शन के प्रसार के सङ्केतन रूप अनुस्वार श्री सर्ववीर भर्गशिखा नामक ग्रन्थों में उक्त चार शक्तिस्वरूप[1] लिपि की व्याप्ति का अनुसन्धान कर प्रस्तरण (= पृथक्-पृथक् विन्यास) करे । मूल ग्रन्थ में 'प्रस्तरेत्' यह पाठ आर्ष है । (पाणिनि के अनुसार 'प्रस्तृणीयात्' पाठ होना चाहिये) । इसी प्रकार परमेश्वर के अन्य भी वचन साधु ही हैं । क्योंकि भगवान् के वचन परिमित दृष्टिवालों के द्वारा विकल्प्य नहीं हो सकते ॥ ३०-३१ ॥

इस शास्त्र की कथित विद्यापीठता को बतलाने की इच्छा से पूर्वाधारभूत मातृका का वर्णन कर अब इस (= मातृका) की शिवशक्तिरूपता का निरूपण करते हैं—

'अकार आदि सोलह (स्वरों) के भेद को साक्षात् भैरव (= बीज) माना

---

१. क्रमदर्शन के अनुसार चार शक्तियाँ हैं—वामा ज्येष्ठा रौद्री और अम्बिका । अकार इनसे संयुक्त है ।



**संहारेण समोपेतौ योनिर्वै भैरवी स्मृता ।**

आदिः प्रथमो वर्गः, अनुत्तरादेर्विसर्गान्तस्य विश्वाप्यायिनः षोडशकस्य स्वयं राजमानतया शब्दनस्वाभाव्येन भेदोपतापकारितया विश्वाक्षेपेण च स्वरशब्दवाच्यस्य गर्भीकृताशेषवाच्यवाचकादियोनिवर्णतत्त्वप्रसरसमाश्रयत्वात् तदुल्लासकत्वाच्च बीज-व्यपदेशस्य परसंवित्स्फारसतत्त्वस्य भेदेन वैचित्र्येण साक्षाद्भैरवः अशेषविश्वमयत्वात् वाच्यवाचकयोरभेदाच्च । कादीनां तु बीजश्यानीभावरूपत्वेन घनत्वात् बीजव्यङ्ग्य-त्वेन व्यञ्जनशब्दव्यपदेश्यानामुक्तबीजसंसर्गेण जगत्कारणत्वात् योनिता । तथैव चेति वर्गरूपतया संहारेण क्षकारेण, भैरवी ॥ ३२ ॥

प्रोक्तभैरवशक्तिरूपमातृकायाः प्रस्तारं प्रदर्श्य, सर्वमन्त्रदेवतास्फारसाराया अस्या मन्त्रोद्धाराङ्गत्वेन पूजां दर्शयन्, अनुष्ठानविशेषतामपि सूचयति—

**मातृकाभैरवं देवमवर्गेण प्रपूजयेत् ॥ ३३ ॥**
**भैरवी कादिना पूज्या..........**

मातृकाधिष्ठातारं भैरवं तत्स्फाररूपतयैव भरणवणावमनपरमार्थं निष्कल-

---

गया है । कवर्ग चवर्ग टवर्ग तवर्ग पवर्ग यवर्ग और शवर्ग और संहार (= क्ष) को भैरवी (= योनि) माना गया है ॥ ३२-३३- ॥

आदि = प्रथम वर्ग । अनुत्तर से लेकर विसर्ग पर्यन्त विश्व का आप्यायन (= तर्पण) करने वाले अकार आदि सोलह (वर्ण) स्वयं राजमान होने के कारण शब्दन स्वभाव वाले होने, भेद उत्पन्न करने तथा विश्व का आक्षेप करने के कारण स्वर कहलाते हैं । समस्त वाच्य वाचक आदि को अपने अन्दर समाहित करने वाले योनिवर्ण एवं तत्त्वप्रसर का आधार होने तथा उनके उल्लासक होने के कारण उनको (= स्वरों को) बीज कहा जाता है । वे परसंवित् के स्फार वाले हैं । इसीलिये भेद = वैचित्र्य, के कारण साक्षात् भैरव हैं । समस्त विश्वमय होने एवं वाच्य तथा वाचक के अभिन्न होने के कारण बीज के दुर्बल होने से 'क' आदि जब घनीभूत हो जाते हैं तो बीज के द्वारा व्यङ्ग्य होने से व्यञ्जन कहे जाते हैं । (ये व्यञ्जन) उक्त बीज के संसर्ग के द्वारा जगत् का कारण बनते हैं इसलिये ये योनि हैं । 'तथैव च' का तात्पर्य है—वर्ग के रूप में संहार = 'क्ष'कार के द्वारा वह (व्यञ्जन) भैरवी कहे जाते हैं ॥ ३२ ॥

उपर्युक्त भैरवशक्तिरूप मातृका का प्रस्तार प्रस्तरण दिखा कर समस्त मन्त्रदेवता का स्फार तत्त्व रूप इस (= मातृका) की मन्त्रोद्धार के अङ्ग के रूप में पूजा को दिखलाते हुये अनुष्ठान के वैशिष्ट्य को भी सूचित करते हैं—

मातृकाभैरव देव की अवर्ग से पूजा करनी चाहिये । भैरवी की 'क' आदि के द्वारा ॥ -३३-३४- ॥

मातृका के अधिष्ठाता भैरव की अर्थात् उस के स्फार रूप में भरण रवण मनन

भट्टारकस्वरूपम्, अवर्गेण व्यावर्णितस्वरूपेण षोडशकेन प्रपूजयेत् । भैरव्यपि निष्कलभट्टारकाभिन्नस्वरूपैव कादिना क्षान्तेन योनिवर्गग्रामेणाविभक्तेन तदधिष्ठात्री उमा योगीश्वरीरूपा पूज्या ॥ ३३ ॥

**...............मातृवर्गैः प्रपूजयेत् ।**
**अवर्गे तु महालक्ष्मीः कवर्गे कमलोद्भवा ॥ ३४ ॥**
**चवर्गे तु महेशानी टवर्गे तु कुमारिका ।**
**नारायणी तवर्गे तु वाराही तु पवर्गिका ॥ ३५ ॥**
**ऐन्द्री चैव यवर्गस्था चामुण्डा तु शवर्गिका ।**
**एताः सप्त महामातॄः सप्तलोकव्यवस्थिताः ॥ ३६ ॥**

मातृः ब्राह्मी माहेश्वरी कौमारी वैष्णवी वाराही ऐन्द्री चामुण्डा इति सप्त भैरव्यो मरीचिरूपाः, अग्नीशानसोमयमवरुणेन्द्रनिर्ऋतिदिक्षु

'अष्टवर्गविभिन्ना तु विद्या मातृका तु वै ।' (१०।११४४)

इति वक्ष्यमाणत्वादवर्गस्य चोपयुक्तत्वात् सप्तभिरेव कादिवर्गैः प्रविभज्य पूजयेत्, एवं चेदमनुष्ठानान्तरमपि युक्तमेव, तथा च भुवनाध्वनि बुद्धिभुवनेषु

---

परमार्थ वाले निष्कल भट्टारक स्वरूप की पहले वर्णित स्वरूप वाले 'अ' वर्ग अर्थात् सोलह (स्वरों) से पूजा करनी चाहिये । निष्कल भट्टारक से अभिन्न स्वरूप वाली भैरवी की 'क' से लेकर 'क्ष' तक के योनिवर्गसमूह से एवं उस (= योनि वर्ग) की अधिष्ठात्री योगीश्वरी रूपा उमा की सम्पूर्ण वर्ग से पूजा करनी चाहिये ॥ ३३ ॥

ब्राह्मी आदि आठ माताओं की 'अ' आदि आठ वर्गों के द्वारा पूजा करनी चाहिये । 'अ' वर्ग में महालक्ष्मी, 'क' वर्ग में कमलोद्भवा (ब्राह्मी), 'च' वर्ग में महेशानी (= महेश्वरी), 'ट' वर्ग में कौमारी, (= कार्त्तिकेय की शक्ति) 'त' वर्ग में नारायणी (= वैष्णवी), 'प' वर्ग में वाराही 'य' वर्ग में ऐन्द्री, 'श' वर्ग में चामुण्डा पूजनीय हैं । ये सात महामातायें सात लोक में स्थित हैं ॥ -३४-३६ ॥

ब्राह्मी, माहेश्वरी, कौमारी, वैष्णवी, वाराही, ऐन्द्री और चामुण्डा ये सात मातायें भैरवी की किरणस्वरूप हैं ।

'विद्या (अ वर्ग आदि) आठ वर्गों में विभक्त है और वही मातृका है ।' (१०।११४४)

ऐसा आगे चल कर कहेंगे इस कारण तथा अवर्ग के पहले उपयोग होने से 'क' आदि सात वर्गों के द्वारा अलग-अलग (उन सात महामाताओं की) पूजा करनी चाहिये । इस प्रकार यह दूसरा अनुष्ठान भी ठीक ही है । इस प्रकार भुवनाध्वा की भाँति बुद्धिभुवनों में भी मध्य में योगाष्टक के बाद उमा सम्बन्धी भुवन बनाना



मध्ये योगाष्टकादनन्तरम् औमं भुवनं प्रतिपाद्यम् । स्वचारुनामनि भुवने परभैरव-प्रपञ्चव्याप्तिरूपस्य उमापतेः मातृसप्तकपरिवारस्य ध्यानादिस्वरूपमस्त्येव । तद्यथा—

'उमापतिर्जगन्नाथः सर्वानुग्रहकृत्परः ।' (१०।१००८)

इत्युपक्रम्य तद्ध्यानमुक्त्वा

'मातरः सप्तरूपिण्यः' (१०।१०१७)

इत्यादिना ब्राह्म्यादिमातॄणां ध्यानसंनिवेशादि प्रतिपाद्य

'स्वच्छन्दं पर्युपासीनाः परापरविभागशः ।' (१०।१०२९)

इत्युक्त्वा

'उमा वै सप्तधा भूत्वा नानारूपविपर्ययैः ।' (१०।१०२९)

इत्यादिना अनुष्ठानभेदतैव निर्वाहिता, तत्र तु भगवतोऽपरं रूपमुक्तम्, इह तु परं रूपमिति विशेषः, यद्वक्ष्यति—

'स्वच्छन्दास्तु पराश्चान्याः परे व्योम्नि व्यवस्थिताः ।
स्वच्छन्दं पर्युपासीनाः परापरविभागशः ॥' (१०।१०२८)

इति । तस्मात् मन्त्रोद्धारादङ्गभूतमातृकाभैरवपूजनस्यानुष्ठानान्तररूपत्वेऽपि न

---

चाहिये । अपने सुन्दर नाम वाले (औम) भुवन में पर भैरव के प्रपञ्च की व्याप्ति स्वरूप एवं सात मातृवर्ग के परिवार वाले उमापति का स्वरूप रहता ही है । जैसे—

'उमापति जगन्नाथ जो कि सर्वानुग्रहकारी हैं, पर (भैरव हैं) ।' (१०।१००८)

यहाँ से प्रारम्भ कर,

'मातायें सात प्रकार की हैं ।' (१०।१०१७)

इत्यादि के द्वारा ब्राह्मी आदि माताओं का ध्यान संनिवेश आदि करके

'(ये मातायें) परापरविभाग के अनुसार स्वच्छन्द के चारो ओर रहती हैं ।'

ऐसा कहकर—

'उमा अनेक रूपों के विपर्यय के कारण सात प्रकार की हो गयी ।' (१०।१०२९)

इत्यादि के द्वारा अनुष्ठान की भिन्नता बतलायी गयी है । वहाँ भगवान् का अपररूप कहा गया और यहाँ पर रूप—यही अन्तर है । जैसा कि कहेंगे—

'दूसरी स्वच्छन्द परा (देवियाँ) हैं जो पर व्योम में रहती हैं । पर और अपर रूप में वे स्वच्छन्द के चारो ओर रहती हैं ।' (१०।१०२८)

काचिदनुपपत्तिः ॥ ३६ ॥

युक्तं चैतत्, यदाह—

**सर्वा कामानवाप्नोति देव्येवं भैरवोऽब्रवीत् ।**

मन्त्रोद्धाराङ्गत्वे तु 'फलवत्सन्निधावफलमङ्गम्' इति नीत्या मातृकाभैरवपूजनस्येयमुक्तिरतथ्या स्यात्, कर्मणोऽपरिसमाप्तस्य फलनिर्देशायोगात् ॥

एवं च कृत्वा—

**अन्तेऽस्या उद्धरेन्मन्त्रान् यथाक्रमनियोगतः ॥ ३७ ॥**

अस्या मातृकापूजायाः, यथाक्रमम् आसनमन्त्रमूर्तिमन्त्रादिक्रमेण यो नियोगः तत्तन्मन्त्रवाच्यदेवतानुसन्धानपरत्वं तेन, स च क्रमयोगो द्वितीयादिपटलभाविन्यासावसरोपयोगि, इति ॥ ३७ ॥

इह मन्त्रोद्धारोऽपि भाविन्यासक्रमानुसारमुच्यते, तत्र—

**त्रयोदशं बिन्दुयुतमनन्तासनमुत्तमम् ।**

---

इसलिये यद्यपि अङ्गभूत मातृका पूजन भैरवपूजन मन्त्रोद्धार से भिन्न अनुष्ठान हैं तो भी कोई अनौचित्य नहीं है ॥ ३६ ॥

यह उचित है । जैसा कि कहा गया—

हे देवि ! (ऐसा उपासक) समस्त इच्छाओं की पूर्त्ति प्राप्त करता है—ऐसा भैरव ने कहा ॥ ३७- ॥

(उक्त पूजन को) मन्त्रोद्धार का अङ्ग मानने पर 'फलवान् (अङ्गी) के निकट अङ्ग भूत अनुष्ठान निष्फल होता है क्योंकि अङ्गी का फल ही अङ्ग का फल होता है ।' इस नीति के अनुसार मातृका भैरवपूजन का यह कथन असमीचीन हो जायेगा क्योंकि जब तक कर्म समाप्त न हो फल का निर्देश नहीं हो सकता ॥

ऐसा करके—

इसके अन्त में क्रम के नियोगानुसार मन्त्रों का उद्धार करना चाहिये ॥ -३७ ॥

इसके = मातृका पूजा के । यथाक्रम = आसनमन्त्र मूर्त्तिमन्त्र आदि के क्रम से जो नियोग = तत्तन्मन्त्रों की वाच्य देवताओं के अनुसन्धान में संलग्नता, उसके द्वारा । और वह क्रमयोग द्वितीय आदि पटल में वर्णित होने वाले न्यास के अवसर का उपयोगी है ॥ ३७ ॥

यहाँ मन्त्रोद्धार का भी भावी न्यास के क्रमानुसार वर्णन किया जाता है । उस विषय में—



**अनेन योजयेत् सर्वं सोमसूर्याग्निमध्यगम् ॥ ३८ ॥**

**ब्रह्मविष्णुमहेशानं शवान्तं परिकल्पयेत् ।**

त्रयोदशम् ओकारं, बिन्दुना युतं प्रणवाकारम्, अनन्तासनमिति परतत्त्ववाचकमपि, एतत् संप्रतीश्वरेणासनवाचित्वेन नियुक्तात् अधःस्थानन्तमूलविद्येशान्तमध्यव्यापिनीपदस्थानन्तपर्यन्तासनमनुरूपमित्यर्थः । सर्वाध्वोर्ध्ववर्तिनोऽनन्तभट्टारकस्यैव धराधरानन्तरूपा प्रपञ्चव्याप्तिः, इति भविष्यति, तत् व्यापिनीपदस्थानन्तपर्यन्ता इहैवासनव्याप्तिः, अत आह—उत्तममितिश अति-येनोद्गतं सर्वाध्वमूर्धस्थमित्यर्थः । एतदेव व्यनक्ति—अनेन आसनमन्त्रेण, सर्वमधरवर्ति योजयेत् एकाधारशक्तितया अनुसन्दध्यात्, एवं सोमसूर्याग्निमध्यगं ब्रह्मविष्णुमहेशानं कृत्वा । अयमर्थः—शाक्तपद्मव्याप्तिसतत्त्वे विद्यापद्मे दलकेसरकर्णिकाभागेषु सोमसूर्यवह्निमण्डलानां सर्वप्रमेयप्रमाणप्रमातृव्याप्तिसाराणां मध्यगतमन्तर्गतं ब्रह्मादिसमग्रकारणग्रामं कृत्वा भेदव्याप्त्यानुसंधाय, तदुपरिवर्त्यनाश्रितभट्टारको द्वितीयपटलप्रदर्शयिष्यमाणशवव्याप्तिकोऽन्ते यस्य तत् तादृगासनम्, प्रणवेन

---

बिन्दु से युक्त त्रयोदश (स्वर) अनन्त का उत्तम आसन है । इससे सबको जोड़ना चाहिये । तात्पर्य यह है कि ब्रह्मा विष्णु और महेश को सोम सूर्य और अग्नि के मध्य में रख कर शवपर्यन्त परिकल्पना करनी चाहिये ॥ ३८-३९- ॥

त्रयोदश वर्ण = ॐकार । बिन्दु से युक्त होने पर यह प्रणव के आकार वाला हो जाता है । अनन्तासन है यह परतत्त्व का वाचक भी है यह इस समय ईश्वर के आसन का वाचक भी है । यह इस समय ईश्वर का आसन के वाचक के रूप में नियुक्त होने से ईश्वर के नीचे वर्त्तमान अनन्त मूल विद्या (= शुद्ध विद्या) ईशान्त मध्यव्यापिनी[1] पदस्थ अनन्त पर्यन्त आसन के अनुरूप है—यह अर्थ है । धरा (= पृथ्वी) अधर (ऊर्ध्ववर्त्ती) अनन्तरूपा प्रपञ्च की व्याप्ति समस्त अध्वा के ऊर्ध्ववर्त्ती अनन्तभट्टारक की ही है । इसीलिये कहा—उत्तम = अत्यन्त ऊर्ध्वगत = समस्त अध्वा के शीर्ष पर वर्त्तमान । इसी को स्पष्ट करते हैं—इस आसन मन्त्र अर्थात् ॐकार से समस्त अधरवर्त्ती को जोड़ना चाहिये = एक आधार शक्ति के रूप में (उनका) अनुसन्धान करना चाहिये । इस प्रकार ब्रह्मा विष्णु और महेश को सोम सूर्य और अग्नि का मध्यगामी बना कर रखना चाहिये । इस कथन का यह अर्थ है—शाक्त पद्म की व्याप्ति वाले विद्यापद्म में दल केशर और कर्णिका में क्रमशः सोम सूर्य और अग्नि जो कि समस्त प्रमेय प्रमाण और प्रमाता रूप हैं, के मण्डलों में ब्रह्मा आदि समस्त कारणसमूह का भेदव्याप्ति के द्वारा अनुसन्धान कर उसके ऊपर अनाश्रित भट्टारक जो कि द्वितीय पटल में बतलाये जाने वाले शव की

---

१. अनन्त, शुद्धविद्या, व्यापिनी और ईश्वर ये चार आसन के अधो भाग हैं । और ऊर्ध्वस्थान में धरा, अधर, व्यापिनी और अनन्त ये चार हैं ।

गुरुमुखप्रसिद्धविशेषणानुसन्धानव्याप्त्या व्याप्यमानं परामृशेत् ॥ ३८ ॥

एवमनेन न्यासेनैव भेदो विलायते । अणुत्वलयायाह—

**मूर्तिं हंसाक्षरेणैव बिन्दुभिन्नेन कल्पयेत् ॥ ३९ ॥**
**अर्धचन्द्रकृताटोपां स्वस्वनां तुहिनप्रभाम् ।**

'आत्मा वै हंस ........................ ।'

इति वक्ष्यमाणात्मपरामर्शिना हंसपथसततसञ्चारिणा, अक्षरेण विचलद्रूपेण हकारेण, अशेषमन्त्रारणिरूपेणापि समस्तविद्याविभागवेदनात्मकबिन्दुयुक्तेन भेदितबिन्दुना अतश्च पञ्चप्रणवाधिकारनिरूपयिष्यमाणदिशा लब्धमन्त्रत्वात् उच्चार्येण, मूर्तिमिति मुण्डान्तभेदव्याप्तिमोहात् शुद्धात्मदशासमुच्छ्रयाच्च मूर्तिव्यपदेश्याम् आत्मस्थितिं कल्पयेत् विमृशेत् । कीदृशीम् ? अर्धचन्द्रे बिन्दुमूर्तिवर्तिनि कृत आटोपो यया ललाटग्रन्थिभेदाय आस्थितोत्साहामित्यर्थः । तद्भेदादेव ध्वनिमातृरूपतया स्वस्वनाम् अहंविमर्शरूपाम्, तथा तुहिनप्रभां कदम्बगोलकाकारचैतन्यप्रकाशरूपाम् । तदुक्तं श्रीत्रिकहृदये—

---

व्याप्ति वाले हैं; अन्त में हैं जिसके उस प्रकार के आसन का परामर्शन करें । यह आसन प्रणव के द्वारा गुरुमुखप्रसिद्ध विशेषण के अनुसन्धान की व्याप्ति से व्याप्यमान है—ऐसा समझना चाहिये अर्थात् इस प्रणव की व्याप्ति को गुरुमुख से ही जानना चाहिये ॥ ३८ ॥

इस न्यास से ही भेद विलीन कर दिया जाता है । अब अणुत्व के लय के लिये वर्णन करते हैं—

**बिन्दु का भेदन करने वाले हंस अक्षर (= हं) के द्वारा अर्धचन्द्र में आटोप करने वाली स्वस्वन वाली तुहिन के समान कान्ति वाली मूर्त्ति की कल्पना करें ॥ -३९-४०- ॥**

'आत्मा ही हंस है .......।'

इस वक्ष्यमाण आत्मपरामर्शी हंस पथ पर निरन्तर चलने वाले अक्षर = स्थिर रूप वाले 'हकार' के द्वारा मूर्त्ति (= आत्मस्थिति) की कल्पना अर्थात् विमर्श करना चाहिये । (यह हकार) समस्त मन्त्रों की अरणि रूप है । समस्त विद्याविभाग के वेदनात्मक बिन्दु से युक्त है, बिन्दु का भेदन करने वाला है, इसलिये पञ्च प्रणवाधिकार, जिसका निरूपण आगे किया जायेगा, की दृष्टि से मन्त्ररूप होने के कारण उच्चार्य है । उपर्युक्त आत्मस्थिति (पैर से ले कर) मुण्डपर्यन्त भेदवाली मानी जाती है, शुद्ध आत्मदशा को प्राप्त है इस कारण मूर्त्ति कही जाती है । यह मूर्त्ति विन्दु में आटोप करने वाली है अर्थात् ललाटग्रन्थि के भेद के लिये उत्साहित है । उसके भेद के कारण ध्वनि के रूप में स्वस्वना (स्व = अपने स्वरूप अहं का, स्वन = विमर्श करने वाली अर्थात्) अहंविमर्शरूपा है तथा तुहिनप्रभा = कदम्ब के



'अनन्ते भैरवोच्छ्राये मूर्तिरिषा परापरा ।
यस्यास्तु न्यासमात्रेण अणुत्वं प्रविलीयते ॥' इति ॥ ३९ ॥

ततोऽपि—

**तदूर्ध्वे सकलं देवं स्वच्छन्दं परिकल्पयेत् ॥ ४० ॥**

तदिति चिन्मूर्तेरूर्ध्वे तत्सङ्कोचं निमज्ज्य, अशेषवाच्यवाचकशरीरं सकलं प्राग्व्याख्याततत्त्वम्, देवं स्वच्छन्दमिति अनुग्राह्यानुग्रहाय चिन्मूर्तिभित्तिं भित्त्वेव निर्यातम्, परिकल्पयेत् भावयेत् ॥ ४० ॥

परिकल्पनामात्रकृत एव मूर्तिभैरवनिष्कलानां भेदः, तमाह—

**ओंकारमुच्चरेत्पूर्वमघोरेभ्यो अनन्तरम् ।**
**अथ घोरेभ्यो समालिख्य ततोऽन्यत्तु समालिखेत् ॥ ४१ ॥**
**घोरघोरतरेभ्यश्च सर्वतः शर्वं उच्चरेत् ।**
**सर्वेभ्यः पदमन्यच्च नमस्ते रुद्र एव च ॥ ४२ ॥**
**रूपेभ्यश्च समालिख्य नमस्कारावसानकम् ।**
**मन्त्रराजः समाख्यातः अघोरः सुरपूजितः ॥ ४३ ॥**

---

फूल के समान गोल आकार वाले चैतन्य के प्रकाश वाली है । त्रिकहृदय में कहा भी गया है—

'भैरव के अनन्त उच्छ्राय (= उन्नति, विस्तार) में यह मूर्त्ति परापरा रूपा है जिसके न्यास मात्र से अणुभाव नष्ट हो जाता है' ॥ ३९ ॥

इसके बाद—

**उसके ऊपर सकल देव स्वच्छन्द की कल्पना करनी चाहिये ॥ -४० ॥**

उसके ऊपर = चिन्मूर्त्ति के ऊपर, उसके संकोच को विलीन कर समस्त वाच्यवाचक शरीर वाले, जिसका स्वरूप पहले कहा जा चुका है, उस सकल देव स्वच्छन्द की अनुग्राह्य के ऊपर अनुग्रह करने के लिये चिद्रूपी दीवाल को तोड़कर निकल जाने जैसी भावना करनी चाहिये ॥ ४० ॥

मूर्त्ति भैरव और निष्कल का भेद कल्पनाकृत है । उसे बतलाते हैं—

**पहले ॐकार का उच्चारण करे । उसके पश्चात् अघोरेभ्यः फिर घोरेभ्यः लिख कर घोरघोरतरेभ्यः सर्वतः शर्वः का उच्चारण करे । दूसरा पद 'सर्वेभ्यः' फिर 'नमस्ते रुद्र एव च' कह कर 'रूपेभ्यः' लिख कर अन्त में 'नमः' कहना चाहिये (इस प्रकार मन्त्र का यह स्वरूप बनेगा— ॐ अघोरेभ्यः घोरेभ्यः घोरघोरतरेभ्यः सर्वतः शर्व सर्वेभ्यः नमस्ते रुद्र एव रूपेभ्यो नमः) ॥ ४१-४३ ॥**

अत्र मन्त्रपदानां स्वरूपरक्षार्थं संहिताकार्यं न दर्शितम् । आद्यन्तस्थितप्रणवनमस्कारवर्जं द्वात्रिंशदक्षरोऽयं श्लोकनिर्दिष्टो महामन्त्रः । अस्यायं रहस्योऽर्थः—हे परमेश्वर रुद्र परचैतन्यस्फारानुप्रवेशान्मनो रोधनस्य अशेषपाशद्रावणस्य च हेतो ! घोर भेदाभेदात्मकसदाशिवेशादिपदोल्लासक ! शर्व भेदमयमायीयस्वरूपप्रकटनात् सृष्टिस्थितिप्रलयसंहारमात्रतापादनेन शरणवरणरूप ! इत्यामन्त्रणत्रयेण व्याख्यास्यमानरूपत्रयौचित्यप्रयुक्तेन सर्वदशाप्रदर्शनपरम् अशेषविग्रहं भगवन्तं परभैरवं संमुखीकृत्याह—ते तव, सम्बन्धिभ्यः रौद्रीज्येष्ठावामाख्यशक्तित्रयविभवरूपनानारुद्रतच्छक्तिचक्रात्मकेभ्यः संहितान्तरेऽपरापरापरापरानामनिरुक्तेभ्यो यथाक्रममविद्यमानं भेदमयं भेदाभेदमयं च पाशात्मकं घोरस्वरूपं येषां तेभ्यः परचैतन्यानन्दघनाद्वयमहाभैरवात्मकस्वस्वरूपप्रत्यभिज्ञापकेभ्यः अघोरेभ्यः, तथा अनाश्रितसदाशिवेश्वरादिरूपभेदात्मपदप्रदेभ्यः, अथेति उक्तरूपभित्तिप्रथमानत्वात् अनन्तरभाविभ्यः, अत एवाहन्ताच्छादितेदन्तोन्मज्जनेन आद्यरूपापेक्षया भीषणत्वात् 'घोरेभ्यः' परचित्प्रथाभित्त्याभासिताहन्तेदन्ताभासकात्मकस्वशक्तिदर्पणोट्टङ्कितमायादिक्षित्यन्तभेदप्रथाप्रदेभ्यः, अतिभीषणत्वात् घोरतरेभ्यश्च रूपेभ्यः स्वभावेभ्यः, एकैकस्य रूपस्य परभैरवरूपभित्तिमयत्वेन पूर्णत्वात्, सर्वतः सर्वेण रूपेण सर्वेभ्यः सर्वदा सर्वत्र सर्व-

---

यहाँ पर मन्त्र के पदों के स्वरूप की रक्षा के लिये सन्धि नहीं दिखलायी गयी । आदि में स्थित प्रणव (= ॐ) और अन्त में स्थित 'नमः' को छोड़ कर श्लोक में निर्दिष्ट यह मन्त्र ३२ अक्षरों वाला है । इसका रहस्यार्थ यह है—हे परमेश्वर रुद्र = पर चैतन्य के स्फार में अनुप्रवेश के कारण मन को रोकने का और समस्त पाशों के नष्ट करने का कारण (रुद्र !) तथा घोर ! = भेदाभेदात्मक सदाशिव ईश्वर आदि पदों के उल्लासक ! शर्व ! = भेदमय मायीय स्वरूप को प्रकट करने के कारण सृष्टि स्थिति प्रलय संहार को करने से शरणवरणरूप ! इस प्रकार तीन सम्बोधनों जो कि व्याख्यास्यमान तीन रूपों के औचित्य का प्रदर्शन करने के लिये प्रयुक्त हैं, के द्वारा समस्त दशा के प्रदर्शन में लगे हुए विश्वविग्रह भगवान् पर भैरव सामने उपस्थित हैं ऐसी भावना के द्वारा संबोधित कर कहते हैं—तुम्हारी अघोर शक्तियाँ, जो रौद्री ज्येष्ठा वामा नाम वाली हैं तथा अनेक रुद्र और उनके शक्तिचक्र जिनके वैभवस्वरूप हैं, जो दूसरी संहिताओं में परा परापरा तथा अपरा नामवाली हैं, उनके क्रमशः अविद्यमान भेदमय और भेदाभेदमय पाशात्मक घोरस्वरूप वाले उन परचैतन्यानन्दघन अद्वय महाभैरवात्मक आत्मस्वरूप का प्रत्यभिज्ञान कराने वाले अघोर, तथा अनाश्रित सदाशिव ईश्वर आदि रूप भेद को देने वाले, उक्तरूप भित्ति (= आधार) के विस्तार के कारण अनन्तर भावी, अत एव अहन्ता से आच्छादित इदन्ता के उन्मज्जन के कारण आद्यरूप की अपेक्षा भीषण होने के कारण 'घोर से' अर्थात् परचित्प्रथाभित्ति पर आभासित अहन्ता इदन्ता की भासात्मक स्वशक्ति के दर्पण में माया से लेकर पृथिवीपर्यन्त भेदविस्तार का उट्टङ्कन करने वाले, अत्यन्त भीषण होने के कारण घोरतर रूप अर्थात् स्वभाव



सर्वात्मतया स्फुरद्भ्यः महामन्त्रवीर्यात्मकपूर्णाहन्तापरामर्शमयेभ्यो नमः आमन्त्रणपदपरामर्शाभिमुखीभूतमहारुद्रशक्तित्रयस्फारविवशीभवत्पाशराशिशरीरादिकल्पितप्रमातृपदप्रह्वीभावेन समाविशामीत्यर्थः । उक्तं च श्रीमालिनीविजये—

'विषयेष्वेव संलीनानधोधः पातयन्त्यणून् ।
रुद्राणून् याः समालिङ्ग्य घोरतर्योऽपराः स्मृताः ॥
मिश्रकर्मफलासक्तिं पूर्ववज्जनयन्ति याः ।
मुक्तिमार्गनिरोधिन्यस्ताः स्युः घोराः परापराः ॥
पूर्ववज्जन्तुजातस्य शिवधामफलप्रदाः ।
पराः प्रकाशितास्तज्ज्ञैरघोराः शिवशक्तयः ॥' (३।३१-३३)

इति । श्रीपञ्चार्थप्रमाणे तु—

'घोरेति पाशजालाख्यं पापयुक्तं भयानकम् ।
तद्येषां तु न विद्येत ह्यघोराः परिकीर्तिताः ॥
वामेश्वरादयो रुद्रा जालमूलोपरिस्थिताः ।
ते ह्यघोराः समाख्याताः शृणु घोरान् समासतः ॥
प्रोक्ता गोपतिपूर्वा ये रुद्रास्तु गहनान्तगाः ।
ते तु घोराः समाख्याता नानाभुवनवासिनः ॥

---

वाले, एक-एक रूप के परभैरवरूप आधारमय होने के कारण पूर्ण होने से, सर्वतः = सम्पूर्ण रूप से, सबके लिये = सर्वदा सर्वत्र सर्वसर्वात्मक रूप से स्फुटित होने वाले, महामन्त्रवीर्यात्मक पूर्णअहन्तापरामर्शमय, को नमस्कार है । तात्पर्य यह है कि मैं आमन्त्रणपद के परामर्श से अभिमुखीभूत महारुद्र की तीन शक्तियों के स्फार के कारण विवश हुये पाशराशि शरीर आदि के रूप में कल्पित प्रमाता पद के रूप में नतमस्तक होकर (पूर्ण अहन्तात्मक भाव से) समाविष्ट हो रहा हूँ । मालिनीविजय में कहा भी गया है—

'रुद्राणुओं का आलिङ्गन कर विषयों में तल्लीन अणुसमूह को जो नीचे गिराती हैं वे घोरतरी शक्तियाँ 'अपरा' कही गयी हैं । जो पहले की भाँति मिश्रकर्म पापपुण्य दोनों से मिश्रित की फलाशक्ति को उत्पन्न करती हैं और मुक्तिमार्ग की नरोधिका हैं वे घोर शक्तियाँ 'परापरा' कही गयी हैं । वे अघोर शिवशक्तियाँ जो पूर्व की भाँति जन्तुसमूह को शिवधाम रूप फल देती हैं और उनके ज्ञाताओं के द्वारा प्रकाशित होती हैं वे 'परा' कहलाती हैं ।' (मा०वि० ३।३१-३३)

श्रीपञ्चार्थप्रमाण में—

'घोर का अर्थ है पापयुक्त भयानक पाशजाल । जिनके पास वह नहीं है वे अघोर कहे गये हैं । वामेश्वर आदि रुद्र इस पाशजाल के मूल के ऊपर स्थित हैं इसलिये वे 'अघोर' कहे गये हैं । अब संक्षेप में घोरों को सुनो । जो गोपति (जिनका पहला नाम गोपति है) से लेकर गहनेश पर्यन्त हैं वे रुद्र 'घोर' कहे गये

विद्येश्वराद्यनन्तान्ता महामाहेश्वराश्च ये ।
घोरघोरतरास्त्वन्ये विज्ञेयास्त्वध आश्रिताः ॥
एते अघोरा घोराश्च घोरघोरतरास्तथा ।
एतेष्ववस्थिता नित्यं शक्तयः पारमेश्वराः ॥
स्थितिप्रलयसर्गेषु बन्धमोक्षक्रियासु च ।
सर्वार्थप्रेरकत्वेन रूपेष्वेतेषु शक्तयः ॥
रूपेभ्य एभ्यः सर्वेभ्यो नमस्कारं करोत्यणुः ।
नमस्कारः परित्यागः कार्यकारणलक्षणः ॥' इति ॥ ४३ ॥

एवमस्य सर्वसर्वात्मकपारमेश्वरसतत्त्वमयस्य दुर्लभस्यापि भक्तिशालिभिः सततलब्धस्य महामन्त्रस्य स्वरूपमभिधाय माहात्म्यं प्रकटयति—

**सकृदुच्चारितो देवि नाशयेत् सर्वकिल्विषम् ।**
**जन्मकोटीसहस्रैस्तु भ्रमद्भिः समुपार्जितम् ॥ ४४ ॥**

शिष्याणां दीक्षासमये गुरुणा प्रयुज्यमान इति शेषः ॥ ४४ ॥

तथा—

**स्मरणान्नाशयेद् देवि तमः सूर्योदये यथा ।**

हैं । वे अनेक भुवनों में रहते हैं । विद्येश्वर से लेकर अनन्तनाथ तक, तथा जो महामाहेश्वर हैं और अन्य जो कि नीचे के भुवनों में रहते हैं उन्हें 'घोरघोरतर' जानना चाहिये । ये ही अघोर घोर और घोरतर हैं । इन्हीं में पारमेश्वरी शक्तियाँ नित्य स्थित रहती हैं । स्थिति प्रलय और सृष्टि में, बन्ध मोक्ष की क्रियाओं में, समस्त विषयों के प्रेरक के रूप में ये शक्तियाँ रहती हैं । जीव इन सभी रूपों को नमस्कार करता है । नमस्कार का तात्पर्य है कार्यकारण लक्षण वाले भुवनों का परित्याग ॥ ४३ ॥

यह महामन्त्र सर्वसर्वात्मक पारमेश्वर तत्त्व वाला है, दुर्लभ होते हुए भी भक्तिमान् लोगों को सतत प्राप्त है । ऐसे महामन्त्र के स्वरूप का वर्णन कर अब उसके माहात्म्य को बतलाते हैं—

हे देवि ! (यह मन्त्र) एक बार उच्चारित करने पर हजारों करोड़ जन्मों में भ्रमण करने वालों के द्वारा उपार्जित समस्त पाप को नष्ट कर देता है ॥ ४४ ॥

शिष्यों की दीक्षा के समय गुरु के द्वारा प्रयोग में लाया गया—इतना जोड़ लेना चाहिये (अर्थात् दीक्षा के समय उच्चारण करने पर यह पापों को नष्ट करता है) ॥ ४४ ॥

तथा—

हे देवि ! जैसे सूर्योदय होने पर अन्धकार नष्ट हो जाता है उसी प्रकार (यह मन्त्र) स्मरणमात्र से (पापों को) नष्ट करता है ॥ ४५- ॥



तम इति आणवं मायीयं च मलम्, तमः अन्धकारमिव सूर्योदयो नाशयति, एवं दीक्षया तमश्च देहाद्यभिमानरूपमज्ञानम्, स्मरणान्नाशयत्येव स्ववाच्यभैरवदेवतासमावेशनेन शिष्याणामेव च प्रामादिकसमयाननुष्ठानकिल्बिषरूपम्, साधकानां च विघ्नरूपं तमोऽपि व्याख्यातपरमार्थवीर्यानुसन्धानात्मकस्मरणमात्रादेव नाशयत्येवेत्यस्मिन् सकलभोगापवर्गप्रदे महामन्त्रे नार्थवाद[1]शङ्कया भ्रमितव्यम् । तथा च श्रीमतङ्गशास्त्रे—

'प्रमाणमेकं तद्वाक्यं तथ्यमीश्वरभाषितम्' (१।३।१८)

इत्युक्तम् । परभैरवस्फारमयैरस्मद्गुरुभिरपि तन्त्रालोकेऽभिहितम्—

'विधिवाक्यमिदं चैव नार्थवादः कदाचन ।
नार्थवादाभिरूपत्वं वाक्ये माहेश्वरे भवेत् ॥' (४।२३२)

इति ॥ ४४ ॥

अस्य परमेश्वरस्यानुग्रहार्थं भक्तिभाजां चिन्मूर्तावेव प्रदर्शयिष्यमाणव्याप्तिकमाकारमुट्टङ्कयितुं वक्त्रमन्त्रानाह—

**यकारादिवकारान्ताः संहारेण समायुताः ॥ ४५ ॥**

तम = आणव और मायीय मल । जैसे सूर्योदय तम = अन्धकार, को नष्ट करता है उसी प्रकार दीक्षा के द्वारा तम = देह आदि को (पृथक् आत्मा) मानने का अज्ञान (इस मन्त्र के) स्मरण से नष्ट हो जाता है । शिष्यों का (यह अज्ञान) प्रमाद के कारण समय से अनुष्ठान न करने से उत्पन्न पापरूप है जो स्ववाच्य भैरव देवता के समावेश से (नष्ट हो जाता है) । साधकों का विघ्नरूप तम भी व्याख्यातपरमार्थवीर्य के अनुसन्धानरूप स्मरणमात्र से नष्ट हो जाता है । इसलिये सकल भोग और मोक्ष को देने वाले इस महामन्त्र के विषय में अर्थवाद की शंका कर भ्रमित नहीं होना चाहिये । वही मतंगशास्त्र में कहा है—

'ईश्वर के द्वारा कथित वह एक वाक्य भी प्रमाण (= तथ्य) है' ॥ ४४ ॥ (म०शा० १।३।१८)

परभैरव के स्फार वाले हमारे गुरु ने भी तन्त्रालोक में कहा है—

'यह वाक्य विधिवाक्य है । यह कभी भी अर्थवाद नहीं हो सकता । महेश्वर के वाक्य में अर्थवादरूपता के लिये स्थान नहीं है' ॥ ४४ ॥ (तं०आ० ४।२३२)

भक्तिमान् लोगों के अनुग्रह के लिये चिन्मूर्त्ति में ही प्रदर्शयिष्यमाण व्याप्ति वाले आकार को उट्टङ्कित करने के लिये परमेश्वर के वक्त्रमन्त्रों को बतलाते हैं—

यकार से लेकर वकार तक (= य र व ल) संहार से युक्त वर्ण जो

१. स्तुतिनिन्दापरकवचनम् अर्थवादः ।

गुरुणा तु निःस्पृहेणैव भाव्यमित्यर्थः ॥

अथ शिष्यः—

**............शिवाग्नौ कलशे गुरौ ॥ ४५१ ॥**

प्रत्येकम्—

**प्रदक्षिणत्रयं कृत्वा दण्डवन्निपतेद् भुवि ।**

चतुरधिकरणः शिवो मम प्रकर्षेण दक्षिणोऽनुकूलः सर्वदशास्वादिमध्यान्तपदेष्वस्तु इत्याशयेन त्रिःप्रदक्षिणीकरणम्, दण्डवन्निपतनं शरीरादिगुणीकरणेन शिवसमावेशाय ॥

अत एव—

**कृतकृत्यः प्रहृष्टात्मा भवोत्तीर्णः सुनिर्मलः ॥ ४५२ ॥**
**प्रोत्फुल्लनयनः शान्तस्तृप्तात्मानं तु भावयेत् ।**

कृतं पाशक्षपणशिवत्वव्यक्तिरूपं कृत्यं यस्य, अत एव प्रहृष्टात्मा पूर्णचिदा-

---

वित्तशाठ्य (= पास में धन के रहते हुए कृपणता) को छोड़ कर जो देता है वह दे किन्तु गुरु को तो निःस्पृह ही रहना चाहिये ॥

इसके बाद शिष्य—

शिवाग्नि (= होमसम्पन्नकुण्डस्थ अग्नि) कलश एवं गुरु प्रत्येक की तीन-तीन प्रदक्षिणा कर भूमि पर दण्डवत् (= साष्टाङ्ग) प्रणाम करना चाहिए ॥ -४५१-४५२- ॥

(प्रदक्षिणा शब्द का अर्थ है—प्र = प्रकर्षेण, दक्षिण = अनुकूल) । तीन बार प्रदक्षिणा का तात्पर्य—चतुराधिकरण (= शिव, अग्नि, कलश और गुरु) शिव मेरे प्रति अत्यन्त अनुकूल हों । तीन बार प्रदक्षिणा करने का तात्पर्य है आदि मध्य अन्त सब दशाओं में अनुकूल हों । दण्ड के समान धरती पर लेटने का अभिप्राय है—शरीर आदि को गौण करते हुए शिवसमावेश के लिये पतन हो रहा है ॥

इसलिये—

प्रसन्न मन, उत्फुल्ल नेत्र वाला शिष्य अपने विषय में इस प्रकार भावना करे कि मैं कृतकृत्य, संसार से पार, निर्मल, शान्त और तृप्त हो गया हूँ ॥ -४५२-४५३- ॥

('कृतकृत्य' का अर्थ है—) जिसके द्वारा पाश का नाश और शिवत्व की अभिव्यक्ति रूपी कृत्य कर लिया गया है वह । इसलिये वह प्रहृष्टात्मा = पूर्ण चिदानन्द के अनुभव वाला हो गया है । फलस्वरूप संसार से उत्तीर्ण और



नन्दानुभवोऽतश्च भवादुत्तीर्णः, परमशिवत्वव्यक्त्या सुष्ठु निर्मलः, तथाभूतः सन्नपि व्युत्थानाद्यवसरेषु तृप्तात्मानमिति गुरूपदेशादिसमये पूर्णानन्दघनमात्मानमनुभूतचरं भावयेत्, येन सदैव तन्मयीभवति । अत्रोपायप्रकटनाय विशेषण (द्वा)रकं हेतुमाह—प्रोत्फुल्लनयनः शान्त इति ।

'कैवल्यं जायते सद्यो नेत्रयोः स्तब्धमात्रयोः ।' (वि०भै० ११३)

इति रहस्यदृष्ट्यनुसारेण निर्लक्ष्यस्तब्धदृष्टिबन्धः शान्तो विगलिताभिलाषप्रक्षीणसकलविकल्पजालश्च ॥

उपसंहरति—

**इयं नैर्वाणिकी दीक्षा निर्बीजा वा सबीजिका ॥ ४५३ ॥**

'अथ दीक्षाध्वशुद्ध्यर्थं' (४।७९)

इत्युपक्रम्य

'पाशसूत्रं समादाय शिष्यदेहेऽवलम्बयेत्' (४।९१)

इत्यतः प्रभृति

'दण्डवन्निपतेद्भुवि' (४।४५२)

---

परशिवत्व की व्याप्ति से सुनिर्मल है । वैसा होने पर भी व्युत्थान (= सांसारिक व्यवहार) के समय अपने को तृप्त गुरूपदेश आदि के समय अपने को पूर्ण नन्दघन के अनुभव से युक्त समझे । इससे वह शिष्य सदैव तन्मय (= आनन्दमय) रहता है । इस विषय में उपाय को प्रकट करने के लिये विशेषण के द्वारा कारण बतलाते हैं—शिष्य प्रोत्फुल्ल नेत्रों एवं शान्त मन वाला होता है ।

दोनों नेत्रों के स्तब्ध होने से तत्काल कैवल्य हो जाता है । (वि०भै० ११३)

इस रहस्यदृष्टि के अनुसार शिष्य लक्ष्यविहीन, स्तब्ध नेत्र वाला, शान्त, इच्छारहित और विकल्प समूह से पृथक् हो जाता है ॥

उपसंहार करते हैं—

सबीज या निर्बीज यह दीक्षा निर्वाण दीक्षा कही जाती है ॥ -४५३ ॥

अब दीक्षा में अध्वा की शुद्धि के लिये (४।७९)

से प्रारम्भ कर—

'पाशसूत्र को लेकर शिष्य के देह पर लटका देना चाहिये ।' (४।९१)

वर्णन करते हुए

'(शिष्य) दण्ड की भाँति पृथिवी पर गिर कर प्रणाम करे ।' (४।४५२)

इत्यन्तं या निर्बीजा वा सबीजा वा दीक्षोक्ता, सा उभय्यपि निर्वाणप्रयोजना। 'वा'ग्रहणेनेदमाह—

द्वयोरपि दीक्षयोः प्रोक्तो यः पाशक्षपणशिवयोजनात्मा विधिः स तुल्यः, केवलं निर्बीजायां मायीयपाशशुद्धिभावनावसरे समयपाशमप्यन्तःशुद्धं भावयेत्, न तु तेषां शुद्धौ विध्यन्तरमस्ति । पूर्वं हि—

'समयाचारपाशं तु निर्बीजायां विशोधयेत्' (४।१४७)

इत्येतावन्मात्रमुक्त्वा

'एवं भावानुसारेण शिष्याणां गुरुणा सदा।
फलं तु विविधाकारं निष्पाद्येत सुदीक्षया ॥' (४।१५०)

इत्युक्तम् । तथा

'.................मुख्याः पाशा इमे स्मृताः ।
सूक्ष्मपाशाननेकांश्च तदन्तर्भावयेत्.......... ॥' (४।१५८)

इत्यप्युक्तम् । अतो निर्बीजायां समयपाशा मायीयपाशान्तर्भूता एव शोध्यत्वेन भाव्याः, तेषां क्रव्यादभोगप्रदत्वश्रुतेर्मायीयपाशान्तर्भावस्यैवोदितत्वात् । अत एव

---

यहाँ तक जो निर्बीज या सबीज दीक्षा कही गयी उन दोनों दीक्षाओं का प्रयोजन निर्वाण प्राप्त करना है । श्लोक में 'वा' के कथन का यह तात्पर्य है—

दोनों दीक्षाओं में पाशक्षपण और शिवयोजना रूप विधियाँ एक समान है । अन्तर केवल इतना है कि निर्बीज दीक्षा में मायीय पाशशुद्धि की भावना करते समय समयपाश की शुद्धि की भी भावना अन्दर करनी पड़ती है (सबीज दीक्षा में यह भावना नहीं करनी पड़ती) । अन्य पाशों की शुद्धि के लिये दोनों दीक्षाओं में विधि समान है । पहले—

'निर्बीज दीक्षा में समयाचार पाश का शोधन करना चाहिये ।' (४।१४७)

इतना ही कह कर—

'इस प्रकार गुरु शिष्यों की भावना के अनुसार अनेक प्रकार के फलों को दीक्षा के द्वारा निष्पन्न कराये ।' (४।१५०)

यह कहा गया । तथा—

'ये पाश मुख्य कहे गये । अनेक सूक्ष्म पाशों को इन्हीं के अन्दर समझना चाहिये ।' (४।१५८)

यह भी कहा गया । इसलिये निर्बीज दीक्षा में समय पाशों के शोधन की भावना मायीय पाश की भावना के अन्दर ही करनी चाहिये क्योंकि उन (= समय पाशों) की क्रव्यादभोगप्रदत्व श्रुति ('क्रव्यादत्वं शतं समाः') इति श्रुति के कारण



श्रीपूर्वशास्त्रे कण्ठगतमायीयपाशशुद्ध्यन्ते समयपाशशुद्धिरुक्तेत्येतावतैव तन्त्रभेदः । एवं दीक्षाद्वयवि(ध)[1]रेकरूपत्वेनोपसंहृतत्वाद् यत् पूर्वं पुर्यष्टकांशार्पणं निर्बीजैकविषयमुक्तम्, तदयुक्तमेव मन्तव्यम् ॥ ४५३ ॥

एवं समयपुत्रकयोर्दीक्षामुक्त्वा आचार्यसाधकयो प्रक्रमते ताम्—

**तेषां सबीजिका दीक्षा कुर्यात्तेष्वभिषेचनम् ।**

'विद्वद्द्वन्द्वसहानां तु सबीज' (४।८८) इत्युक्तत्वात् तानेवाचार्यत्वे साधकत्वे वाभिषिञ्चेदित्यर्थः ॥

तत्र—

**श्रुतशीलसमाचारान् देशकत्वे नियोजयेत् ॥ ४५४ ॥**

श्रुतं पारमेश्वरसंहितायां गुरुतस्तात्त्विकार्थपरिज्ञानम्, शीलं वाङ्मनःकायविषया यमनियमाः, सम्यगाचारः शास्त्रानुष्ठानात्मा, एते विद्यन्ते येषां तान् दिशतीति देशक उपदेष्टा आचार्यः, तद्रूपत्वे नियुञ्जीतेत्यर्थः ।

---

मायीय पाश में ही उनका अन्तर्भाव कहा गया है । इसीलिये मालिनीविजयतन्त्र में कण्ठ में वर्तमान मायीय पाश की शुद्धि के अन्त में समयपाश की शुद्धि कही गयी है ।[2] बस इतना ही अन्तर है । चूँकि दोनों दीक्षाविधियों का उपसंहार एक रूप में हुआ है इसलिये जो पहले यह कहा गया कि पुर्यष्टकांश का अर्पण केवल निर्बीजविषयक है, इसे असमीचीन मानना चाहिये ॥ ४५३ ॥

इस प्रकार समयी और पुत्रक के विषय में दीक्षा का कथन कर आचार्य और साधक के विषय में उस दीक्षा को बतलाते हैं—

जिनकी सबीज दीक्षा हो चुकी है उनका अभिषेक करना चाहिये ॥४५४-॥

'शास्त्र के विद्वानों एवं शीतोष्ण आदि द्वन्द्वों को सहने वालों के लिये सबीज दीक्षा है' (४।८८)—ऐसा कथन होने से उन्हीं लोगों का आचार्य और साधक के रूप में अभिषेक करना चाहिये ।

उनमें से—

श्रुत शील और समाचार से युक्त व्यक्ति को आचार्य पद पर अभिषिक्त करना चाहिये ॥ -४५४ ॥

श्रुत = पारमेश्वर संहिता के विषय में गुरु से प्राप्त तात्त्विक अर्थ का ज्ञान । शील = शरीर वाणी एवं मन विषयक यम और नियम । (समाचार =) सम्यक् आचार = शास्त्रों का अनुष्ठान । ये सब गुण जिनके पास हैं उन (गुणों) का उपदेश देने वाला देशक अर्थात् आचार्य होता है । उसे उपदेशक के रूप में

---

१. धि । २. द्रष्टव्य—मा.वि.तं. ९।७१

**अथाभिषेक आचार्ये शिवयोगादनन्तरम् ।**

शिवयोगो योजनान्तो दीक्षाविधिस्तस्य पश्चात् ॥

केन कार्यः ?—इत्याह—

**पञ्चभिः कलशैर्भद्रे सितचन्दनलेपितैः ॥ ४५५ ॥**
**शिवकुम्भवदभ्यर्च्य रत्नगर्भाम्बुपूरितैः ।**
**ऋद्धिवृद्ध्यादिभिः पूतैरोषध्यक्षतपूरितैः ॥ ४५६ ॥**
**सितपद्ममुखोद्गारैश्चूतपल्लवसंयुतैः ।**

ऋद्धिवृद्धी आयुर्वेदप्रसिद्धे ओषध्यौ । पृथगोषधीशब्दः सहदेव्यादौ । सितपद्मान्येव मुखानि तैरुद्गार उल्लासो भोगमोक्षलक्ष्मीपरामर्शश्च विद्यते येषाम् । चूतपल्लवादीनि सच्छायपत्रान्तराद्युपलक्षणाय ॥

अथैतेषु—

**पृथिव्यादीनि तत्त्वानि पञ्च पञ्चसु विन्यसेत्॥ ४५७ ॥**
**कलशेषु महादेवि पुनश्चैव कलां न्यसेत् ।**

---

नियुक्त करना चाहिये ॥

शिवयोग के बाद आचार्य का अभिषेक करना चाहिये ॥ ४५५- ॥

शिवयोग = योजनापर्यन्त होने वाली दीक्षाविधि । उसके बाद अभिषेक करना चाहिये ॥

किन वस्तुओं के द्वारा अभिषेक करना चाहिये ? यह बतलाते हैं—

हे भद्रे ! पाँच कलशों को सफेद चन्दन से उपलिप्त करे । उसे रत्न और जल से पूरित करे । ऋद्धि वृद्धि आदि (= सिद्धि) से पवित्र उस कलश में औषधि एवं अक्षत डाल दे । उस कलश के मुख पर आम्रपल्लव और श्वेत कमल रखे ॥ -४५५-४५७- ॥

ऋद्धि और वृद्धि आयुर्वेद में प्रसिद्ध औषधियाँ हैं । श्लोक में अलग से 'ओषधि' शक का प्रयोग सहदेवी (= सहदेवा, सह देइया) आदि के विषय में विहित है । सितपद्म ही मुख हैं, उनके द्वारा उद्गार = उल्लास और भोगेमोक्षलक्ष्मी का परामर्श जिनके पास है उनके द्वारा । चूतपल्लव आदि—छायादार दूसरे पत्रों का उपलक्षण के लिये है ॥

इसके बाद इन—

पाँचों कलशों में हे महादेवि ! पृथिवी आदि पाँच महाभूतों का न्यास

---

१. द्रि । २. ला



ताश्च—

**निवृत्त्याद्याः कलाः पञ्च तेषु चैवात्र विन्यसेत् ॥ ४५८ ॥**

तेष्विति पृथिव्यादिषु व्यापकत्वेन, चकारः सहक्रमं सूचयति ॥ ४५८ ॥

तेष्वेवासनपक्षे—

**एकैककलशे व्याप्यो ह्यनन्तादिशिवान्तकः ।**

भुवनेशपुञ्जः ॥

तत्र च—

**पूजयेद् भैरवं देवं सर्वसम्भारकैः क्रमात् ॥ ४५९ ॥**
**षडङ्गावरणोपेतं मन्त्रसन्धानसंयुतम् ।**

क्रमो निवृत्तिकलशः पूर्वमित्यादिरूपः, आवरणानि श्मशानवर्जानि, इति केचित् ॥

एवं सम्पूज्य—

---

करे । तत्पश्चात् उसमें कला का आवाहन करे । उन निवृत्ति आदि (= प्रतिष्ठा, विद्या, शान्ता और शान्त्यतीता) पाँच कलाओं का उनके साथ इन (= कलशों) में न्यास करे ॥ -४५७-४५८ ॥

उनमें = पृथिवी आदि में व्यापक रूप से (स्थित) । श्लोकस्थ 'च'कार साथ-साथ न्यास की बात सङ्केतित करता है ॥ ४५८ ॥

इन्हीं (= कलशों) में आसन की दृष्टि से—

एक-एक कलश में अनन्त (= ब्रह्मा) से लेकर शिव पर्यन्त (विष्णु, रुद्र ईश्वर और सदाशिव) (भुवनेशपुञ्ज) का न्यास करना चाहिये ॥४५९-॥

भुवनेशपुञ्ज का न्यास करे ॥

उन (= कलशों) में—

अङ्गावरण से (= सर्वज्ञता आदि छः गुण ही छः अङ्गरूपी आवरण हैं उनसे) युक्त तथा मन्त्रसन्धान से संश्लिष्ट भैरव देव की सभी पूजा सामग्रियों के द्वारा क्रम से पूजा करनी चाहिये ॥ -४५९-४६०- ॥

क्रम = पहले निवृत्ति कलश का (उसके बाद प्रतिष्ठा आदि कलशों का) । कुछ लोगों के अनुसार 'आवरण' का अर्थ है श्मशानरहित (अर्थात् यहाँ पर श्मशानेश भैरव रूप आवरण देवता को छोड़ कर शेष की पूजा होगी) ॥

इस प्रकार पूजन कर—

**भैरवेणाभिमन्त्रेत एकैकं कलशं प्रिये ॥ ४६० ॥**
**अष्टोत्तरशतेनैव परतत्त्वमनुस्मरन् ।**

एषां कलानुसारां दिक्स्थितिमाह—

**वारुण्यां सौम्ययाम्यायामेन्द्र्यामैश्यां तथैव च ॥ ४६१ ॥**
**सम्पूज्यैवं विधानेन अभिषेकं समाचेरत् ।**

तत्र—

**यागहर्म्यस्य ऐशान्यां पीठं सङ्कल्पयेद् बुधः ॥ ४६२ ॥**

पीठमासनम् ॥ ४६२ ॥

कथम्—

**तत्र मण्डलकं कृत्वा स्वस्तिकादिविभूषितम् ।**
**वितानोपरिसंच्छन्नं ध्वजैश्च परिशोभितम् ॥ ४६३ ॥**
**तत्रासनं न्यसेद् देवि श्रीपर्णीचन्दनोद्भवम् ।**

श्रीपर्णीचन्दने प्रशस्तपदत्वोपलक्षणे ॥

---

हे प्रिये ! पर तत्त्व का स्मरण करते हुए एक-एक कलश का भैरव मन्त्र से १०८ बार अभिमन्त्रण करे ॥ -४६०-४६१- ॥

इन (= कलशों) की कला के अनुसार दिक् स्थिति को बतलाते हैं—

(आचार्य को इन कलशों की) पश्चिम, उत्तर, दक्षिण, पूर्व और ईशान दिशाओं में स्थापना कर विधिपूर्वक पूजन करना चाहिए फिर अभिषेक करना चाहिए ॥ -४६१-४६२- ॥

उसमें—

यागगृह की ईशान दिशा में विद्वान् आचार्य पीठ (= आसन) की संरचना करे ॥ -४६२ ॥

पीठ रूप आसन की रचना करे ॥ ४६२ ॥

यह संरचना किस प्रकार होगी—(यह बतलाते हैं—)

वहाँ (= यागगृह के ईशान कोण में) स्वस्तिक आदि से अलङ्कृत एक मण्डल बनाये । उसके ऊपर वितान खड़ा करे और चारो ओर ध्वजाओं को गाड़ दे । हे देवि ! उस मण्डल के ऊपर श्रीपर्णी (= खम्भारी, गम्भारी, काश्मरी) एवं चन्दन अर्थात् सुगन्धित द्रव्यों का आसन बनाये ॥ ४६३-४६४- ॥

श्रीपर्णी और चन्दन प्रशस्तपद (= उत्तमस्थिति) के उपलक्षण हैं ॥



**तत्रानन्तासनं न्यस्य मूर्तिभूतं शिशुं न्यसेत् ॥ ४६४ ॥**
**पूर्ववत् सकलीकृत्य ऐशान्यभिमुखं स्थितम् ।**

तत्रेति श्रीपर्ण्याद्यासने, शिशुमाचार्यीचिकीर्षितम् ॥

अथ—

**गन्धपुष्पादिनाभ्यर्च्य निर्भर्त्स्यः काञ्चिकौदनैः ॥ ४६५ ॥**
**मृद्भस्मगोमयैः पिण्डैर्दूर्वाङ्कुरसमाश्रितैः ।**
**सिद्धार्थदधितोयैश्च नीराजनसमन्वितैः ॥ ४६६ ॥**

काञ्चिकादिद्रव्यपूर्णेन कुम्भेनोपरि निःशेषराजनात्मतया नीराजनादिदीपयुक्तेन निर्भर्त्स्यः प्रशान्तविघ्नः शिशुः कार्य इत्यर्थः ॥

अथ—

**निर्भर्त्स्यैवं विधानेन अभिषेकं प्रदापयेत् ।**
**पृथिव्यादिघटास्यैर्वा धामानुस्मृत्य सेचयेत् ॥ ४६७ ॥**

---

उस (= आसन) पर अनन्त के आसन को रख कर पूर्व की भाँति सकलीकरण करने के बाद ईशान दिशा की ओर मुख किये हुए मूर्त्तिभूत शिशु को स्थापित करे ॥ -४६४-४६५- ॥

वहाँ = श्रीपर्णी आदि वाले आसन पर । शिशु को = जिसको आचार्य बनाने की इच्छा है उस शिशु को ॥

इसके बाद—

(उस शिशु की) गन्ध पुष्प आदि के द्वारा पूजा करके नीराजन (= दीपक) से युक्त काञ्चिक (= हल्दी) चावल, मिट्टी, भस्म, गोबर दूर्वाङ्कुर से बने पिण्ड (= मुट्ठी), सिद्धार्थ (= पीली या सफेद सरसो) दधि और पानी से युक्त कुम्भ से उसे शिशु का निर्भर्त्सन (= विघ्न शान्ति) करे ॥ -४६५-४६६ ॥

शिशु के ऊपर, नीराजन (पूर्णरूपेण राजन = दीप्त होने से नीराजन) आदि दीप से युक्त काञ्चिक आदि द्रव्यों से परिपूर्ण घट से निर्भर्त्सन के हेतु जल छिड़कना चाहिये अर्थात् शिशु के समस्त विघ्नों को शान्त करना चाहिये ॥

तत्पश्चात्—

इस प्रकार विधिपूर्वक निर्भर्त्सन कर अभिषेक करना चाहिये । पृथिवी आदि के प्रतीकस्वरूप घटों के मुखों से धाम (= परतत्त्व) का स्मरण करते हुए सिञ्चन ॥ ४६७ ॥

ईशानान्तैः पृथिव्यादिकलशानामास्यैर्वक्त्रैः सिञ्चेत् । णिजविवक्षितोऽत्र । एवमन्यत्र । घटाद्यैरिति त्वपपाठः ॥ ४६७ ॥

किं च—

**क्रमाद् ध्यात्वा कलशेषु.........**

निवृत्त्यादिव्याप्तिक्रमेण चिन्तयित्वा, इत्यर्थः ॥

कः?—

**.............आचार्यः सुसमाहितः ।**

शिवावेशशालीत्यर्थः ॥

अथायं यथायथम्—

**अभिषिक्तोऽन्यवासस्तु परिधाप्याचमेत् ततः ॥ ४६८ ॥**

मायीकञ्चुकप्रक्षेपव्याप्त्या पूर्ववस्त्रत्यागः । परमशिवप्रकाशपरीतताव्याप्त्या अन्यद्वासः परिदधीत ॥ ४६८ ॥

आचान्तजलं शिष्यम्—

**प्रविश्य दक्षिणां मूर्तिं..........**

तत्रास्य व्याख्यातव्याप्त्यानन्तासनरूपम्—

---

पूर्वोक्त ईशान पर्यन्त रखे गये पृथिवी आदि के प्रतीकभूत कलशों के मुखों से सिञ्चन करना चाहिये । 'सेचयेत्' में णिच् प्रत्यय का प्रयोग अविवक्षित है (उसे केवल छन्दों भङ्ग न हो इसलिये प्रयोग में लाया गया है) । इसी प्रकार अन्यत्र भी समझ लेना चाहिये । 'घटास्यैः' की जगह 'घटाद्यैः' अपपाठ है ॥ ४६७ ॥

तथा—

आचार्य (कलशों में निवृत्ति आदि की व्याप्ति के क्रम से पृथिव्यादि का ध्यान कर) सुसमाहित (अर्थात् शिवावेशमय) हो जाय । (इसके बाद क्रमशः) अभिषिक्त हुआ आचार्य दूसरे वस्त्र को पहन कर आचमन करे ॥ ४६८ ॥

मायीय ५ कञ्चुक (= कला विद्या राग काल नियति) के प्रतीक स्वरूप पूर्ववस्त्र का त्याग करना चाहिये । परमशिव के प्रकाश से युक्त समझ कर दूसरा नवीन वस्त्र का धारण करना चाहिये ॥ ४६८ ॥

शिष्य भी उसी प्रकार जल का आचमन करे । (फिर आचार्य उस) —

दक्षिणामूर्त्ति (= शिव की ही एक मूर्त्ति) में प्रवेश कर (उसके लिये



**................योगपीठं प्रकल्पयेत् ।**

तत्रैवम्—

**संस्थाप्य सकलीकृत्य..............**

अस्मै—

**...............अधिकारं प्रकल्पयेत् ॥ ४६९ ॥**

कथमित्याह—

**उष्णीषं मुकुटाद्यांश्च छत्रं पादुकमासनम् ।**
**हस्त्यश्वशिविकाद्यांश्च राजाङ्गानि ह्यशेषतः ॥ ४७० ॥**
**करणीं कर्तरीं खटिकां स्रुक्स्रुवौ दर्भपुस्तकम् ।**
**अक्षसूत्रादिकं दत्त्वा................**

उष्णीषश्च शिरसि बन्धनाय पटः । मुकुटादिकमाभरणजातं भूषणार्थम् । शिविका युग्यम् । राजाङ्गानि तूर्यभेर्यादीनि । करण्याद्याचार्यतोपयोगि । 'आदि' ग्रहणाद् दूत्यर्घपात्रादिकम् ॥

अधिकारं व्याचष्टे—

**.................चतुराश्रमसंस्थिताः ॥ ४७१ ॥**

**दीक्ष्यानुग्रहमार्गेण दीक्षा व्याख्या त्वया सदा ।**

---

मूर्त्ति के अन्दर पूर्व व्याख्यात व्याप्ति के द्वारा अनन्त के आसन रूप) योगपीठ की कल्पना करे । वहाँ पर इस प्रकार शिष्य को बैठा कर और उसका सकलीकरण कर उसे अधिकार से युक्त करे ॥ ४६९ ॥

किस प्रकार उसे अधिकार युक्त करे—यह कहते हैं—

उष्णीष, मुकुट, छत्र, चरणपादुका, आसन, हाथी, घोड़ा, पालकी आदि समस्त राजोचित साधन तथा करणी, कर्त्तरी, खटिका, स्रुक्, स्रुवा, दर्भ का पुस्तक (= मुट्ठी) अक्षमाला आदि देकर (आचार्य शिष्य को अधिकारयुक्त करे) ॥ ४७०-४७१- ॥

उष्णीष = शिर पर बाँधने की पगड़ी । मुकुट आदि आभूषण, इसे शिष्य को अलङ्कृत करने के लिये दिया जाता है । शिविका = रथ जिसको घोड़े आदि खींचते हैं । राजाङ्ग = तूर्य भेरी पटह आदि विविध वाद्य । करणी आदि का दान शिष्य को आचार्य बनने के लिये उपयोगी है । 'अक्षसूत्रादिकम्' में आदि पद से दूती अर्घपात्र आदि सभी आचार्योपयोगयोग्य सामग्री को समझना चाहिये ॥

(अब शिष्य के) अधिकार की व्याख्या करते हैं—

**अद्यप्रभृति कर्तव्येत्यधिकारः शिवाज्ञया ॥ ४७२ ॥**

चतुर्ष्वपि आश्रमेषु ये स्थिताः, तेषां त्वया दीक्षा व्याख्या च कार्या, कथं दीक्ष्याणामायातशक्तिपातत्वाद् दीक्षार्हाणामनुग्रहमार्गेणानुजिघृक्षया, न तु स्नेहलोभादिना, सदेति न कदाचिदपि परानुग्राहितां विना स्थेयमित्यर्थ इत्ययमसौ तवाधिकार आयातः न त्वत्रान्यस्य कस्यापि शक्तिरित्याज्ञा देयेत्यर्थः ॥ ४७२ ॥

अथ तम्-

**उत्थाप्य हस्तौ संगृह्य मण्डले तु प्रवेशयेत्।**

किं च—

**जानुभ्यां धरणीं गत्वा सम्पूज्य भैरवं ततः ॥ ४७३ ॥**
**विज्ञाप्य............**

किम्

**.............भगवन्नेवमभिषिक्तस्त्वदाज्ञया।**

---

(हे शिष्य ! तुम) आज से चारो आश्रमों में रहने वाले दीक्षायोग्य व्यक्तियों की दीक्षा और (शास्त्रों एवं शिवतत्त्व की) व्याख्या अनुग्रहमार्ग के द्वारा करोगे । यह अधिकार तुमको भगवान् शिव की आज्ञा से दिया जा रहा है ॥ -४७१-४७२ ॥

चार आश्रमों (= ब्रह्मचर्य गृहस्थ आदि) में जो लोग स्थित हैं उनकी तुम दीक्षा करोगे और शास्त्र में इस दीक्षा आदि का क्या महत्त्व बतलाया गया है तथा शिवतत्त्व क्या है—इत्यादि की व्याख्या भी करोगे । क्यों करोगे? उत्तर देते हैं—क्योंकि दीक्ष्यों के ऊपर शक्तिपात किया जा चुका है इसलिये वे दीक्षा के योग्य हो गये हैं । अनुग्रह मार्ग से = उनके ऊपर अनुग्रह करने की इच्छा से न कि उनके प्रति (अयोग्य होने पर भी) स्नेह होने या उनसे कुछ द्रव्य आदि प्राप्त करने के लोभ से (या भय काम आदि के कारण) । सदा = कभी भी दूसरे को अनुगृहीत किये बिना समय नहीं गँवाना चाहिये । तुम्हें यह अधिकार शिव की आज्ञा से ही प्राप्त हुआ है । इस अधिकारप्रदान में किसी अन्य की शक्ति नहीं है ऐसी आज्ञा देनी चाहिये ॥ ४७२ ॥

इसके बाद आचार्य उसे—

आसन से उठा कर उसके दोनों हाथों को पकड़ कर मण्डल में उसका प्रवेश कराये तथा आचार्य घुटनों के बल उस स्थान पर जाकर भैरव की पूजा कर उनसे निवेदन करे ॥ ४७३ ॥

हे भगवन् ! आपकी आज्ञा से यह दीक्ष्य अभिषिक्त कर दिया गया ।



**आचार्यपदसंस्थेन तवानुज्ञाविधायिना ॥ ४७४ ॥**

त्वदाज्ञयैवमाचार्यपथे स्थितः ॥ ४७४ ॥

तवाज्ञयैव चायमभिषिक्त इति विज्ञाप्य—

**कर्तव्यं यत्तदायातमधिकारं तु देशके ।**
**शिवतत्त्वार्थकथनं शिवस्य पुरतः स्थितः ॥ ४७५ ॥**

यद् गुरुपारम्पर्येणायातं शिवतत्त्वार्थकथनमवश्यकर्तव्यं तदहं तवैव शिवस्य पुरतः स्थितोऽस्य करोमीति विशेषकथनम्, कीदृगधिक्रियतेऽनुगृहीतस्त्वद्रूपः संपद्यते येन तादृक् ॥ ४७५ ॥

अथ—

**निर्गत्य भवनादग्नौ कलाध्वानं तु होमयेत् ।**

तत्रादौ मूलमन्त्रक्रमेण—

**मन्त्रतर्पणकं कृत्वा............**

प्रत्येकम्—

**...........कलानां पञ्च चाहुतीः ॥ ४७६ ॥**

---

आपकी आज्ञा का पालन करने वाले आचार्य पद पर स्थित मेरे द्वारा यह ॥ ४७४ ॥

आपकी आज्ञा से यह आचार्य पथ में स्थित हुआ है ॥ ४७४ ॥

'आपकी आज्ञा से ही यह अभिषिक्त है'—ऐसा विज्ञापित कर—

आचार्य का जो शिवतत्त्वार्थकथन रूपी कर्त्तव्य और अधिकार परम्परा से मुझे प्राप्त था वह आप शिव के समक्ष स्थित मैं (इसे दे रहा हूँ) ॥ ४७५ ॥

गुरु की परम्परा से प्राप्त जो शिवतत्त्वार्थकथन रूप अवश्यकर्त्तव्य उसे मैं आप शिव के सामने स्थित हुआ इस शिष्य के अधिकार में दे रहा हूँ । कैसा यह अधिकृत किया जा रहा है ?—उत्तर देते हैं—जिस कारण यह आपके द्वारा अनुगृहीत होकर आप जैसा हो गया है वैसा ॥ ४७५ ॥

इसके बाद—

यागगृह से निकल कर कलाध्वा का होम करना चाहिये ॥ ४७६- ॥

इस (अनुष्ठान) में पहले मूलमन्त्र के क्रम से—

मन्त्र का तर्पण कर फिर (प्रत्येक) कला के लिये पाँच-पाँच आहुतियाँ देनी चाहिये ॥ -४७६ ॥

दद्यात् ॥ ४७६ ॥

तदित्थम्—

**पञ्च पञ्चसु सर्वासु हुत्वा पूर्णाहुतिं गुरुः ।**

अर्थान्मूलेन दद्यात् ॥

अथ—

**अर्घपूजादिकं कृत्वा प्रणम्य ख्यापयेत् प्रभोः ॥ ४७७ ॥**

किम्—

**अभिषिक्तो मयाचार्यस्तदर्थं मन्त्रतर्पणम् ।**

वह्नौ कृतमित्येतद्वस्तु ख्याप्यमित्यर्थः ॥

अथास्य—

**हृदाद्यैः पञ्चभिश्चाङ्गैर्दक्षिणं लाञ्छयेत् करम् ॥ ४७८ ॥**

नेत्रस्य मूलाभिन्नव्याप्तिकत्वात्तद्वर्जितैः ॥

---

आहुति देनी चाहिए ॥ ४७६ ॥

इस प्रकार—

गुरु को सभी पाँच कलाओं के लिये पाँच-पाँच पूर्णाहुतियाँ मूल मन्त्र से देना चाहिए ॥ ४७७- ॥

अर्थात् मूलमन्त्र से पूर्णाहुति करे ॥

इसके बाद—

गुरु अर्घ पूजा आदि कर शिव को प्रणाम करे और उनसे निवेदन करे ॥ -४७७ ॥

क्या (निवेदन करे—यह बतलाते हैं—)

मैंने आचार्य का अभिषेक कर दिया । उसके लिये मन्त्र का तर्पण अग्नि में किया गया ॥ ४७८- ॥

वह्नि में मन्त्र तर्पण किया गया यह वस्तु बतलानी चाहिये ॥ ४७७ ॥

इसके बाद इस (शिष्य) के—

दाँयें हाथ को हृदय आदि पाँच अङ्गों से लाञ्छित करे ॥ -४७८ ॥

चूँकि नेत्र मूलमन्त्र से अभिन्न व्याप्ति वाला है इसलिये उसको छोड़कर अन्य हृदय आदि से लाञ्छन करे ॥



कथम्—

**दर्भोल्मुकं शिवाग्नौ तु..........**

कृत्वा ॥

तेनैव—

**..........कनीयस्यादि लाच्छयेत् ।**

कनीयस्याद्यङ्गुलीर्हृदादिमन्त्रैः क्रमेण दर्भोल्मुकेन स्पृशेत्; येनास्य मन्त्रा दीप्ताः करणरूपा झटिति तत्तत्कार्यशक्ता भवन्ति, एतत्करस्पर्शात् पाशा दग्धबीजकल्पा यान्तीत्यर्थः ॥

इत्थं समुत्पन्नाभिषेकस्य विधिरयं फलत्विति धिया पारितोषिकम्—

**पुष्पं पाणौ प्रदद्यात्तु...............**

तं च—

**..............मण्डलाग्नौ प्रपायेत् ॥ ४७९ ॥**

शिष्यं दण्डवत् प्रणामार्थम् ।

स च—

**भैरवं कलशं चाग्निं नमस्कृस्य तु दण्डवत् ।**

---

कैसे (लाञ्छन करे—यह बतलाते हैं—)

शिवाग्नि (= हवन कुण्ड की अग्नि) में दर्भ का उल्मुक (= जिसका एक सिरा जलता हुआ हो वैसा) बनाकर (उसी के द्वारा) कनीयसी (= कनिष्ठा) आदि अङ्गुलियों को लाञ्छित करना चाहिए (= दाग दे, स्पर्श कराये) ॥ ४७९- ॥

कनीयसी (= कनिष्ठा) आदि अङ्गुलियों का हृदादि मन्त्र का उच्चारण करते हुए दर्भोल्मुक से स्पर्श कराये । इससे हृदादि मन्त्र दीप्त हो जाते हैं । और करण (= साधन) रूप में तत्तत् कार्य को करने में समर्थ हो जाते हैं । इस हाथ के स्पर्श से पाश दग्धबीजकल्प हो जाते हैं ॥

इस प्रकार अभिषेक सम्पन्न इस शिष्य के लिये यह विधि फलीभूत हो इस विचार से—

(आचार्य—शिष्य के) हाथ में पारितोषिक पुष्प दे और (शिष्य को) मण्डल की अग्नि के समक्ष (दण्डवत् साष्टाङ्ग) प्रणाम करवाये ॥-४७९॥

वह (= शिष्य)—

भैरव कलश और अग्नि को दण्डवत् प्रणाम कर अधिकार प्राप्त कर

**लब्धाधिकारो हृष्टात्मा दृष्टादृष्टफलान्वितः ॥ ४८० ॥**
**स गुरुः शिवतुल्यस्तु शिवधामफलप्रदः ।**

दण्डवदित्यादावभिप्राय उक्त एव, दृष्टं फलं जीवन्मुक्तिः, अदृष्टं तु परमशिवत्वम् ॥

एवं पुत्रकाचार्यविषयं विधिं निर्वाह्य साधकविषयं तमुपक्रमते—

**शान्त्यन्ते भूतिदीक्षा च सदाशिवपदात्मिका ॥ ४८१ ॥**

भूतिदीक्षा सदाशिवान्ताणिमादिभोगदीक्षा शान्त्यन्ते शान्त्यन्तपदे योजनान्ते इत्यर्थः । 'च'कारात् शिवयोजनिकारूपापि, यतः—

'येषां सबीजिका दीक्षा कुर्यात्तेष्वभिषेचनम् ।' (४।४५४)

इत्युपक्रान्तम् । सबीजिका च शिवयोजनिकात्मैवोक्ता । अत एवोक्तमन्यत्र—

'अप्रसादाद्भवेत् सिद्धिः प्रसादाच्छाङ्करं पदम् ।' इति ।

यदि सिद्धिविषयेषु माद्यति तदस्य शाङ्करे पदे विघ्नो मा भूदित्येवमर्थं

---

लेता है । प्रसन्नात्मा वह दृष्ट और अदृष्ट फल से युक्त होकर गुरु बन जाता है और शिवतुल्य होकर अन्य शिष्यों को शिवधाम ले जाने में समर्थ हो जाता है ॥ ४८०-४८१- ॥

दण्डवत् प्रणाम करने में अभिप्राय बतला दिया गया । दृष्टफल = जीवन्मुक्ति । अदृष्टफल = परमशिवत्व (की प्राप्ति) ॥

पुत्रकआचार्यविषयक विधि का वर्णन कर अब साधकविषयकदीक्षा को बतलाने का उपक्रम करते हैं—

शान्ति के अन्त में भूतिदीक्षा और (शिवयोजनिका दीक्षा) सदाशिवपद देने वाली होती है ॥ -४८१ ॥

भूतिदीक्षा का अर्थ है—सदाशिवपर्यन्त अणिमा आदि (= महिमा आदि अष्टसिद्धि नवनिधि इत्यादि) के भोग की दीक्षा । शान्ति के अन्त में = शान्तान्तपद में = शिवयोजना के अन्त में । श्लोकस्थ 'च' का तात्पर्य है— शिवयोजनिका रूप दीक्षा भी वही फल देती है । क्योंकि—

'जिनकी सबीज दीक्षा होती है उनका अभिषेक करना चाहिये ।' (४।४५०)

ऐसा कहा गया । सबीज दीक्षा शिवयोजनिका रूप ही कही गयी है । इसीलिये अन्यत्र कहा गया—

(शिव की) अप्रसन्नता (= असन्तुष्टि) से सिद्धि (= अष्टसिद्धियाँ) मिलती है और उनकी प्रसन्नता होने पर शिवपद का लाभ होता है ।



साधकस्य शिवयोजनिकां कृत्वा सदाशिवे योजना कार्या ॥ ४८१ ॥

तदित्थम्—

**शिवधर्मिण्यसौ ज्ञेया............**

साधकदीक्षेति शेषः यत्र सदाशिवतत्त्वे योजनमस्ति ॥

सा च—

**..............लोकधर्मिण्यतोऽन्यथा ।**

अशुभैकक्षपणात् तत्तद्भुवनेशादिपदयोजनात्मिका ॥

अतश्च—

**शिवधर्मिण्यसौ येषां साधकानां प्रकीर्तिता ॥ ४८२ ॥**
**तेषां कृत्वाभिषेकं तु...............**

वक्ष्यमाणरूपम् ।

तानेव—

**...............साधकत्वे नियोजयेत् ।**

---

साधक यदि सिद्धि के विषयों में अवलिप्त (= दत्तचित्त) होता है तो साङ्कर पद में विघ्न न हो इसके लिये साधक की शिवयोजनिका दीक्षा कर उसे सदाशिव पद से युक्त कर देना चाहिये (क्योंकि दीक्षा का चरम उद्देश्य शिवत्वलाभ है न कि सिद्धिलाभ) ॥ ४८१ ॥

तो इस प्रकार—

(योगी साधक की यह दीक्षा) शिवधर्मिणी दीक्षा के नाम से जानी जाती है ॥ ४८२- ॥

इसमें साधक को सदाशिव तत्त्व से जोड़ दिया जाता है ॥

और वह—

इससे भिन्न लोकधर्मिणी दीक्षा होती है ॥ -४८२- ॥

इससे साधक के अशुभ का नाश कर उसे तत्तद् भुवनेश आदि पदों से जोड़ा जाता है ॥

इसलिये—

जिन साधकों हेतु यह शिवधर्मिणी दीक्षा कही गयी है उनका वक्ष्यमाण रूप वाला अभिषेक कर (उनको) साधक बनाना चाहिये । साधक का यह

तत्र—

**साधकस्याभिषेकोऽयं विद्यादीक्षात उत्तरः ॥ ४८३ ॥**

विद्या सकलमन्त्रस्तत्कृता विद्यात्मकसदाशिवपदयोजनात्मा शिवपदयोजनादनन्तरभाविनी या दीक्षा, तत उत्तरः साधकस्यायमितीदानीमेव कथ्यमानप्रकारोऽभिषेकः कार्यः ॥ ४८३ ॥

यद्यपि सकलमन्त्रस्यापि परपदप्राप्तिहेतुत्वमस्ति, तथापि—

**विद्यादीक्षा भवेत् सा तु वासनाभेदतः स्थिता ।**

उक्तं हि 'मन्त्रमुद्राध्वद्रव्याणां होमः साधारणः' (४।८२) इत्यादि ॥

अत एव—

**कर्मभेदो न विद्येत सर्वत्राध्वनि संस्थितः ॥ ४८४ ॥**

कर्म पाशक्षपणम् ॥ ४८४ ॥

अतश्च—

**कृतानि यानि कर्माणि सर्वाण्यध्वगतानि तु ।**
**तानि संशोध्य विधिवत् कलापञ्चस्थितानि तु ॥ ४८५ ॥**

---

अभिषेक विद्यादीक्षा के बाद किया जाता है ॥ -४८२-४८३ ॥

विद्या का अर्थ है—सकल मन्त्र । उसके द्वारा सम्पन्न की गयी जो दीक्षा वह विद्यात्मक सदाशिवपदयोजना स्वरूप होती है तथा शिवपद योजना के बाद होती है । साधक का यह अभी कथ्यमान प्रकार वाला अभिषेक उस दीक्षा के बाद करना चाहिये ॥ ४८३ ॥

यद्यपि सकलमन्त्र भी परपदप्राप्ति का हेतु है तथापि—

विद्यादीक्षा ही श्रेष्ठ साधन बतलाया गया है क्योंकि उससे वासना का क्षय होता है ॥ ४८४- ॥

कहा भी गया है—'मन्त्र मुद्रा अध्वा और द्रव्यों का होम साधारण कहा गया है' ॥ (४।८२)

इसलिये—

समस्त अध्वा में स्थित कर्मभेद (= पाशनाश में भेद) नहीं होता ॥-४८४॥

कर्म = पाश का नाश ॥ ४८४ ॥

इसलिये—

अध्वा में वर्त्तमान जितने कर्म किये गये हैं उन सभी का तथा पाँच



**योजन्यवसरे भेदो विमर्शः साधकस्य तु ।**

पूर्वं च कलात्रये कार्ममलस्थितिः स्थूलतयोक्ता, इह तु सूक्ष्मतया कलापञ्चकेऽपि, इति न कश्चिद् व्याघातः । प्रथमः'तु'शब्दश्चार्थे भावीन्यपि कर्माणि समुच्चिनोति ॥

अत्र पूर्वोक्तं विधिं स्मारयति—

**प्रारब्धं कर्म पाश्चात्त्यं न चैकस्थं तु भावयेत् ॥ ४८६ ॥**

वर्तमानदेहे मन्त्राराधनादि यत् प्रारब्धं कर्म पाश्चात्त्यं च यत्तदेकत्र क्षपणीयत्वे स्थितं न भावयेत्, नास्य मन्त्राराधनादि कर्मापि क्षपयेदित्यर्थः ॥ ४८६ ॥

निर्णीतं चैतत्—

**साधकस्य तु भूत्यर्थं प्राक् कर्मैकं तु शोधयेत् ।**

प्राक् कर्म आगामि चैकस्थं भावयित्वेत्यर्थः ॥

अतश्च—

---

कलाओं में स्थित कर्मों का विधिवत् संशोधन कर शिवयोजना (= शिवव्याप्ति) के अवसर पर साधक का विमर्शव्यापार ही भेद (= कारण) है ॥ ४८५-४८६- ॥

पहले तीन कलाओं में कार्म मल की स्थिति स्थूल रूप में कही गयी और यहाँ कलापञ्चक में भी सूक्ष्म रूप से कही गयी । इस प्रकार कोई व्याघात नहीं है । श्लोक में पहला 'तु' शब्द 'च' के अर्थ में प्रयुक्त है । इस प्रकार यह 'तु' शब्द भावी कर्मों का भी सङ्ग्रह सङ्केतित करता है ॥

यहाँ पूर्वोक्त विधि का स्मरण कराते हैं—

प्रारब्ध एवं पाश्चात्त्य कर्मों की एक साथ क्षपणभावना नहीं करनी चाहिये ॥ -४८६ ॥

वर्त्तमान देह में मन्त्र की आराधना आदि जो प्रारब्ध कर्म है और जो आगामी (= बाद में किये जाने वाले) है उन दोनों को एक जगह नष्ट करने के लिये स्थित नहीं समझना चाहिये । अर्थात् शिष्य के मन्त्राराधन आदि कर्मों का नाश आचार्य के द्वारा नहीं किया जाना चाहिये ॥ ४८६ ॥

और यह बतला दिया गया कि—

साधक की भूति के लिये प्राक् कर्म और आगामी कर्म की एकत्र स्थित भावना कर शोधन करे ॥ ४८७- ॥

अर्थात् प्राक् कर्म एवं आगामी कर्म की एकत्र स्थित भावना कर ॥

**धाम प्रोच्चार्य सकलं सदाशिवतनौ न्यसेत् ॥ ४८७ ॥**

सकलं द्वात्रिंशदक्षरम् ॥

कथम्—

**विद्यादेहस्वरूपेण ध्यात्वा देवं सदाशिवम् ।**
**पूर्णाहुतिप्रयोगेन अणिमादिगुणैर्युतम् ॥ ४८८ ॥**

विद्यादेहोऽष्टादशभुजः सकलभट्टारकः ॥

अथ—

**अणिमादिगुणावाप्तौ मूलमन्त्रस्वसंज्ञया ।**
**अष्टावेवाहुतीर्दत्त्वा अभिषिञ्चेत्तु साधकम् ॥ ४८९ ॥**

यथा निष्कलयोजनानन्तरं तद्गुणापादनं कृतमेवं सकलयोजनानन्तरमस्याणिमादिगुणात्मतापत्तिः कार्या । अत्र सकलमन्त्रपूर्वं साधकानामणिमा भवेत्युच्चार्य पुनः सकलोच्चारपूर्वमणिमादिगुणाय दीक्षात्मने स्वाहेत्यादिप्रयोगः । अणिमादिगुणावाप्ताविति तन्निमित्तम् ॥ ४८९ ॥

---

इसलिये—

सकल (= बत्तीस अक्षर वाले), धाम (= मन्त्र) का उच्चारण कर सदाशिव तनु में उसका न्यास कर देना चाहिये ॥ -४८७ ॥

यह न्यास कैसे (करना चाहिये—यह कहते हैं)—

विद्यादेह = अट्ठारह भुजा युक्त शरीर के रूप वाले, अणिमा आदि गुणों से युक्त देव सदाशिव सकलभट्टारक का पूर्णाहुति के प्रयोग से ध्यान कर न्यास करे ॥ ४८८ ॥

विद्यादेहः = अट्ठारह भुजा वाले सकल भट्टारक ॥

इसके बाद—

अणिमा आदि गुणों की प्राप्ति के लिये मूलमन्त्र के साथ साधक का नाम लेकर केवल आठ आहुतियाँ देने के बाद (आचार्य) साधक का अभिषेक करे ॥ ४८९ ॥

जैसे निष्कलयोजना के बाद उन (= सर्वज्ञता आदि) गुणों की प्राप्ति करायी गयी उसी प्रकार सकल योजना के बाद इस साधक को अणिमा आदि गुणों की प्राप्ति करानी चाहिये । यहाँ सकल मन्त्र का उच्चारण कर साधक का नाम लेकर 'अणिमा भव' इतना अन्त में उच्चारण कर पुनः सकल मन्त्र का उच्चारण कर 'अणिमादिगुणाय दीक्षात्मने स्वाहा' इतना कहना चाहिये । अणिमा आदि गुण की



तदभिषेकं प्राग्वत्—

**कलशैः पञ्चभिः कुर्यात्.........**

कथमित्याह—

**निवृत्त्याद्यास्त्रिषु न्यसेत् ।**
**शान्त्यतीतां पञ्चमे च शान्तिं पश्चाच्चतुर्थके ॥ ४९० ॥**

त्रिष्विति दक्षिणोत्तरवारुणदिग्गतेषु प्राग्वक्त्रादिपूर्णेषु पञ्चसु । पञ्चम इति देशाने । पश्चादिति शान्त्यतीतान्यासादनन्तरम् । चतुर्थक इति प्राच्यकलशे । अत्र चाभिप्रायो यत् साधकस्य शिवदशाविश्रान्तिपूर्वमविघ्नं सादाशिवी सिद्धिरस्त्वित्येवमुक्त्वा भोगानयं शिवो भवत्विति ॥ ४९० ॥

तदित्थम्—

**शान्त्या तु सम्पुटीकृत्य...........**

शान्त्यतीताकलशानन्तरं शान्ताकलशन्यासात् शान्त्या संपुटीकारो भवती, शान्त्यतीतायाः कलात्रयेण शान्त्या च गर्भीकृतत्वात् ॥

---

प्राप्ति के विषय में = उनकी प्राप्ति के निमित्त ॥ ४८९ ॥

उस अभिषेक को पूर्व की भाँति—

पाँच कलशों के द्वारा करना चाहिये ॥ ४९०- ॥

कैसे ? यह बतलाते हैं—

तीन कलशों में निवृत्ति आदि (= प्रतिष्ठा, विद्या) कलाओं का न्यास करे । शान्त्यतीता को पञ्चम में और उसके बाद शान्ता को चतुर्थ कलश में न्यस्त करे ॥ -४९० ॥

तीन कलशों में = दक्षिण उत्तर और पश्चिम दिशाओं में स्थित पूर्व दिशा में स्थित मुख वाले तथा जल आदि से पूर्ण पाँच कलशों में । पञ्चम = ईशान दिशा में स्थित कलश । पश्चात्—शान्त्यतीता के न्यास के बाद । चतुर्थ में = पूर्व दिशा वाले कलश में । यहाँ यह अभिप्राय है कि साधक को शिवदशाविश्रान्तिपूर्वक निर्विघ्न सदाशिवत्व प्राप्त हो जाय अर्थात् यह साधक भोगों को छोड़ कर शिव हो जाय ॥ ४९० ॥

तो इस प्रकार—

शान्ता के द्वारा सम्पुटित कर ॥ ४९१- ॥

शान्त्यतीता कलश के बाद शान्ता कलश के न्यास से शान्ताद्वय (= शान्ता और शान्त्यतीता) से वह कलश सम्पुटित हो जाता है क्योंकि शान्त्यतीता कला (प्रतिष्ठा आदि) तीन कलाओं और शान्ता कला को अन्दर अपने अन्दर समाहित

किं च—

**............पृथिव्याद्यैश्च पञ्चभिः ।**

कलाक्रमेणैव कलशेषु न्यासं कुर्यादिति शेषः । पृथिव्यादयोऽत्र क्रोडीकृताशेषतत्त्वतत्त्वेश्वरस्फारा ब्रह्मपञ्चकपरमार्था, न तु स्थूलभूतमात्रात्मकाः ॥

अथ—

**एकैककलशे पश्चात् साध्यमन्त्रं तु विन्यसेत् ॥ ४९१ ॥**
**विद्याङ्गैः सकलीकृत्य............**

साध्यमन्त्रः सकलभट्टारक इह मुख्यः, अन्योऽपि वा पुष्पपातानुसारम्, विद्याङ्गैरिति सकलाङ्गैः सर्वज्ञत्वादिरूपैस्तत्तत्साध्यमन्त्राङ्गैर्वा ॥

पश्चात्तत्र—

**............विद्याङ्गावरणं न्यसेत् ।**

विद्याङ्गानां सर्वज्ञत्वादिरूपाणामेव सिद्धिसाधनानुगुण्यान्नावरणान्तरन्यास उक्तः ॥

अथ साध्यमन्त्रेणैव—

---

रखती है ॥

तथा—

पृथिवी आदि पाँच के द्वारा ॥ -४९१- ॥

कला के क्रम से ही कलशों में न्यास करना चाहिये । यहाँ पृथिवी आदि अपने अन्दर समस्त तत्त्वों तत्त्वेश्वरों तथा ब्रह्मपञ्चक (= कारणपञ्चक) को समाहित करने वाली है न कि स्थूलभूतमात्र को यह समझना चाहिये ॥

इसके अनन्तर—

(आचार्य) विद्याङ्गों के द्वारा सकलीकरण करने के बाद साध्य मन्त्र को एक-एक कलश में स्थापित करे ॥ -४९१-४९२- ॥

यहाँ सकलभट्टारक ही मुख्य साध्य मन्त्र है । अथवा पुष्पपात के अनुसार दूसरा भी साध्य मन्त्र हो सकता है । विद्याङ्ग का दो अर्थ है—१. सर्वज्ञता आदि सकलाङ्ग अथवा २. तत्तत् साध्य मन्त्राङ्ग ॥

बाद में वहाँ—

विद्याङ्ग रूपी आवरण का न्यास करे ॥ -४९२- ॥

सर्वज्ञता तृप्ति आदि ही विद्याङ्ग है । ये ही सिद्धि के साधन हैं । इसलिये दूसरे आवरण का न्यास नहीं कहा गया ॥



**संमन्त्र्याष्टशतेनैव एकैकं कलशं ततः ॥ ४९२ ॥**
**बहिर्मण्डलके न्यस्य आसनं प्रणवेन तु ।**
**साधकं तत्र संस्थाप्य सकलीकरणं ततः ॥ ४९३ ॥**
**निर्भर्त्स्य पूर्ववत् सर्वैः साध्यमन्त्रेण सेचयेत् ।**

निवृत्याद्येकैककलशस्य साध्यमन्त्रेण मन्त्रणं सर्वभूमयोऽस्य मन्त्रप्रसादात् सिद्धिप्रदा भवन्त्विति । बहिरिति यागाद् । मण्डले स्वस्तिकादिरूपे । आसनं श्रीपर्ण्यादिरूपम् । सकलीकरणमिति, तस्य कुर्यादिति शेषः । सर्वैरिति पूर्वोक्तैः काञ्चिकादिद्रव्यैः ॥

तत्र—

**निवृत्यादित्रिभिः कुम्भैः स्नापयेत् पूर्वदिङ्मुखम् ॥ ४९४ ॥**
**शान्त्यतीतं घटं पश्चाद् गृहीत्वा सेचयेच्छिशुम् ।**
**शान्तिं पश्चात्तु गृह्णीयात्...........**

शान्तिमिति शान्तिघटम् ॥

तदित्थम्—

---

इसके बाद साध्य मन्त्र के द्वारा ही—

एक-एक कलश को १०८ बार अभिमन्त्रित कर यागगृह के बाहर मण्डल में उनको रखे । फिर प्रणव के द्वारा आसन बना कर उस पर साधक को बिठाये । फिर उसका सकलीकरण करे । पूर्वोक्त नियम से उसका निर्भर्त्सन कर सभी द्रव्यों से (युक्त कलशस्थ जल से साधक का) अभिषेक करे ॥ -४९२-४९४- ॥

निवृत्ति आदि एक-एक कलश का साध्यमन्त्र से अभिमन्त्रण करना चाहिये । 'मन्त्र की कृपा से समस्त भूमियाँ इसको सिद्धि दें'—ऐसा अभिमन्त्रण होना चाहिये । बाहर—याग गृह से । मण्डल में—स्वस्तिक आदि रूप (मण्डल) में । आसन = श्रीपर्णी आदि से बना हुआ । सकलीकरण—उस साधक का होना चाहिये । सबके द्वारा = हल्दी चन्दन आदि वस्तुओं के द्वारा ॥

उसमें—

पूर्व दिशा की ओर मुख कर बैठे हुए साधक को निवृत्ति आदि तीन कलशों के द्वारा स्नान कराना चाहिये । बाद में शान्त्यतीत घट को लेकर शिशु को स्नान कराये । सबके अन्त में शान्ति घट को (लेकर शिशु का अभिषेक करे) ॥ -४९४-४९५- ॥

शान्तिं = शान्तिघट को ।

**...............सम्पुटेनाभिषेचयेत् ॥ ४९५ ॥**

संपुटार्थस्तदभिप्रायश्च व्याकृत एव ॥

तदेवम्—

**साधकस्याभिषेकोऽयमनुलोमविलोमतः ।**

आनुलोम्यं निवृत्त्यादित्रये, शान्तिशान्त्यतीतयोस्तु प्रातिलोम्यम् ॥

किं च—

**अभिषिच्य प्रवेश्यैनं दक्षिणां मूर्तिमास्थितम् ॥ ४९६ ॥**

परिवर्तितवस्त्र इत्यर्थात्, दक्षिणमूर्त्याश्रयणं विघ्नप्रशमाय ॥ ४९६ ॥

तत्रास्य च—

**प्रणवेनासनं दत्त्वा सकलीकरणं भवेत् ।**

अथास्य सिद्ध्युपकरणम्—

---

तो इस प्रकार—

उसका सम्पुटित अभिषेक करे ॥ -४९५ ॥

सम्पुट का अर्थ और उसका अभिप्राय पहले स्पष्ट किया जा चुका है ॥

तो इस प्रकार—

योगी साधक का अनुलोम-विलोम दोनों ही प्रकार से अभिषेक हो जाता है ॥ ४९६- ॥

निवृत्ति आदि तीन अभिषेक के होने पर आनुलोम्य और शान्ता तथा शान्त्यतीता में प्रतिलोम (अभिषेक होता) है ॥

तथा—

इसका अभिषेक कर दक्षिणामूर्त्ति (= शिव की अन्यतम मूर्त्ति) के साथ इस (= शिष्य) का यागगृह में प्रवेश कराये ॥ -४९६ ॥

अभिषेक के बाद वस्त्रपरिवर्त्तन भी होना चाहिये (अर्थात् शिष्य नया वस्त्र पहन ले)। दक्षिणामूर्त्ति का आश्रयण (= शरणागति, दर्शन आदि) विघ्ननाश के लिये है ॥ ४९६ ॥

वहाँ इसके लिये—

प्रणव के द्वारा आसन देकर सकलीकरण करे ॥ ४९७- ॥

अब इस साधक की सिद्धिसामग्री—



**साधकस्याधिकारार्थमक्षमालादि कल्पयेत् ॥ ४९७ ॥**

समुचितं ढौकयेत् ॥ ४९७ ॥

कल्पयित्वैतत्—

**मन्त्रकल्पाक्षसूत्रं च खटिकां छत्रपादुके ।**
**उष्णीषरहितं दत्त्वा............**

कल्पः साध्यमन्त्रपुस्तिका, उष्णीष आचार्यायैव देयः ।

अथ—

**...............प्रविश्य शिवसंनिधौ ॥ ४९८ ॥**

**विज्ञाप्य परमेशानं साधकोऽयं मया कृतः ।**
**भूयात् सिद्धिस्त्वदाज्ञातस्त्रिप्रकारास्य भक्तितः ॥ ४९९ ॥**
**साध्यमन्त्रं ददेत् पश्चात् पुष्पोदकसमन्वितम् ।**

शिवसंनिधाननिमित्तं प्रविश्यान्तर्मुखीभूय तदवष्टम्भेनैव देवं विज्ञाप्य साध्यमन्त्रं दद्यात्, साधकोऽयमित्यादि विज्ञप्तेः स्वरूपम्, विज्ञप्तेः पश्चात् पूर्ववल्लब्धानुज्ञत्वं

---

अक्षमाला आदि का सङ्ग्रह साधक के अधिकार के लिये उचित ढङ्ग से करे ॥ -४९७ ॥

उचित ढंग से करे ॥ ४९७ ॥

इसका सङ्ग्रह कर—

साधक को मन्त्रकल्प, अक्षमाला, खटिका, छाता, खड़ाऊँ दे किन्तु उष्णीष नहीं देना चाहिये ॥ ४९८- ॥

मन्त्रकल्प = साध्य मन्त्र की पुस्तक । उष्णीष केवल आचार्य को दी जाती है ॥

इसके बाद—

(आचार्य शिष्य के साथ) यागगृह में प्रवेश कर शिवाग्नि के समीप जाकर परमेश्वर से कहे–'हे परमेश्वर! मैंने इसे साधक बनाया है । आपकी आज्ञा से भक्ति के साथ इसे तीन प्रकार की (= स्थूल, सूक्ष्म और परा) सिद्धि प्राप्त हो ।' इतना कहने के बाद पुष्प और जल अपने हाथ में लेकर आचार्य उसे साध्यमन्त्र दे ॥ -४९८-५००- ॥

शिवसन्निधान के लिये आचार्य प्रवेश कर = अन्तर्मुख होकर, उसी के आधार पर परमेश्वर से निवेदन कर साध्यमन्त्र को दे । 'साधकोऽयम्...' यह विज्ञापन का स्वरूप है । विज्ञापन के बाद पूर्व की भाँति आज्ञा की भावना करे ।

भव्यम्, शिवसंनिधावेव च पुष्पं फलोत्पादनधिया, उदकं सिद्ध्याप्यायनाय ॥

तदाह—

**तस्य हस्ते समर्प्येत सिद्ध्यर्थं साधकस्य तु ॥ ५०० ॥**

परशक्तित उद्भूतं तच्छक्तिसंमुखीभूतमेतदित्यभिप्रायाद् हस्तेन हस्ते समर्पणम् ॥

साधकस्तु—

**प्रणम्योभौ गृहीत्वा तु मन्त्रं हृदि निवेशयेत् ।**

उभौ गुरुमन्त्रौ, हृदीति स्वात्मानं तत्तद्विमर्शमयं कुर्वीतेत्यर्थः ॥

तदेवमुभयोर्योग्यसंबन्धलाभात्—

**प्रहृष्टवदनः शिष्यो गुरुश्चापि प्रहर्षवान् ॥ ५०१ ॥**

उभौ निर्गत्य च—

**अग्न्यागारे सावधानौ...............**

---

शिव के पास ही फलोत्पत्ति की दृष्टि से पुष्प और तृप्ति सिद्धि की दृष्टि से जल हाथ में लेना पड़ता है ॥

वह कहते हैं—

सिद्धि के लिये आचार्य को (उस पुष्पोदक को) उस शिष्य के हाथ में दे देना चाहिए ॥ -५०० ॥

एक हाथ से दूसरे हाथ में देने का अभिप्राय यह है कि परशक्ति से उत्पन्न यह सम्प्रदान (= भली भाँति विधिपूर्वक दान) उस (शिष्य) की शक्ति के सम्मुख हो गया ॥

और साधक—

दोनों (= गुरु एवं मन्त्र) को प्रणाम कर दोनों (= जल और पुष्प) को लेकर मन्त्र को हृदय में धारण करे अर्थात् अपने को तत्तद् विमर्शमय बनाये ॥ ५०१- ॥

उभौ = गुरु एवं मन्त्र को, हृदि अर्थात् अपने को तत्तद् विमर्शमय बनाए ॥

इस प्रकार दोनों का योग्य सम्बन्ध होने से—

शिष्य और गुरु दोनों प्रसन्नचित्त हो जाते हैं ॥ -५०१ ॥

दोनों (उस मण्डल से) निकल कर—

अग्न्यागार में सावधान हो जाय ॥ ५०२- ॥



स्यातामिति शेषः ॥

ततो गुरुरग्नौ तु—

**...............तर्पयेन्मन्त्रसंहिताम् ।**

ततोऽपि यथासंभवम्—

**सहस्रं वा शतं वापि साध्यमन्त्रस्य तर्पणम् ॥ ५०२ ॥**

कुर्यात् ॥

**एवं संतर्पयित्वा तु पुष्पं पाणौ प्रदापयेत् ।**

प्राग्वद् गुरुः साधकाय, तेन वात्मन इत्यर्थः ॥

ततः साधकः—

**त्रिस्थं सम्पूज्य देवं तु..............**

स्थण्डिलवह्निगुरुमूर्तिषु दण्डवन्निपतेत् ॥

**...........ततोऽपि त्रिःप्रदक्षिणम् ॥ ५०३ ॥**

कृत्वा ॥

**प्रणम्य भक्तियुक्तात्मा अणिमादिफलं लभेत् ।**

---

इसके बाद गुरु अग्नि में—

मन्त्रसंहिता का तर्पण करे ॥ -५०२- ॥

वहाँ यथासम्भव—

एक हजार आठ अथवा एक सौ आठ बार साध्य मन्त्र का तर्पण करना चाहिये । इस प्रकार तर्पण कर आचार्य को शिष्य के हाथ में पुष्प दे देना चाहिए ॥ -५०२-५०३- ॥

पूर्व की भाँति गुरु साधक को दे या साधक गुरु को ॥

इसके बाद साधक—

स्थण्डिल वह्नि और गुरु इन तीन के अन्दर स्थित देव (= शिव) की पूजा कर साष्टाङ्ग प्रणाम करे ॥

इसके बाद—

तीनों की तीन बार प्रदक्षिणा करे ॥ -५०३ ॥

बाद में—

भक्तियुक्त होकर तीनों को प्रणाम कर शिष्य अणिमा आदि सिद्धियों

तद्योग्यतामेति ॥

गुरुस्तु—

**उत्थाप्य साधकं ब्रूयात् समयान् पाहि यत्नतः ॥ ५०४ ॥**

तेऽग्रे भविष्यन्ति ॥

किं च निर्बीजदीक्षादीक्षितवर्जं सर्वे शिष्याः समयान् श्राव्या इत्यादिशति—

**दीक्षावसाने ते देवि श्रावणीया विपश्चिता ।**

समयज्ञेन ॥

उपसंहरन्नन्यदवतारयति—

**दीक्षां एवं तु निर्वर्त्य सर्वदैव वरानने ॥ ५०५ ॥**
**आत्मयागः प्रकर्तव्यो यथा भवति तच्छृणु ।**

दीक्षां समय्यादीनाम् । आत्मनो यागः परतत्त्वयोजनात्मा समुच्छेद्यपाश-संस्पर्शविधिन्यूनतादिसंभावनाशङ्काशान्तये कर्तव्यः ॥

---

को प्राप्त करने की योग्यता प्राप्त करता है ॥ ५०३- ॥

उसकी योग्यता प्राप्त करता है ।

और गुरु—

शिष्य को उठाकर बोले कि यत्नपूर्वक समयों (= नियमों) का पालन करो ॥ -५०४ ॥

वे आगे बतलाये जायेंगे ॥

निर्बीज दीक्षादीक्षित शिष्य को छोड़कर सभी शिष्यों के लिये नियमों को बतलाना चाहिये—यह कहते हैं—

हे देवि ! दीक्षा के अन्त में समयज्ञ विद्वान् के द्वारा उन शिष्यों को नियमों का ज्ञापन किया जाना चाहिये ॥ ५०५- ॥

इस प्रकरण का उपसंहार करते हुए अन्य की प्रस्तावना करते हैं—

हे वरानने ! इस प्रकार दीक्षा का सम्पादन कर सर्वदा आत्मयाग करना चाहिए । यह आत्मयाग जिस प्रकार से सम्पन्न किया जाता है वह सुनो ॥ -५०५-५०६- ॥

सम्पन्न दीक्षा समयी आदि की होती है । आत्मा का याग = (आत्मा का) परतत्त्वयोजन, यह याग समुच्छेद्य पाश के संस्पर्श से विधि में न्यूनता आदि की सम्भावना की आशङ्का की शान्ति के लिये किया जाना चाहिये ॥



तदित्थम्—

**वैज्ञानिकी प्राकृती वा आचार्यस्य यदृच्छया ॥ ५०६ ॥**

दीक्षा भवति । विज्ञानहेतुका वैज्ञानिकी । तिलाज्याहुतिहेतुका प्राकृती ॥५०६॥

तत्र—

**वैज्ञानिकीं सुसूक्ष्मां तु विधिनानेन कारयेत् ।**

सुसूक्ष्मां पूर्णज्ञानसंपाद्याम् । अनेन वक्ष्यमाणेन ॥

तत्र प्राकृती तावत् पूर्वोक्तप्रकारात् किंचिद्वैलक्षण्येनाह—

**तिलाज्यादिसमायुक्ता अध्ववागीशिकल्पना ॥ ५०७ ॥**

प्राकृत्यां कार्येति शेषः ॥ ५०७ ॥

तत्र च—

**कलाभिः पञ्चभिर्व्याप्तमध्वानं युगपन्न्यसेत् ।**

---

तो इस प्रकार—

आचार्य की इच्छा के अनुसार दीक्षा दो प्रकार की होती है—वैज्ञानिकी और प्राकृती ॥ -५०६ ॥

उनमें से विज्ञान जिसका कारण होता है वह वैज्ञानिकी तथा तिल घृत की आहुति के द्वारा निष्पाद्य दीक्षा प्राकृती होती है ॥ ५०६ ॥

उन दोनों में से—

सुसूक्ष्म (अर्थात् पूर्ण ज्ञान के द्वारा सम्पाद्य) वैज्ञानिकी दीक्षा को इस (वक्ष्यमाण) विधि के अनुसार करना चाहिये ॥ ५०७- ॥

सुसूक्ष्म = पूर्णज्ञान से सम्पाद्य । इससे अर्थात् आगे बतलायी जाने वाली विधि से ॥

प्राकृति दीक्षा पूर्वोक्त प्रकार (की दीक्षा) से कुछ विलक्षण होती है—यह कहते हैं—

यह दीक्षा तिल घृत आदि की आहुति से युक्त होती है । इसमें अध्वा और वागीशी (= शुद्धविद्या) की कल्पना करनी चाहिये ॥ -५०७ ॥

प्रकृति में करे—यह जोड़ना चाहिए ॥ ५०७ ॥

उसमें—

पाँच कलाओं से व्याप्त अध्वा का एक साथ न्यास करना चाहिये न कि पूर्व की भाँति (अलग-अलग) ॥ ५०८- ॥

न तु प्राग्वत् ॥

क्रमेण च तद्व्यनक्ति—

**पूजाहोमोपचाराद्यान् कृत्वात्मानं नियोजयेत् ॥ ५०८ ॥**
**शिष्यचैतन्यवत्...............**

वागीश्यां युगपदशेषकलाव्याप्तिकायामाह्वानार्चादिपूर्वं पुर्यष्टकरूपमात्मानंयोजयेत् ।

ततोऽपि—

**..........योगादध्वानं युगपन्न्यसेत् ।**

गर्भयोजनादनन्तरं दीक्ष्यमध्वानं युगपन्न्यसेत् ॥

न्यस्तं च—

**पुष्पाद्यैः पूजयित्वा तं...........**

तत्रैव—

**...............योगार्थमाहुतित्रयम् ॥ ५०९ ॥**

प्रणवमूलहंसबीजपूर्वमात्मानं सर्वाध्वव्यापकं वागीशीगर्भे युगपद्योजयामि स्वाहा इत्यत्र प्रयोगः ॥ ५०९ ॥

---

पूर्व की भाँति नहीं ॥

उसको क्रम से बतलाते हैं—

पूजा होम उपचार आदि करने के बाद गुरु वागीशी के प्रति अपने को उसी प्रकार समर्पित करे जैसे शिष्य के चैतन्य के साथ अपने चैतन्य को नियोजित किया था ॥ -५०८-५०९- ॥

युगपत् समस्त कलाओं की व्याप्ति वाली वागीशी में, आवाहन पूजन करने के बाद पुर्यष्टकरूप (= गुरु का चैतन्य) आत्मा को जोड़ दे ।

इसके बाद—

(आचार्य) अध्वा का एक साथ न्यास करे ॥ -५०९- ॥

गर्भ से शिष्य की आत्मा को जोड़ने के बाद दीक्ष्य अध्वा का भी उसी समय न्यास करना चाहिये ॥

(न्यस्त अध्वा की) पुष्प आदि से पूजा कर (वहीं पर) वागीशी गर्भ के साथ संयोग के लिये तीन आहुतियाँ देनी चाहिये ॥ -५०९ ॥

यहाँ प्रणव + मूल मन्त्र + हंसबीज (= हं) का उच्चारण करने के बाद यह उच्चारण करना पड़ेगा—'आत्मानं सर्वाध्वव्यापकं वागीशीगर्भे युगपत् योजयामि



अथ—

**गर्भधारित्वजनने अर्जने भोगतल्लये ।**
**युगपद्धोमयेद् देवि मूलमन्त्रेण सुव्रतः ॥ ५१० ॥**

प्रत्येकं युगपदिति सर्वाध्वव्याप्तिभावनया त्रिर्होमः ॥ ५१० ॥

तदाह—

**आहुतीनां त्रयं होम्यं प्रतिकर्म वरानने ।**

निष्कृतेः प्राधान्यात् पृथग्घोममाह—

**होतव्या निष्कृतिर्भिन्ना पञ्चस्थानकलात्मसु ॥ ५११ ॥**
**शतमेकं तदर्धं वा.............**

पञ्च पृथिव्यादीनि स्थानानि यासां कलानां तदात्मसु तद्विषये । तेन निवृत्तौ मच्चैतन्यस्य गर्भाधानादिकर्मपञ्चके निष्कृतिरस्तु स्वाहा इति प्रयोगः । एवमन्यत्र ॥

एषा च—

---

स्वाहा' ॥ ५०९ ॥

इसके बाद—

हे देवि ! गर्भधारण, (शिष्य की आत्मा का) जन्म, अर्जन (= कर्म-सञ्चय) भोग (= प्रारब्ध का भोग) और उसका लय (संचित का नाश) इन सब के लिये सुव्रत आचार्य मूलमन्त्र से एक साथ होम करे ॥ ५१० ॥

प्रत्येक कार्य के लिये एक साथ सर्वाध्वव्याप्ति की भावना से तीन-तीन बार होम होगा ॥ ५१० ॥

उसी को कहते हैं—

हे वरानने ! प्रत्येक कर्म के लिये क्रमशः तीन-तीन आहुतियाँ देनी चाहिये ॥ ५११- ॥

चूँकि निष्कृतिहोम प्रधान होता है इसलिये उसका अनुष्ठान पृथक् करना चाहिये—यह कहते हैं—

पाँच स्थानों वाली कलाओं के विषय में एक सौ आठ अथवा चौवन आहुतियों के द्वारा निष्कृति होम अलग करना चाहिये ॥ -५११-५१२- ॥

'पञ्चस्थानकलात्मसु' की व्याख्या करते हैं—(पाँच) पृथिवी आदि, स्थान हैं जिन कलाओं के उनके विषय में । इस प्रकार हवनीय वाक्य होगा—'निवृत्तौ मच्चैतन्यस्य गर्भाधानादिकर्मपञ्चके निष्कृतिरस्तु स्वाहा ।' इसी प्रकार ('प्रतिष्ठायां मच्चैतन्यस्य... स्वाहा ।' विद्यायां मच्चैतन्यस्य...स्वाहा' । इत्यादि प्रयोग समझना चाहिये) ॥

..........निष्कृतिः परिकीर्तिता ।

पूर्वमेव निर्णीता ।

अथ—

**विश्लेषपाशच्छेदाद्ये धाम्नैव युगपद्धुतिः ॥ ५१२ ॥**
**उद्धारे चात्मतत्त्वस्थे...............**

आदिपदाद्विधिपूरणे पाशदाहे च युगपदेव पूर्णाहोमः । अत्र च ताडनच्छेदनग्रहणैकचैतन्यभावनकारणाह्वानपुर्यष्टकांशार्पणं पूर्वत उपजीव्यम्, पुर्यष्टकांशार्पणं सबीजायामपि भवतीति निर्णीतत्वात् ॥

अथ—

**............पूर्णाहुतिं तु पातयेत् ।**

तयैव च—

**आत्मानं योजयेत्तत्त्वे शिवे परमकारणे ॥ ५१३ ॥**

ततोऽपि—

---

यह निष्कृति कहीं गयी है ॥ -५१२- ॥

अर्थात् पहले बतलायी जा चुकी है ।

इसके बाद—

विश्लेष पाशच्छेद आत्मतत्त्व के उद्धार आदि के विषय में धाम (= ॐ + मूलमन्त्र) के द्वारा एक साथ आहुति दी जानी चाहिये ॥ -५१२-५१३- ॥

उक्त श्लोकस्थ 'आदि' पद से यह समझना चाहिये कि विधिपूरण और पाशदाह के विषय में भी एक ही साथ पूर्णाहुति दी जायेगी । यहाँ पर ताडन, छेदन, ग्रहण, एक चैतन्य की भावना, कारण, आह्वान, पुर्यष्टकांशार्पण ये सब कृत्य पहले कहे गये प्रकरण से समझ लेना चाहिये । क्योंकि पुर्यष्टकांशार्पण सबीजदीक्षा में भी होता है, यह पहले बतलाया जा चुका है ॥

इसके बाद—

पूर्णाहुति देनी चाहिये ॥ -५१३- ॥

उस पूर्णाहुति के ही द्वारा—

(शिष्य की) आत्मा को परम कारण शिव तत्त्व में जोड़ देना चाहिये ॥ -५१३ ॥

इसके बाद—



**गुणान् पूर्ववदापाद्य..........**

अवभृथस्नानेन ॥

तानेव—

**............अमृतान् पूर्ववत् कुरु ।**

अमृतान् अविनश्वरान् ।

सेयं प्राकृती—

**आत्मदीक्षा....................**

पुत्रकादिदीक्ष्याणाम्—

**.......समाप्तौ तु प्रायश्चित्तनिवृत्तये ॥ ५१४ ॥**

पशुसंसर्गन्यूनातिरिक्तविधिसंभावनाशङ्काशान्त्यर्थमित्यर्थः ॥ ५१४ ॥

नन्वात्मनोऽशुद्धस्य यो दीक्षया शुद्धिमादत्ते, सोऽपि यद्यशुद्धस्तदन्धेनान्धस्य हस्तग्रहणम् । अथ प्राणादिविलक्षणतया प्रत्यभिज्ञातोऽसौ शुद्धः, तर्हि तत्परामर्शादेव सर्वं संपन्नमिति किं प्राकृत्या दीक्षया ? सत्यमेतत्, यदि शक्तिपातवशादेव रूढिः स्यात्, तदा प्राकृती नैव कार्या । तदा तु कुशलैकसम्पाद्यां विज्ञानदीक्षामाह—

---

(अवभृथस्नान के द्वारा) शिष्य के अन्दर पूर्व की भाँति ही गुणों की स्थापना करके उनको पूर्व की भाँति अमृत (अर्थात् अविनश्वर) करना चाहिये ॥ ५१४- ॥

यह प्राकृती—

आत्म दीक्षा पुत्रक आदि दीक्षा के योग्य व्यक्तियों की (दीक्षा की) समाप्ति होने पर प्रायश्चित्त को दूर करने के लिये होती है ॥ -५१४ ॥

पशुसंसर्ग के कारण विधि में न्यूनाधिक्य की सम्भावना की आशङ्का की निवृत्ति के लिये यह प्राकृती दीक्षा होती है ॥ ५१४ ॥

प्रश्न—जो आचार्य दीक्षा के द्वारा अशुद्ध आत्मा की शुद्धि करता है यदि वह आचार्य ही अशुद्ध है तब तो अन्धे ने अन्धे का हाथ पकड़ा अर्थात् जो स्वयं अक्षम है वह दूसरे का उद्धार कैसे करेगा । यदि यह कहा जाय कि आचार्य का प्राण आदि विलक्षण है इसलिये वह शुद्ध समझा जाता है तो फिर उस विलक्षण प्राण आदि के परामर्श से ही सब ठीक हो जायेगा प्राकृत दीक्षा करने से क्या लाभ? उत्तर—आपका यह प्रश्न ठीक है । यदि शक्तिपात के कारण ही (परतत्त्व में) रूढ़ि हो जाय तो प्राकृती दीक्षा नहीं करनी चाहिये । तब कुशल आचार्य के

**अथ विज्ञानरूपेण सकृदुच्चारलक्षणा ।**

दीक्षा भवति । मध्यधामसमनुप्रवेशेन यः स्वपूर्णाहंपरामर्शमयस्य मूलमन्त्रस्य सकृदुच्चारः, स एव लक्षणं यस्याः (सा विज्ञानदीक्षा) ॥

यतः—

**हेयोपादेयपाशानां युगपद् भैरवेण तु ॥ ५१५ ॥**

भैरवेण निष्कलेन सकृदुच्चारितेन मायान्तानां भेदैकरसत्वेन हेयानाम्, समनान्तानां भेदाभेदरूपतयोपादेयानाम्, तथापि भेदांशसंबन्धात् पाशव्यपदेश्यानां युगपत् शुद्धिर्भवतीति शेषः । उक्तं च प्राक्—

'सकृदुच्चारितो देवि नाशयेत् सर्वकिल्विषम्' (१।४४)

इति ॥ ५१५ ॥

न केवलं युगपत् पाशक्षपणं मन्त्रेण क्रियते, यावत्परमशिवपदे—

**शाश्वती संस्थितिः पश्चात्..........**

एषा च—

**...........सूक्ष्मदीक्षा प्रकीर्तिता ।**

---

द्वारा सम्पाद्य विज्ञान दीक्षा को बतलाते हैं—

(विज्ञानदीक्षा) विज्ञानरूपेण एक बार उच्चारण वाली होती है ॥ ५१५- ॥

मध्य धाम (= सुषुम्ना) में अनुप्रवेश के द्वारा जो अपने पूर्ण अहंपरामर्शमय मूलमन्त्र का एक बार उच्चारण होता है वही विज्ञान दीक्षा का लक्षण है ॥

क्योंकि—

हेयोपादेय पाशों की भैरवमन्त्र के द्वारा एक ही साथ शुद्धि हो जाती है ॥ -५१५ ॥

एक बार उच्चरित भैरव = निष्कल मन्त्र से मायापर्यन्त भेदमय होने से हेय पदार्थों की, समनापर्यन्त भेदाभेद रूप होने से उपादेय तत्त्वों की, एक साथ शुद्धि होती है । शुद्ध विद्या से लेकर समना पर्यन्त तत्त्व भी पाश ही हैं क्योंकि वहाँ भी भेदांश रहता है । पहले कहा भी गया है—

'हे देवि ! (यह भैरव मन्त्र) एक बार भी उच्चारित होने पर समस्त किल्विष (= पाप = पाश) का नाश कर देता है' ॥ ५१५ ॥ (१।१४)

निष्कलभैरव मन्त्र एक साथ केवल पाश का नाश ही नहीं करता बल्कि पाश का नाश होने के पश्चात् परम शिवपद में—

साधक की शाश्वती स्थिति कर देता है और यह सूक्ष्म दीक्षा कही



इत्यमात्मदीक्षान्ते—

**विशेषपूजनं होमं यथाशक्ति प्रकल्पयेत् ॥ ५१६ ॥**
**वाद्यगीतसुनृत्याद्यैः स्तुतिभिः पूजयेद्धरम् ।**
**त्रिः प्रदक्षिणमावर्त्य कलशाग्निसमण्डलम् ॥ ५१७ ॥**
**अष्टाङ्गपतनं कृत्वा विज्ञपेत् परमेश्वरम् ।**

त्र्यधिकरणं देवं प्रदक्षिणीकृत्य ॥

किं विज्ञापयेत् ?—इत्याह—

**भगवन् पशुहेत्वर्थं यन्मयावाहितो भवान् ॥ ५१८ ॥**
**तत्क्षन्तव्यं सदा देव विधिस्थस्य मम प्रभो ।**

विधिर्दीक्षाकर्म । ममेति त्वयैव दत्ताधिकारस्य ॥

यदपि—

**विधिन्यूनमकामस्य...........**

प्रामादिकं विधिन्यूनत्वमपि क्षन्तव्यमित्यर्थ ॥

यस्मात्—

---

गयी है ॥ ५१६- ॥

इस प्रकार आत्मदीक्षा के अन्त में—

विशेष पूजा और होम यथाशक्ति करना चाहिये । वाद्य गीत नृत्य स्तुति आदि के द्वारा भगवान् शिव की पूजा करनी चाहिये । तत्पश्चात् कलश अग्नि और मण्डल तीन अधिकरणों में स्थित देव की तीन बार प्रदक्षिणा कर साष्टाङ्ग प्रणाम कर उनसे निवेदन करे ॥ -५१६-५१८- ॥

तीन अधिकरणों में स्थित देव की प्रदक्षिणा कर ॥

क्या निवेदन करे ?—यह कहते हैं—

हे भगवन् इस पशु के लये मैने आपका जो आवाहन किया उसके लिये हे देव ! विधि में स्थित मुझको सदा के लिये क्षमा करे ॥ -५१८-५१९- ॥

विधि = दीक्षा कर्म । मुझको = आपके द्वारा दिये गये अधिकार वाले मुझको ॥

यद्यपि—

अर्थात् विधि में प्रमादवश न्यूनता क्षमा करे ॥ -५१९- ॥

न चाहते हुए भी जो विधि में प्रमादवश न्यूनता हुई उसे भी क्षमा करे ॥

**............पूजा शास्त्रोदिता यथा ॥ ५१९ ॥**
**न भवेदतिभूयिष्ठा प्राकृतैर्द्रव्यसञ्चयैः ।**

यथा शास्त्रे पूजा भूयिष्ठा विततपरिपाटीकोदिता, तथा प्रकृतिपरिणामरूपैर्मितैर्द्रव्यैर्न भवेदिति विनयपरा उक्तिः, अन्यथार्घपात्रविप्रुट्संस्कृतानां द्रव्याणां शिवीकृतत्वात् कथं प्राकृतत्वम् वित्तशाठ्यविवर्जनाच्च मितत्वमस्य प्रयोजकम् ॥

यत एवं ततः—

**अवलम्ब्य भक्तिमात्रं विधानं यत्कृतं मया ॥ ५२० ॥**
**तत्सर्वं सफलं मेऽस्तु सुप्रसन्ने विभो त्वयि ।**

सुष्ठु प्रसादो मायाकालुष्यप्रशमनेन पूर्णचिद्रसमयत्वेन स्फुरणम् ॥

एवं विज्ञप्तिसमनन्तरम्—

**प्रसन्नवदनो हृष्टो वरं दत्तं विभावयेत् ॥ ५२१ ॥**

अथ—

---

क्योंकि—

शास्त्रों में जिस प्रकार विस्तृत पूजा कही गयी है प्राकृत द्रव्यसञ्चय से वह अत्यधिक श्रेष्ठ नहीं हो सकती ॥ -५१९-५२०- ॥

शास्त्र में जिस प्रकार भूयिष्ठ = विस्तृत परम्परा वाली, पूजा कही गयी है उस प्रकार की पूजा प्रकृति के परिणामरूप द्रव्यसञ्चयों के द्वारा = सीमित द्रव्यों के द्वारा नहीं हो सकती—यह विनयपूर्ण उक्ति है । अन्यथा अर्घपात्र की बूँदों से संस्कृत द्रव्यों के शिव बना दिये जाने से वे प्राकृत कैसे रह जायेंगे । वित्तशाठ्य (= कृपणता) से रहित होने पर भी इस (= द्रव्य) का सीमित होना ही (इस विनयोक्ति का) कारण है ॥

चूँकि ऐसा है—इसलिये—

केवल भक्ति का अवलम्बन कर जो विधान मैंने किया, हे प्रभो ! आपके प्रसन्न होने पर वह सब मेरे लिये सफल हो ॥ -५२०-५२१- ॥

(सुप्रसन्न का अर्थ है—) मायारूपी मलिनता के हट जाने से पूर्ण चिद्रसमय होकर स्फुरित होना ॥

इस प्रकार की विज्ञप्ति के बाद—

प्रसन्नमुख एवं प्रसन्नचित्त हुआ साधक यह भावना करे कि (परमेश्वर के द्वारा मुझे) वर दे दिया गया ॥ -५२१ ॥

इसके बाद—



**उपविश्य ततो यागं संहरेत क्रमात् प्रिये ।**

तत्रादौ—

**अग्रं संप्रार्थ्य गृहणीयात् स्थापयेच्चास्त्ररक्षितम् ॥ ५२२ ॥**

अग्रवर्ति चर्वादि अग्रम्,

'देवदेवस्य नैवेद्यं चान्द्रायणशतादिकम् ।'

इत्यन्यत्रोक्तत्वात् परं पवित्रमेतन्मा कश्चिद्भूतादिरदीक्षित आहार्षीदित्यस्त्रेणास्य रक्षणम् ॥

एवं कृत्वा—

**विशेषपूजनं चार्घं प्रणिपातं ततः पुनः ।**
**निरोधार्घं ततो गृह्य अर्घं सव्यापसव्यतः ॥ ५२३ ॥**
**दत्त्वा विसर्जयेद् देवं धाममन्त्रमनुस्मरन् ।**

अर्घमिति—

'पश्चादर्घः प्रदातव्यः सुरया ।' (२।१३६)

इत्युक्तपूर्वं दत्त्वा प्रणिपातं कृत्वा निरोधप्रयोजनोऽर्घः प्रसृतस्तं परिसमाप्ते

---

हे प्रिये ! इसके बाद बैठ कर याग का समापन करे ॥ ५२२- ॥

इसमें पहले—

प्रार्थना कर अग्र को हाथ में रखना चाहिये । इसके बाद अस्त्र मन्त्र से उसे रक्षित कर उसकी स्थापना करनी चाहिये ॥ -५२२ ॥

अग्र का अर्थ है—साधक के आगे रखा हुआ चरु आदि ।

'देवाधिदेव का नैवेद्य चान्द्रायण आदि सैकड़ों व्रतों अथवा सैकड़ों चान्द्रायण से भी (= श्रेष्ठ) होता है ।'

ऐसा अन्यत्र कहा गया है इस कारण दीक्षारहित कोई भूत आदि इस पवित्र (अग्र) का आहरण न कर ले इसलिये इसकी अस्त्र के द्वारा रक्षा की जाती है ॥

ऐसा कर—

(देवाधिदेव का) विशेष पूजन, अर्घदान उसके बाद साष्टाङ्ग प्रणाम, तत्पश्चात् निरोधार्घ देना चाहिये । तदनन्तर अर्घपात्र को ले कर दायें बायें हाथ से अर्घ दे कर धाममन्त्र का स्मरण करते हुए परमेश्वर का विसर्जन करना चाहिये ॥ ५२३-५२४- ॥

'बाद में सुरा के द्वारा (देवाधिदेव के लिये) अर्घ देना चाहिये ।' (२।१३६)

प्रणवेनेति काकाक्षिवदिहापि योज्यम्, तेन पूर्वोक्तानन्ताद्यनन्तमध्यानन्तान्त-व्याप्तिना प्रणवेनासनं तेनैवोन्मनान्तव्याप्तिना तून्मनाभिन्नपरमशिववादिना भैरवं पूजयेदित्यत्रार्थः । वरमुत्कृष्टं परं तत्त्वं वर्णयति परामृशति तच्छीला (इति) वरवर्णिनी ॥

क्व किं कथं पूजयेत् ?—इत्याह—

**मध्ये सम्पूजयेद् देवं स्वच्छन्दं परमेश्वरम् ॥ ३७ ॥**
**पूर्वोक्तेन विधानेन अङ्गषट्कसमन्वितम् ।**

मध्य इति पद्मकर्णिकायाम् । विधानमावाहनादिसुरार्घपर्यन्तं सर्वम् । अङ्गान्यप्यत्र प्रणवेनैव स्वनामजात्यन्तेन नवात्मनावयवभेदेन, मन्त्रान्तरावका(शा)[1]योगात् । एवं पद्मान्तरेष्वपि वक्ष्यमाणकपालीशादिभैरवतदङ्गपूजा मन्तव्या ॥ ३७ ॥

तदेवं मध्यपद्मे कर्णिकायां वर्णतद्वाच्यदेवतान्यासावुक्तौ, तत्पत्रेष्वप्याह—

**पत्राष्टके न्यसेद्वर्णान् पूर्वादीशांस्ततः क्रमात् ॥ ३८ ॥**

---

'प्रणवेन' इस पद को काकाक्षिगोलक न्यायेन यहाँ भी जोड़ना चाहिये । इससे पूर्वोक्त अनन्त आदि अनन्त मध्य और अनन्तान्त व्याप्ति वाले प्रणव के द्वारा आसन देना चाहिये । उन्मना से अभिन्न परमशिव के वाचक तथा उन्मनान्त व्याप्ति वाले उसी (= प्रणव) के द्वारा भैरव की पूजा करनी चाहिये—यह अर्थ यहाँ ग्राह्य है । (वरवर्णिनी शब्द की व्याख्या बतलाते हैं—) वर = उत्कृष्ट = परतत्त्व का, वर्णन = परामर्श करने के स्वभाव वाली स्त्री वरवर्णिनी कही जाती है ॥

कहाँ ? किसकी ? और किस प्रकार पूजा करनी चाहिये—यह बतलाते हैं—

**मध्य में छः अङ्गों से युक्त स्वच्छन्द भैरव देव की पूजा पूर्वोक्त विधान के अनुसार करनी चाहिये ॥ -३७-३८- ॥**

मध्य में = पद्म की कर्णिका में । विधान = आवाहन से लेकर मद्य का अर्घ देने तक सम्पूर्ण विधान । अङ्गों की भी पूजा अपने (= उनके) नाम और जाति को अन्त में जोड़ कर प्रणव के द्वारा ही की जायेगी । क्योंकि नव (अङ्ग भैरव के ही) अवयव है इसलिये यहाँ पूजा में दूसरे मन्त्रों के लिये अवसर नहीं है । अन्य कमलों में वक्ष्यमाण कपालीश आदि भैरवों तथा उनके अङ्गों की पूजा इसी प्रकार समझी जानी चाहिये ॥ ३७ ॥

इस प्रकार कमल के मध्य में अर्थात् कर्णिका में वर्ण और उसके वाच्य देवता के न्यास कहे गये । उस कमल की पंखुड़ियों पर भी उस (= न्यास) को कहते हैं—

**इसके बाद कमल की आठ पंखुड़ियों पर पूर्व से लेकर ईशान पर्यन्त आठ वर्णों का क्रम से न्यास करे ॥ -३८ ॥**

---

[1] श ।



तत्र—

**सदाशिवं हकारेणेत्येवमादि वरानने ।**
**प्रकृत्यन्तं विजानीयान्मध्ये पीठेशकल्पना ॥ ३९ ॥**

पीठेशं स्वच्छन्दनाथं मध्यकर्णिकायां शिवतत्त्वाधिष्ठायकं विन्यस्य, सृष्टिक्रमेण नवात्मसम्बन्धिहरक्षमलवयऊकारैः पूर्वादीशान्तदलाष्टके कपालीश-शिखिवाहन-क्रोधराज-विकराल-मन्मथ-मेघनाद-सोमराज-विद्याराजान् सदाशिवेश्वरविद्यामायाकला-नियतिपुरुषप्रकृतितत्त्वाधिष्ठायिनो विन्यस्यार्चयेदित्यर्थः ॥ ३९ ॥

मध्यपद्मे विधिमुक्त्वा पूर्वादिपद्मेषु संक्षेपेण निरूपयति—

**दिक्पद्मकर्णिकासंस्थानष्टौ देवान् प्रपूजयेत् ।**

मध्यपद्मे पूर्वादिदलेषु यैरेव हकारादिभिर्वर्णैर्ये कपालीशादयो भैरवास्तानेव तैरेव वर्णैः पूर्वादिदिक्पद्मकर्णिकासु पूजयेत् ॥ ४० ॥

पूर्वादिपद्मेषु स्वच्छन्दनाथस्य स्थानमाह—

---

इस क्रम में—

**हे वरानने ! सदाशिव का न्यास हकार से करना चाहिये । इसी प्रकार प्रकृतिपर्यन्त न्यासक्रम को समझना चाहिये । मध्य में पीठाधीश्वर के (न्यास की) कल्पना करे ॥ ३९ ॥**

पीठेश अर्थात् स्वच्छन्दनाथ, जो कि शिवतत्त्व के अधिष्ठाता है, का न्यास मध्य कर्णिका में करना चाहिये । इसके बाद सृष्टि के क्रम से नवात्म सम्बन्धी ह र क्ष म ल व य ऊ वर्णों के द्वारा पूर्व दिशा से लेकर ईशान कोण पर्यन्त आठ दलों पर क्रमशः कपालीश, शिखि वाहन, क्रोधराज, विकराल, मन्मथ, मेघनाद, सोमराज, विद्याराज जो कि क्रमशः सदाशिव, ईश्वर, शुद्धविद्या, माया, कला, नियति, पुरुष, प्रकृति तत्त्वों के अधिष्ठातृ देव हैं, का न्यास कर उनकी पूजा करनी चाहिये ॥ ३९ ॥

मध्य पद्म में (न्यास एवं पूजन की) विधि का कथन कर पूर्व आदि पद्मों में उसी विधि का संक्षेप में निर्देश करते हैं—

**आठों दिशाओं के पद्मों की कर्णिकाओं में स्थित आठ देवताओं की पूजा करनी चाहिये ॥ ४०- ॥**

मध्य पद्म में पूर्व आदि दलों के ऊपर जिन हकार आदि वर्णों से जिन कपालीश आदि भैरवों की पूजा की गयी उन्हीं वर्णों से पूर्व आदि दिशाओं में स्थित कमलों की कर्णिकाओं में भी उन्हीं कपालीश आदि की पूजा करनी चाहिये ॥ ४० ॥

पूर्व आदि कमलों में स्वच्छन्दनाथ का स्थान बतलाते हैं—

**तत्स्थाने भैरवः पूज्यः...........**

प्रणवेनैव पूर्वोक्तेन । पूर्वपद्मस्य मध्ये हकारेण कपालीशः, प्रणवेन तु पूर्वदले स्वच्छन्दः । आग्नेयपद्मस्य मध्ये रेफेण शिखिवाहनः, शिखिवाहनस्थाने आग्नेयपत्रे प्रणवेन स्वच्छन्दनाथः । एवमन्यत् । एवं चैकैकभैरवस्थाने पर्यायेण स्वच्छन्दनाथस्य विन्यस्तत्वात् त(द)[1]भेदव्याप्तिसारता सर्वभैरवाणां तदधिष्ठियानां च सर्वतत्त्वानां शिवतत्त्वव्याप्तिमयतैव दर्शिता, इति परमाद्वयमयतया महारहस्यसारताऽस्यानुष्ठानस्य प्रकटिता, अतश्च 'सर्वतः सर्वेभ्यः' इति रूपविशेषेण मन्त्रपदार्थः स्फुटीभूतो जात इत्यलम् ॥

पूर्वादिदलानां कपालीशादिस्वपीठेश्वरदलव्यतिरिक्तेषु दलेषु मध्यपद्मदलोक्त एव न्यासादिविधिरित्याह—

**............शेषा वर्णैर्यथाक्रमम् ॥ ४० ॥**

एष च वर्णन्यासः पूर्वमेवास्माभिः प्रस्तारेण दर्शितः । अत्र च पृथक्-पृथक् पद्मस्थित्या नव, सामस्त्येन चैक इति दश देवगृहा जाताः । भगवतो विद्याराजस्य बिन्दुसतत्त्वत्वात् तदवयवानामपि पूजाकाले बिन्दुयोगोऽवश्यंभावी । एकैकोऽपि च वर्णः प्रदर्शितक्रमव्याप्त्या सम्पूर्णविद्याराजस्फार एव । यद्वक्ष्यति—

'यतः सर्वगतो देवः सर्वेष्वन्तर्गतः स्मृतः ।
तत्सिद्धिमुक्तिदातासौ न वर्णाः परमार्थतः ॥' (८।२५) इति ॥

एवं सृष्टिक्रमेण न्यासमुक्त्वा संहारक्रमेण दीक्षामाह—

**शोधयेच्च प्रकृत्यादिशिवान्तं सुरसुन्दरि ।**

प्रकृतिर्वाच्यरूपा आदिः शिवश्चान्ते यस्य पदजातस्य तच्छोधयेत् ॥

कथम्—

**ईशानदिश आरभ्य मध्यपीठं विशोधयेत् ॥ ४१ ॥**

ईशानदिक्पद्मगतेशानदिक्पत्रात् पूर्वोत्तरादिक्रमेण प्रणवाद्यूकारान्तं पदनवकं प्रणवविद्याराजोच्चारपूर्वकमुच्चार्य, प्रकृतितत्त्वस्य अन्तर्णीतक्षित्यादिगुणतत्त्वान्ततत्त्वजातस्य पूर्ववदन्तर्भूतेतराध्वप्रपञ्चस्य चात्रैवान्तर्भावं भावयित्वा, 'पदनवकाय नमः'

---

उस स्थान में भैरव की पूजा करनी चाहिये ॥ -४०- ॥

(यह पूजा) पूर्वोक्त प्रणव के ही द्वारा होगी । पूर्व दिशा में रचित पद्म के मध्य में हकार के द्वारा कपालीश का, उसी पद्म के पूर्व दल में प्रणव के द्वारा स्वच्छन्द का, आग्नेयी दिशा में निर्मित पद्म के मध्य में रेफ के द्वारा शिखिवाहन का, शिखिवाहन के स्थान में आग्नेय पत्र पर प्रणव के द्वारा स्वच्छन्दनाथ का पूजन करना चाहिये । इसी प्रकार अन्य (की भी पूजा करनी चाहिये) । इस प्रकार एक-एक भैरव के स्थान पर क्रम से स्वच्छन्द नाथ के प्रतिष्ठित होने के कारण (उन भैरवों की) उन (= स्वच्छन्द नाथ) से अभेद व्याप्ति बतलायी गयी तथा समस्त भैरवों एवं उनके द्वारा अधिष्ठेय समस्त तत्त्वों की शिवतत्त्वव्याप्तिमयता भी सङ्केतित की गयी । इस प्रकार इस अनुष्ठान के परमाद्वयमय होने के कारण उसकी महारहस्यसारता प्रकट की गयी । इसलिये 'सब प्रकार से सबके लिये' विशेष रूप से मन्त्र पदार्थ स्पष्ट किया गया ॥

कपालीश आदि स्वपीठेश्वर दल से भिन्न दलों में पूर्वादि दलों की न्यास आदि विधि मध्यपद्म दल के न्यास विधि के समान की जायेगी । यह कहते हैं—

शेष (भैरवों का पूजन) यथाक्रम (तत्तद्) वर्णों के द्वारा किया जायेगा ॥ -४० ॥

इस वर्णन्यास को हमने पहले ही विस्तारपूर्वक बतला दिया है । यहाँ (आठ दिशाओं में आठ एवं मध्य में एक इस प्रकार) पृथक् पृथक् पद्म की स्थिति से नव तथा एक सबका समष्टिगत, इस प्रकार दश देवगृह बन गये । भगवान् विद्याराज बिन्दु रूप हैं इस कारण उनके अवयवों का भी पूजा के समय बिन्दुयोग अवश्य होता है । यहाँ एक-एक वर्ण पूर्वप्रदर्शितक्रम की व्याप्ति के अनुसार सम्पूर्ण विद्याराज का स्फार ही है ।

जैसा कि कहेंगे—

'चूँकि यह स्वच्छन्ददेव सर्वत्र विद्यमान हैं और सबके अन्तर्गत माने गये हैं इसलिये परमार्थतः सिद्धि एवं मुक्ति के दाता यही है न कि वर्ण ।' (८।२५)

इस प्रकार सृष्टिक्रम से न्यास का कथन कर संहारक्रम से दीक्षा को बतलाते हैं—

हे सुरसुन्दरि ! प्रकृतितत्त्व से लेकर शिवतत्त्व पर्यन्त शोधन करना चाहिये ॥ ४१- ॥

वाच्य रूपा प्रकृति आदि है जिसकी और शिव अन्त में हैं—जिसके, ऐसे पदसमूह का शोधन करना चाहिये ॥

(यह शोधन) किस प्रकार (होगा यह कहते हैं—)

ईशान दिशा से आरम्भ कर (क्रमशः) मध्यपीठ तक शोधन करना चाहिये ॥ -४१ ॥

ईशान दिशा में स्थित कमल के ईशानदिक्स्थ पत्र से प्रारम्भ कर पूर्व उत्तर आदि के क्रम से, प्रणव से लेकर ऊकार पर्यन्त नव पदों का उच्चारण करना चाहिये । इस उच्चारण के पहले प्रणव विद्याराज का उच्चारण होगा ऐसा करने के बाद प्रकृति तत्त्व

---

१. द् ।

इत्यन्तेन मन्त्रेणोपस्थानादि पूर्वोक्तं सर्वं विधिं कुर्यात् । एवमनेन क्रमेण पदानि तावद्विशोधयेत् यावच्छिवतत्त्वव्यापकं मध्यपद्मगतमूकारादिप्रणवान्तं पदनवकम् । यस्तु 'प्रकृतितत्त्वरूपादिपदनवकाय नमः' इति केनचित् क्रमो दर्शितः, स न युक्तः, कलादीक्षोक्तपदक्रमस्य नवात्मवर्णगतप्रातिलोम्यक्रमोच्चारस्य च प्रसिद्धस्या-वृत्त्या[1]पत्तेः, पूर्वस्य संहारक्रमस्य चोपेक्षणात् । अत्र पददीक्षायां नवतत्त्वदीक्षा-वन्नाभ्यन्ताद्यनाश्रितान्ते स्थाननवके पद्मनवकगतवर्णैकाशीतेर्न्यासः कार्यः ॥ ४१ ॥

एवं पदाध्वानं शोधयित्वा—

**योजयेत्तु परे तत्त्वे शिवे परमकारणे ।**

वर्णादिदीक्षामप्यतिदेशेनातिदिशति—

**एवं वर्णांस्तथा मन्त्रान् भुवनानि विशोधयेत् ॥ ४२ ॥**

किमवधि ?—इत्याह—

**कालाग्न्यादि शिवान्तं तु..........**

के अन्दर ले जाये गये पृथिवी से लेकर गुणतत्त्व तक के समस्त तत्त्वों जिसमें अध्वविस्तार अन्तर्भूत है, का इसी (= नव पद) में अन्तर्भाव की भावना कर 'पदनवकाय नमः' इसको मन्त्र के अन्त में जोड़ कर उस मन्त्र से पूर्वोक्त उपस्थान आदि समस्त विधि को करना चाहिये । इस क्रम से पदों का तब तक शोधन करना चाहिये जब तक शिवतत्त्व का व्यापक तथा मध्य पद्म में वर्त्तमान ऊकारादि प्रणवान्त नव पदों का शोधन न हो जाय । जो कि किसी ने 'प्रकृतितत्त्वरूपादिपदनवकाय नमः' ऐसा क्रम बतलाया, वह ठीक नहीं है । क्योंकि ऐसा मानने पर कलादीक्षा में उक्त पदक्रम का तथा नव वर्णों के प्रातिलोम्य क्रमोच्चार, जो कि अत्यन्त प्रसिद्ध है, की आवृत्ति हो जायेगी और पूर्व संहारक्रम उपेक्षित हो जायेगा । यहाँ पद दीक्षा में नवतत्त्व दीक्षा के समान नाभि के अन्त से लेकर अनाश्रितान्त नव स्थानों में नव कमल में वर्त्तमान इक्यासी वर्णों का न्यास करना चाहिये (एक-एक कमल में आठ दल एवं मध्य कर्णिका को मिलाकर नौ वर्णों का न्यास होता है । इस प्रकार नौ कमलों में ९ × ९ = इक्यासी वर्णों का न्यास कहा गया) ॥ ४१ ॥

इस प्रकार पद अध्वा का शोधन कर—

इन पदों को परमकारण परतत्त्व शिव में जोड़ देना चाहिये ॥ ४२- ॥

वर्ण आदि दीक्षा का भी अतिदेश के द्वारा निर्देश करते हैं—

इसी प्रकार वर्णों मन्त्रों एवं भुवनों का शोधन करना चाहिये ॥ -४२ ॥

कहाँ तक (शोधन करना चाहिये) ? यह बतलाते हैं—

१. त्यामाप ।



कथं वर्णमन्त्रभुवनदीक्षाः कुर्यात् ?—इत्याह—

**............कलाविधिसमाश्रयात् ।**

कलादीक्षोक्तप्रघट्टकपञ्चकानुसारेण वर्णादीन् प्रत्येकं विभज्येत्यर्थः । अत्र कलादीक्षावन्मन्त्रा अधिक्रियन्ते । इह च वर्णानाम्—

'शब्दराशिसमुत्थस्य' (स्पन्द ३।१५)

इति नीत्या बन्धकत्वम्, पदमन्त्राणां तु तत्तद्भिन्नाभिन्नतत्त्ववाचकत्वेन । यथा च मन्त्राणां शोध्यत्वेऽपि शोधकत्वम्, तन्निर्णीतमेवेति तदेवेह स्मर्तव्यम् । तदेवमिह त्रिपञ्चनवषट्त्रिंशद्भेदेन चतुष्प्रकारा तत्त्वदीक्षा पदमन्त्रवर्णभुवनदीक्षाश्चोक्ताः । तत्र पञ्चदीक्षायां 'कलानां यावती व्याप्तिः' (५।१३) इत्यतिदेशात्, वर्णमन्त्रभुवन-दीक्षासु च 'कलाविधिसमाश्रयात्' (५।४३) इत्युक्तत्वात् कलावदध्वपञ्च-कान्तर्भावश्चिन्त्यः ।

पददीक्षायां तु नवधा विभक्तायाः प्रथमे प्राकृते प्रणवाद्यूकारान्ते पदानां नवके

कालाग्नि भुवन से लेकर शिवपर्यन्त ॥ ४३- ॥

वर्ण मन्त्र भुवन की दीक्षा कैसे करनी चाहिये—यह कहते हैं—

कलाविधि का आश्रयण कर (दीक्षा) करनी चाहिये ॥ -४३- ॥

कला दीक्षा में वर्णित पाँच प्रघट्टक के अनुसार वर्ण आदि प्रत्येक का विभाग कर (दीक्षा करनी चाहिये) । कला दीक्षा की भाँति यहाँ मन्त्रोचार को अधिकृत किया जाता है । यहाँ वर्णसमूह—

'शब्द राशि से उत्पन्न (शक्तिवर्ग का भोग्य होकर जीव पशु बन जाता है)।' (स्प०का० ३।१५)

के अनुसार बन्धन का कारण है । पद एवं मन्त्र तत्तद् भिन्न अभिन्न तत्त्वों के वाचक होने के कारण बन्धक है । मन्त्र शोध होते हुए शोधक भी होते हैं यह पहले ही बतलाया जा चुका है उसी वर्णन का यहाँ स्मरण कर लेना चाहिये । तो इस प्रकार यहाँ तीन, पाँच, नव और छत्तीस के भेद से तत्त्व दीक्षा चार प्रकार की कही गयी । इसी प्रकार पद मन्त्र वर्ण और भुवन की दीक्षा भी (चार प्रकार की कही गयी) । जहाँ तक पाँच प्रकार की दीक्षा की बात है, 'कलानां यावती व्याप्तिः' कलाओं की जितनी व्याप्ति है तत्त्वों की भी व्याप्ति उतनी ही है । (स्व०तं० ५।१३)—ऐसा अतिदेश होने से और वर्ण मन्त्र भुवन दीक्षाओं के विषय में 'कलाविधिसमाश्रयात्' (स्व०तं० ५।४३) इस वचन से कला के समान पाँच अध्वा का अन्तर्भाव विचार का विषय है (अर्थात् जिस प्रकार कला में पाँच अध्वा का अन्तर्भाव करते हैं उसी प्रकार अन्य पद वर्ण मन्त्र आदि का भी निवृत्त्यादि पाँचों कलाओं में अन्तर्भाव हो जायेगा)

निवृत्तिप्रतिष्ठे कले, पृथिव्यादीनि प्रधानान्तानि पञ्चविंशीततत्त्वानि, भुवनानां कालाग्न्यादियोगाष्टकान्तं शतं चतुषष्ट्यधिकम्, क्षादिटान्ताश्चतुर्विंशतिर्वर्णाः, सद्योजातवामदेवहृदयशिरःशिखाः पञ्च मन्त्राश्चान्तर्भूताः ॥ १ ॥

पौरुषे ऊकारादियकारान्ते नवके विद्या कला, पुरुषरागौ तत्त्वे, तुष्टिसिद्धी भुवने, अणिमादिगुरुशिष्यपङ्क्तित्रयनाडीविग्रहाष्टकदेहपाशागन्तुगणेशविघ्नेशपाशभुवनानि दश सुहृष्टादिरुद्रदशकस्य कल्याण्यादेर्गुरुशिष्यदशकस्य भुवनमिति चतुर्दश भुवनानि, ञझौ वर्णौ, मन्त्रावघोरकवचौ ॥ २ ॥

ऊकारादिवकारान्ते नैयते नवके कलामन्त्रौ प्राग्वत् । एवमुत्तरत्रापि नियतिविद्ये तत्त्वे, वामदेवाद्यष्टकभुवनं वामादिनवकभुवनं च, जछौ वर्णौ ॥ ३ ॥

ऊकारादिलकारान्ते कालीये नवके कालकले तत्त्वे, शुद्धादिदशकभुवनं महादेवादिभुवनत्रयं च, चङौ वर्णौ ॥ ४ ॥

ऊकारादिमकारान्ते मायीये नवके माया तत्त्वम्, गोपत्याद्यनन्तान्तानि सप्त

---

पद दीक्षा को नव भागों में बाँटा गया है । प्रथम भाग प्रकृति तत्त्व है । इसमें निवृत्ति और प्रतिष्ठा दो कलायें रहती हैं । इनका स्थान प्रणव से लेकर ऊकार पर्यन्त नव पद हैं । इसमें तत्त्वों की संख्या पच्चीस है जो कि पृथिवी से लेकर प्रकृति तक हैं । सबसे नीचे वर्तमान कालाग्नि भुवन से लेकर योगाष्टक पर्यन्त एक सौ चौसठ भुवन हैं 'क्ष' से लेकर 'ट' पर्यन्त चौबीस वर्ण हैं । सद्योजात वामदेव हृदय शिर एवं शिखा ये पाँच मन्त्र इसके अन्तर्गत हैं ॥ १ ॥

दूसरा विभाग पुरुष तत्त्व है । ऊकार से लेकर यकार तक नौ वर्ण वाले इस तत्त्व में विद्या कला है, पुरुष और राग दो तत्त्व हैं, तुष्टि और सिद्धि दो भुवन हैं, अणिमा आदि आठ सिद्धियाँ, (दिव्यौघ, सिद्धौघ एवं मानवौघ ये तीन गुरु पङ्क्तियाँ, नाडी, विग्रहाष्टक, देहपाश, आगन्तुक, गणेश, विघ्नेश, पाश और भुवन ये दश हैं।) सुहृष्ट आदि दश रुद्रों का एक भुवन कल्याणी आदि दश गुरु शिष्यों का एक भुवन इस प्रकार चौदह भुवन हैं । ञ, झ दो वर्ण हैं, अघोर और कवच दो मन्त्र हैं ॥ २ ॥

तीसरा विभाग नियति का है इसमें ऊकारसे लेकर वकार तक नव पद हैं । कला और मन्त्र की स्थिति पहले की भाँति है । इसी प्रकार आगे भी नियति और विद्या तत्त्व हैं । वाम देव आदि आठ का भुवन तथा वामा आदि नव का भुवन है ज और छ दो वर्ण हैं ॥ ३ ॥

चतुर्थ विभाग में काल तत्त्व की स्थिति है । उसमें ऊकार से लेकर 'क्ष'कार तक के नव पद है । काल और कला तत्त्व हैं । शुद्ध आदि दश तथा महादेव आदि तीन-इस प्रकार तेरह भुवन हैं । च और ङ वर्ण हैं ॥ ४ ॥



भुवनानि, घ-वर्णः ॥ ५ ॥

ऊकारादिक्षकारान्ते विद्यापदनवके विद्यातत्त्वम्, त्रिगुणादिविद्याराज्ञीभुवनमेकं, शान्ता कला, तत्पुरुषास्त्रे मन्त्रौ, ग-वर्णः ॥ ६ ॥

ऊकारादिरेफान्ते ऐश्वरे नवके कलामन्त्रौ प्राग्वत्, ऐश्वरं तत्त्वम्, ईश्वरभुवनादिज्ञानक्रियाभुवनान्तं भुवनपञ्चदशकम्, ख-वर्णः ॥ ७ ॥

ऊकारादिहकारान्ते सादाशिवे नवके सादाशिवं तत्त्वम्, सादाशिवमेव सुशिवाद्यनन्तभुवनव्यापकमेकं भुवनम्, क-वर्णः ॥ ८ ॥

ऊकारादिप्रणवान्ते शैवे नवके शान्त्यतीता कला, 'शक्तितत्त्वाभिन्न' शिवतत्त्वम्, शान्त्यतीताभुवनादिकानि शिवभुवनान्तानि षोडश भुवनानि, नेत्राभिन्नमूर्तिः ईशानमन्त्रः, विसर्गाद्या हकारान्ताः षोडश वर्णाः ॥ ९ ॥

पददीक्षावत् नवतत्त्वदीक्षा । तत्र पदस्थाने प्रकृत्यादितत्त्वान्युपस्थाप्यानि, तत्त्वस्थाने तु पदान्यन्तर्भाव्यानीति विशेषः ।

त्रितत्त्वदीक्षायां त्वात्मतत्त्वे क्षित्यादिमायान्तान्येकत्रिंशत्तत्त्वानि, निवृत्तिः प्रतिष्ठा

---

पञ्चम विभाग माया का है । इसमें ऊकार से लेकर मकार तक नव पद हैं । माया तत्त्व है । गोपति से लेकर अनन्त तक सात भुवन हैं घ वर्ण है ॥ ५ ॥

षष्ठ विभाग विद्या तत्त्व का है । इसमें ऊकार से लेकर क्षकार तक नव पद हैं। विद्या तत्त्व है । त्रिगुण आदि विद्याराज्ञी का एक भुवन है । शान्ता कला है । तत्पुरुष और अस्त्र दो मन्त्र हैं । ग वर्ण है ॥ ६ ॥

सप्तम विभाग ईश्वर का है इसमें ऊकार से लेकर रेफ तक नव पद हैं । कला और मन्त्र पूर्व की भाँति समझना चाहिये । ईश्वर तत्त्व है । ईश्वर भुवन से लेकर ज्ञान क्रिया भुवन तक स्थित भुवनों की संख्या पन्द्रह है । वर्ण ख है ॥ ७ ॥

अष्टम भाग सदाशिव का है । इसमें ऊकार से लेकर हकार पर्यन्त नौ पद हैं। सदाशिव तत्त्व है । सदाशिव से लेकर अनन्त भुवन तक व्यापक एक ही भुवन है । वर्ण क है ॥ ८ ॥

नवम भाग शिव का है । इसमें ऊकार से लेकर प्रणव तक ९ पद हैं । शान्त्यतीता कला है । शक्ति से अभिन्न शिव तत्त्व है । शान्त्यतीता भुवन से लेकर शिवभुवन पर्यन्त १६ भुवन हैं । नेत्रमन्त्र से अभिन्न रूप वाला ईशान मन्त्र है । विसर्ग से लेकर हकार पर्यन्त सोलह वर्ण हैं ॥ ९ ॥

पद दीक्षा के समान नव तत्त्व की दीक्षा होती है । उसमें पद के स्थान में प्रकृति आदि तत्त्वों को उपस्थापित करना चाहिये । और तत्त्व के स्थान में पदों का अन्तर्भाव करना चाहिये—यह अन्तर है ।

विद्या कला:, कालाग्न्याद्यनन्तान्तं भुवनानां शतमेकनवत्यधिकम्, प्रकृतिकोष्ठ-केशदिग्गतप्रणवात् प्रभृति पूर्वपद्मगतयाम्यक्षकारान्तं पदान्येकोनसप्तति:, सद्योजात-वामदेवाघोरहृदयशिर:शिखाकवचा: सप्त मन्त्रा:, क्षादिघान्ता एकत्रिंशद्वर्णा: ॥ १ ॥

विद्यातत्त्वे शान्ता कला, विद्येश्वरसदाशिवास्तत्त्वानि, विद्याराज्ञ्यादिसदाशिव-भुवनान्तानि सप्तदश भुवनानि, पदानि, पूर्वपद्मात् र-ॐ-ह इति त्रीणि, मध्यपद्मादूकाराद्या हकारान्ता अष्टौ इत्येकादश, तत्पुरुषास्त्रे मन्त्रौ, ग-ख-क-वर्णा: ॥ २ ॥

शिवतत्त्वे शक्तिशिवौ तत्त्वे, पदं प्रणव:, भुवनादि प्राग्वत् ॥ ३ ॥

१. षट्त्रिंशत्तत्त्वदीक्षायां तु पृथिव्यां निवृत्ति: कला, अष्टोत्तरशतं भुवनानाम्, प्रकृतिपद्मात्रवपद्मानि प्रकृत्यन्तं तेषामेव नियुक्तत्वात्, सद्योहृदये मन्त्रौ, क्ष-वर्ण: ।

२. जले प्रतिष्ठा कला, वामदेवशिर:शिखास्त्रयो मन्त्रा:, पदानि पूर्वोक्तानि नव । एतानि मन्त्रकलापदानि प्रकृत्यन्तं यावत् । एवमेव ह-वर्ण: भुवनानि लकुलीशादी-न्यमरान्तान्यष्टौ ।

---

तीन तत्त्व की दीक्षा की चर्चा करते हुए कहते हैं कि इसमें प्रथम आत्म तत्त्व है । उसमें पृथिवी से लेकर माया पर्यन्त इकतीस तत्त्व हैं । निवृत्ति प्रतिष्ठा और विद्या कलायें हैं । कालाग्नि भुवन से लेकर अनन्त पर्यन्त एक सौ इक्यानवे भुवन हैं । प्रकृति कोष्ठ वाली ईशान दिशा में वर्त्तमान प्रणव से लेकर पूर्वपद्म में वर्त्तमान याम्य क्षकार पर्यन्त उनहत्तर पद हैं । सद्योजात वामदेव अघोर हृदय शिर: शिखा एवं कवच ये सात मन्त्र हैं । क्ष से लेकर घ तक इकत्तीस वर्ण हैं ॥ १ ॥

द्वितीय विद्या तत्त्व में शान्ता कला है । शुद्धविद्या ईश्वर और सदाशिव तत्त्व हैं । विद्याराज्ञी से लेकर सदाशिव भुवन पर्यन्त सत्रह भुवन हैं । पूर्व पद्म से लेकर र ओं ह ये तीन और मध्य पद्म से लेकर ऊकार से हकार पर्यन्त आठ इस प्रकार ग्यारह पद हैं । तत्पुरुष और अस्त्र ये दो मन्त्र हैं । ग ख और क ये तीन वर्ण हैं ॥ २ ॥

शिव तत्त्व में शक्ति और शिव दो तत्त्व हैं । प्रणव पद है और भुवन आदि पूर्व की भाँति समझना चाहिये ॥ ३ ॥

१. छत्तीस तत्त्वों की दीक्षा में पृथिवी में निवृत्ति कला हैं, एक सौ आठ भुवन हैं। प्रकृति पद्म से लेकर नव पद्म हैं क्योंकि प्रकृति पर्यन्त उन्हीं की नियुक्ति होती है । सद्योजात और हृदय दो मन्त्र हैं । क्ष वर्ण है ।

२. जल में प्रतिष्ठा कला है । वामदेव शिर एवं शिखा ये तीन मन्त्र हैं । पूर्वोक्त नव पद हैं । ये मन्त्र कला और पद प्रकृतिपर्यन्त हैं । इसी प्रकार ह वर्ण हैं और लकुलीश से लेकर अमर पर्यन्त आठ भुवन हैं ।



३. तेजसि स-वर्ण:, भैरवादीनि हरिश्चन्द्रान्तान्यष्टौ भुवनानि ।

४. वायौ ष-वर्ण:, भीमादिगयान्तान्यष्टौ भुवनानि ।

५. खे श-वर्ण:, स्थाण्वादिवस्त्रापदान्तानि भुवनान्यष्टौ ।

६. गन्धे व-वर्ण:, शार्वं भुवनम् ।

७. रसे ल-वर्ण:, भुवनं भवस्य ।

८. रूपे र-वर्ण:, भुवनं पशुपते: ।

९. स्पर्शे य-वर्ण:, ईशानभुवनम् ।

१०. शब्दे म-वर्ण:, भीमभुवनम् ।

११. उपस्थे भ-वर्ण:, कश्यपभुवनम् ।

१२. पायौ ब-वर्ण:, मित्रस्य भुवनम् ।

१३. पादे फ-वर्ण:, विष्णोर्भुवनम् ।

१४. पाणौ प-वर्ण:, इन्द्रस्य भुवनम् ।

१५. वाचि न-वर्ण:, अग्नेर्भुवनम् ।

१६. घ्राणे ध-वर्ण:, पृथ्व्या भुवनम् ।

---

३. तेज में स वर्ण है और भैरव से लेकर हरिश्चन्द्र पर्यन्त आठ भुवन हैं ।

४. वायु में ष वर्ण है । भीम से लेकर गया पर्यन्त आठ भुवन हैं ।

५. आकाश में श वर्ण है और स्थाणु से लेकर वस्त्रापद तक आठ भुवन हैं ।

६. गन्ध में व वर्ण है, शार्व भुवन है ।

७. रस में ल वर्ण है और भव का भुवन है ।

८. रूप में र वर्ण है, पाशुपत भुवन है ।

९. स्पर्श में य वर्ण है, ईशान भुवन है ।

१०. शब्द में म वर्ण है, भीम भुवन है ।

११. उपस्थ में भ वर्ण है, कश्यप का भुवन है ।

१२. पायु में ब वर्ण है, मित्र का भुवन है ।

१३. पैर में फ वर्ण है, विष्णु का भुवन है ।

१४. हाथ में प वर्ण है, इन्द्र का भुवन है ।

१५. वाक् में न वर्ण है, अग्नि का भुवन है ।

१६. घ्राण में ध वर्ण है, पृथिवी का भुवन है ।

१७. जिह्वायां द-वर्णः, वरुणस्य भुवनम् ।

१८. चक्षुषि थ-वर्णः, रवेर्भुवनम् ।

१९. त्वचि त-वर्णः, वायोर्भुवनम् ।

२०. श्रोत्रे ण-वर्णः, दिशां भुवनम् ।

२१. मनसि ढ-वर्णः, चन्द्रस्य भुवनम् ।

२२. अहङ्कृतौ ड-वर्णः, स्थलेश्वरादिछगलाण्डान्तानि भुवनान्यष्टौ ।

२३. बुद्धौ ठ-वर्णः, देवयोनिक्रोधतेजोयोगाष्टकानि चत्वारि भुवनानि ।

२४. अन्तर्भूतगुणतत्त्वे प्रधाने ट-वर्णः, गुरुपङ्क्तित्रयादाद्यानां शिवशक्तियोक्तृणां त्रीणि भुवनानि क्रोधेश्वराष्टकभुवनं प्रकृतिभुवनं चेति पञ्च भुवनानि। एतावत्पर्यन्तं कलामन्त्रपदानि प्राग्वत् ।

२५. पुंसि विद्या कला, अघोरकवचौ मन्त्रौ, मायान्ते षट्के कलामन्त्रौ एवमेव ऊकारादियकारान्तमुत्तरदिक्पद्मगतं पदनवकम्, ञ-वर्णः, तुष्टिसिद्धिगुरुशिष्यपङ्क्तित्रयनाडीविग्रहाष्टकदेहपाशागन्तुगाणेशवैद्येशपाशभुवनानि द्वादश ।

---

१७. जिह्वा में द वर्ण है, वरुण का भुवन है ।

१८. चक्षु में थ वर्ण है, रवि का भुवन है ।

१९. त्वचा में त वर्ण है, वायु का भुवन है ।

२०. श्रोत्र में ण वर्ण है, दिशाओं का भुवन है ।

२१. मन में ढ वर्ण है, चन्द्र का भुवन है ।

२२. अहङ्कार में ड वर्ण है, स्थलेश्वर से लेकर क्षगलाण्ड तक आठ भुवन है ।

२३. बुद्धि में ठ वर्ण है, देवयोनि, क्रोधाष्टक, तेजोऽष्टक और योगाष्टक में चार भुवन हैं ।

२४. जिसमें गुण तत्त्व अन्तर्भूत है ऐसे प्रकृति तत्त्व में ट वर्ण है । तीन गुरु (= गुरु, परमगुरु, परमेष्ठी गुरु) की पंक्ति के तीन भुवन जो कि (जीव को) शिव और शक्ति से युक्त कराते हैं और क्रोधेश्वराष्टक भुवन तथा प्रकृति भुवन ये मिल कर पाँच भुवन हैं । यहाँ तक कला मन्त्र और पद को पूर्ववत् समझना चाहिये ।

२५. पुरुष तत्त्व में विद्या कला है, अघोर और कवच दो मन्त्र हैं । (कञ्चुकसहित) मायापर्यन्त छः तत्त्वों में कला एवं मन्त्र इसी प्रकार समझने चाहिये । ऊकार से यकार तक उत्तर दिशा वाले पद्म में नौ पद हैं । ञ वर्ण है । तुष्टि, सिद्धि, गुरुपंक्ति, शिष्य पंक्ति, तीन नाड़ियाँ,



२६. नियतौ वायव्यपद्मगतमूकारादिवकारान्तं पदनवकम्, झ-वर्णः, वामदेवाद्यष्टकभुवनम् ।

२७. कालतत्त्वे ऊकारादिलान्तं वारुणपद्मगतं पदनवकम्, ज-वर्णः शुद्धादिशंभुराडन्तशिवदशकभुवनानि ।

२८. रागे पौरुषमेव पदनवकम्, छ-वर्णः, सुहृष्टादिरुद्रदशकस्य भुवनम्, कल्याणादेश्च गुरुशिष्यदशकस्य भुवनम् ।

२९. अशुद्धविद्यायां नैयतमेव पदनवकम् च-वर्णः, वामादिमनोन्मनान्तं भुवननवकम् ।

३०. कलायां पदनवकं कालीयमेव, ङ-वर्णः, महादेवमहातेजोमहाज्योतिषां भुवनत्रयम् ।

३१. मायायां निवृत्तिपद्मादूकारादिमान्तं पदनवकम्, घ-वर्णः, गोपत्याद्यनन्तान्तानि सप्त भुवनानि ।

३२. शुद्धविद्यायां याम्यपद्मादूकारादिक्षान्तं पदनवकम्, शिष्टं पददीक्षावत् ।

३३. ईश्वरतत्त्वे आग्नेयपद्मादूकारादिरेफान्तं पदनवकम् शिष्टं पददीक्षावत् ।

---

विग्रहाष्टक, देह, पाश, आगन्तुक, गाणेश, वैद्येश और पाश ये बारह भुवन है ।

२६. नियति में वायु दिशा में स्थित कमल में वर्त्तमान ऊकार से लेकर वकार पर्यन्त नौ पद हैं; झ वर्ण है, वामदेव आदि आठ भुवन हैं ।

२७. काल तत्त्व में ऊकार से लकार पर्यन्त नौ पद हैं जो पश्चिम दिशा में स्थित पद्म के अन्तर्गत हैं । ज वर्ण है । शुद्ध से लेकर शम्भुराट्पर्यन्त दश शिव भुवन है ।

२८. राग तत्त्व में पुरुष के नौ पद हैं छः वर्ण है । सुहृष्ट आदि दश रुद्रों के दश भुवन हैं । कल्याण आदि दश गुरु शिष्य के भी दश भुवन हैं ।

२९. अशुद्ध विद्या में नियति के ही नव पद हैं । च वर्ण है । वामदेव से लेकर मनोन्मनापर्यन्त नौ भुवन हैं ।

३०. कला में कालतत्त्व से सम्बद्ध नौ पद हैं । ङ वर्ण है । महादेव महातेज और महाज्योतिष् तीन भुवन हैं ।

३१. माया तत्त्व में निवृत्ति कमल में ऊकार से लेकर मकार पर्यन्त नौ पद हैं। घ वर्ण हैं; गोपति से लेकर अनन्त पर्यन्त सात भुवन हैं ।

३२. शुद्ध विद्या में दक्षिण दिशा में स्थित कमल में ऊकार से लेकर क्षकार पर्यन्त नौ पद हैं । शेष विवरण पद दीक्षा के समान समझना चाहिये ।

३४. सदाशिवतत्त्वे प्राक्पद्मादूकारादिहान्तं पदनवकम्, शिष्टं पददीक्षावत् ।

३५. शक्त्यभिन्ने शिवतत्त्वे मध्यपद्मादूकारादिप्रणवान्तं पदनवकम्, शिष्टं पददीक्षावत् ।

अध्वव्याप्तिरियं ग्रन्थे सूचिता न स्फुटीकृता ।
सम्यग् दीक्षाविधिष्वत्र धीः सुधीभिर्निधीयताम् ॥

एवमीदृगेकतमप्रकारकृतदीक्षं निर्बीजदीक्षादीक्षितवर्जं शिष्यम्—

**समयान् छ्रावयेत् पश्चात् तन्त्राम्नायोत्थितान् प्रिये ॥ ४३ ॥**

तन्त्ररूपादित आम्नायादुत्थितानित्यनेन स्रोतोभेदेन समयानां भिन्नाभिन्नरूपतैवेति सूचयति ॥ ४३ ॥

तानाह—

**न निन्देद् भैरवं देवं शास्त्रं वान्यसमुद्भवम् ।**

लौकिकीं भेददर्शनवासनां च हित्वा तत्समुद्भवान्यन्यान्यपि तत्तदाचाराण्यपि

---

३३. ईश्वर तत्त्व में आग्नेयी दिशा में स्थित ऊकार से लेकर रेफ पर्यन्त नौ पद हैं । शेष पददीक्षा की भाँति समझना चाहिये ।

३४. सदाशिवतत्त्व में पूर्व दिक्स्थ ऊकार से हकार तक नौ पद हैं । शेष पददीक्षा के समान ।

३५. शक्ति से अभिन्न शिवतत्त्व में मध्यपद्म से ऊकार से प्रणव तक नौ पद हैं । शेष पददीक्षा के समान ।

इस ग्रन्थ में यह अध्वव्याप्ति सङ्केत मात्र है । स्पष्ट विवरण नहीं दिया गया । विद्वान् लोग यहाँ दीक्षाविधियों में समीचीन बुद्धि का प्रयोग कर स्पष्ट अर्थ के जानने का (सम्यक्) प्रयास करे ॥

उपर्युक्त ३५ प्रकार की दीक्षाओं में से शिष्य को एक प्रकार की दीक्षा देनी चाहिये । निर्बीज दीक्षा नहीं देनी चाहिये ।

दीक्षा के पश्चात् हे प्रिये ! (आचार्य) तन्त्र शास्त्र में वर्णित नियमों को शिष्य को सुनाये ॥ -४३ ॥

तन्त्ररूप आम्नाय से निकले हुए (= उनमे वर्णित)—इस कथन से ग्रन्थकार यह सूचित करते हैं कि सम्प्रदाय के भेद से कुछ नियम भिन्न भी होते हैं और कुछ सभी सम्प्रदायों में समान होते हैं ॥ ४३ ॥

उन नियमों को बतलाते हैं—

भैरव से उत्पन्न शिवाद्वय शास्त्र अथवा अन्य देवता से उत्पन्न शास्त्र की निन्दा नहीं करनी चाहिये ॥ ४४- ॥



भैरवशास्त्राणि तदुक्तं तत्तदुपासोपास्यं च तं तं देवविशेषं परभैरववद्वन्द्यतयैव पश्येदित्यर्थः ॥

किं च—

**सांख्यं योगं पाञ्चरात्रं वेदांश्चैव न निन्दयेत् ॥ ४४ ॥**

तद्दर्शनस्थांस्तदनुपपत्तिदर्शनेन प्रयोजकव्यापारेण न तन्निन्दायां प्रयुञ्जीतेत्यर्थः ॥ ४४ ॥

अत्र हेतुः—

**यतः शिवोद्भवाः सर्वे ह्यपवर्गफलप्रदाः ।**

तत्तत्स्वोचितमुक्तिकारिणः, तावन्मात्रविश्रान्तानां वाक्यैकवाक्यतया परिपूर्णव्याप्तिविदां सद्योमुक्तिदा अपि—

'अदृष्टविग्रहाच्छान्तात्' (८।२७)

इति भाविनीत्या नानारूपाच्छिवात् सर्वशास्त्राणामुत्पन्नत्वेनतदभिन्नव्याप्ति-

---

लौकिकभेद दृष्टि के संस्कार को त्याग कर उस देव से उत्पन्न अन्य भी भिन्न-भिन्न आचारों वाले भैरवशास्त्रों को उन्हीं भैरव के द्वारा उक्त तत्तत् उपासना के द्वारा उपास्य भिन्न-भिन्न देवताओं को भी परभैरव की भाँति वन्दनीय समझना चाहिये ॥

तथा—

सांख्य योग पाञ्चरात्र और वेदों की निन्दा नहीं करनी चाहिये ॥ -४४ ॥

उन दर्शनों में श्रद्धा रखने वाले लोगों को उनमें अनौचित्यप्रदर्शन रूप प्रयोजक व्यापार के द्वारा उन (= दर्शनों) की निन्दा में न लगाये ॥ ४४ ॥

इसमें कारण बतलाते हैं—

क्योंकि वे सब शास्त्र शिव के द्वारा प्रवर्त्तित और अपवर्गरूप फल को देने वाले हैं ॥ ४५- ॥

('अपवर्गफल प्रदाः' का स्पष्टीकरण करते हैं—) तत्तद् दर्शनों के द्वारा वर्णित एवं उनकी दृष्टि से समीचीन मुक्ति को देने वाले हैं । उन्हीं दर्शनों को अन्तिम मानकर उनमें विश्वास रखने वालों को भी शिवाद्वयवाद के साथ एकवाक्यता (= संयोजन) करने के कारण जो परिपूर्ण व्याप्ति के ज्ञाता हैं, उनको ये सांख्य योग आदि सद्यः मुक्ति देने वाले हैं । क्योंकि—

'अदृष्टविग्रहात् शान्तात् ।' (८।२७)

(अदृष्टविग्रह = अदृष्ट शरीर वाले शान्त परमकारण शिव से करोड़ों अरबों सहस्रों श्लोक अनुष्टुप छन्द में निकले)

कत्वात् । अनेनैवाशयेन—

'यतः शिवोद्भवं सर्वं शिवधामफलप्रदम् ।'

इति पाठं पुराणपुस्तकदृष्टमिह केचित् पठन्ति । पूर्णव्याप्त्यवेद्यभिप्रायेण तु—

'सर्वान् भ्रमयते माया ह्यमोक्षे मोक्षलिप्सया ।' (१०।११४१)

इत्यादि वक्ष्यति ॥ ४५ ॥

किं च—

**स्मार्त्तं धर्मं न निन्देत्तु आचारपथदर्शकम् ॥ ४५ ॥**

तदाचाररतानां न बुद्धिभेदं कुर्यादित्यर्थः ॥

**ब्रह्मादिदेवता याश्च मातरश्चुम्बको गिरिः ।**
**वीराश्चैव भगिन्यश्च गावो भूतगणास्तथा ॥ ४६ ॥**

ब्रह्मादीन्युल्लङ्घनीयान्यपि कारणानि, मातरो लौकिकाचारतो ब्राह्मयाद्याः, चुम्बति वक्त्रपारम्पर्येण शिष्यं प्रबोधयति रहस्यार्थे यः स गुरुः, गिरिरिव गिरिः

---

इस भावी नीति के अनुसार अनेक रूप धारी शिव से समस्त शास्त्रों के उत्पन्न होने के कारण वे शास्त्र उनसे अभिन्न व्याप्ति वाले हैं । इसी आशय से कुछ लोग—

'चूँकि समस्त शास्त्र शिव के द्वारा प्रवर्त्तित हैं इसलिये शिवधाम रूपी फल को देने वाले हैं ।'

ऐसा पुरानी पुस्तकों में दृष्ट पाठ पढ़ते हैं । पूर्ण व्याप्ति को न जानने वालों के अभिप्राय से तो—

'माया अमोक्षदायी (शास्त्रों अथवा वस्तुओं) में मोक्ष प्राप्ति की इच्छा से सबको भ्रमित करती रहती है ।' (१०।११४१)

इत्यादि कहेंगे ॥ ४५ ॥

और भी—

आचारपथ के प्रदर्शक स्मार्त्त धर्म की निन्दा नहीं करे ॥ -४५ ॥

तात्पर्य यह है कि उस (= स्मृत्यनुसारी) आचार में लगे हुए लोगों के अन्दर बुद्धिभेद नहीं उत्पन्न करना चाहिये। 'न बुद्धिभेदं जनयेदज्ञानां कर्मसङ्गिनाम्' (गीता) ॥

ब्रह्मा आदि देवताओं, माताओं, चुम्बक, गिरि, वीर, भगिनियों, गायों, भूतवर्ग, तथा गण, (की निन्दा नहीं करनी चाहिये) ॥ ४६ ॥

ब्रह्मा आदि जो कि उल्लंघनीय (= भेदन करने योग्य) कारण हैं । मातायें = लौकिक आचार में निरत ब्राह्मी आदि । चुम्बक का अर्थ है—गुरु, क्योंकि वह



मंत्राराधनादावविचलः साधकः, वीरा रहस्यचर्यानिष्ठाः, भगिन्यो मातृभक्ता योगिन्यो, गावः पशुशास्त्रप्रतिपादितपवित्रभावाः भूतानि पिशाचापस्मारादीनि, गणाः प्रमथाः । एतान् सर्वात्र निन्देदिति संम्बन्धः ॥ ४६ ॥

किं च—

**देवद्रव्यं न हिंस्यात्तु सिद्धान्ते यद् व्यवस्थितम् ।**

सिद्धान्ते निश्चये यद्व्यवस्थितं तद्देवार्थमेवेदं द्रव्यमिति तन्न हिंस्यात् ॥

किं च—

**गुरोरन्नं न भुञ्जीत अदत्तं परमेश्वरि ॥ ४७ ॥**

गुरुणा यन्न प्रसादीकृतं तत्तदीयमन्नमपि नाश्नीयात् ॥ ४७ ॥

**मद्यं मांसं तथा मत्स्यानन्यानि च वरानने ।**
**साचारांश्च निराचाराँल्लिङ्गिनो न जुगुप्सयेत् ॥ ४८ ॥**

---

चुम्बन = मुखपरम्परा, के द्वारा शिष्य को रहस्यार्थ का ज्ञान कराता है । गिरि = मन्त्राराधन के विषय में पर्वत की भाँति अविचल साधक । वीर = रहस्य चर्चा में लगे हुए । भगिनियाँ = ब्राह्मी आदि माताओं की भक्त योगिनियाँ । गायें = पशुशास्त्र के द्वारा प्रतिपादित पवित्र भाव वाले लोग । भूत = पिशाच अपस्मार आदि । गण = प्रमथ आदि । इन सबकी निन्दा नहीं करनी चाहिये । ऐसा पूर्व श्लोक से सम्बन्ध है ॥ ४६ ॥

तथा—

जिसके विषय में (शास्त्रों या लोकपरम्परा के द्वारा) निश्चय किया जा चुका है ऐसे देवद्रव्य को नष्ट नहीं करना चाहिये ॥ ४७- ॥

सिद्धान्त में = निश्चय में जो व्यवस्थित है अर्थात् यह पदार्थ देवता के लिये ही है—ऐसा निश्चय् किया जा चुका है उसको नष्ट नहीं करना चाहिये ॥

और भी—

गुरु का अदत्त (= न दिया गया अर्थात् चोरी से लिया गया) अन्न नहीं खाना चाहिये ॥ -४७ ॥

गुरु ने जिसको प्रसाद के रूप में नहीं दिया उन के ऐसे अन्न को भी नहीं खाना चाहिये ॥ ४७ ॥

हे वरानने ! मद्य, मांस, मत्स्य तथा अन्य पदार्थों की निन्दा या उनसे कभी घृणा नहीं करनी चाहिये । आचारयुक्त (= शास्त्रों के अनुसार वेश-भूषा धारण करने वाले) तथा आचाररहित लिङ्गी लोगों की निन्दा नहीं

अन्यानीति वीरद्रव्याणि, निराचारानिति तद्रूपेण निह्नुततत्स्वरूपाणां सिद्धानामपि भावाद् न जुगुप्सीत ॥ ४८ ॥

**चरुकं प्राशयेन्नित्यं..............**

स्वेष्टदेवतायै दत्तम् ॥

**............गुरुन् सम्पूजयेत् सदा ।**

अन्यथा नित्यार्चाधिकाराभावात् ॥

**उपस्करान् महादेवि पादेन तु न संस्पृशेत् ॥ ४९ ॥**

उपस्करान् दृषदुलूखलमुसलादीनि गृहोपकरणादीनि, तेषां मतङ्गशास्त्रेषु नवयागविधौ देवतासङ्केतस्थानत्वेनाम्नातत्वात् ॥ ४९ ॥

**संहितां चिन्तयेन्नित्यं.............**

संहितां शैवं शास्त्रम् ॥

**.........भक्तानां श्रावयेत् सदा ।**

गुरुस्तदनुज्ञातोऽन्योऽपि वा, अतः प्राधान्येनायं गुरोरेव समयः ॥

---

करनी चाहिये ॥ ४८ ॥

अन्य पदार्थ = वीर द्रव्य (= मल मूत्र आदि) । निराचार = शास्त्रवर्णित स्वरूप को छिपाने वाले सिद्धपुरुषों के प्रति भी मन से घृणा नहीं करनी चाहिये ॥ ४८ ॥

अपनी इष्ट देवता को समर्पित किया गये चरु का प्रतिदिन भक्षण करना चाहिये ॥ ४९- ॥

अपने इष्ट देवता के लिए प्रदत्त ॥

गुरु की सदा पूजा करनी चाहिये ॥ -४९- ॥

अन्यथा इष्ट देव की नित्य पूजा में (शिष्य का) अधिकार नहीं होगा ॥

हे महादेवि ! उपस्करों को पैर से नहीं छूना चाहिये ॥ -४९ ॥

उपस्कर = सिल लोढ़ा, ओखली, मूसल आदि गृहस्थी के सामान । क्योंकि मतङ्गशास्त्र में नव याग विधान के वर्णन के समय उनको देवता का सङ्केतस्थान माना गया है ॥ ४९ ॥

प्रतिदिन संहिता का चिन्तन करना चाहिये ॥ ५०- ॥

संहिता = शैवशास्त्र ॥

उस संहिता को शिव भक्तों को सदा सुनाना चाहिये ॥ -५०- ॥

(संहिता को सुनाने का कार्य) गुरु या उनकी आज्ञा लेकर कोई दूसरा भी कर



**आह्निकं न विलुम्पेत्तु संध्याकर्म वरानने ॥ ५० ॥**

आह्निकं पूजादिनित्यकर्म, संध्यां संध्याकालसम्पाद्यां मन्त्रोपासनम् ॥ ५० ॥

**अदीक्षितानां पुरतो नोच्चरेच्छास्त्रपद्धतिम् ।**

शास्त्रपद्धतिं पारमेशशास्त्रप्रक्रियाम् ॥ ५० ॥

साधकविषयमाह—

**त्रिकालं पूजयेद् देवं जपध्यानरतः सदा ॥ ५१ ॥**

प्रातर्मध्याह्ने सायं च ॥ ५१ ॥

तदेतान् यथायोगं पुत्रकादिः—

**समयान् पालयेन्नित्यमुभयार्थफलेप्सया ।**

उभयार्थमैहिकमामुष्मिकं च फलं भोगो मोक्षश्च ॥

तदित्थं समयश्रवणान्तां क्रियादीक्षामुक्त्वा, ज्ञानदीक्षां निरूपयितुमाह—

---

सकता है । इससे यह निष्कर्ष निकला कि यह (= संहिताश्रावण) प्रधान रूप से गुरु का ही कर्त्तव्य है ॥ ४९- ॥

हे वरानने ! आह्निक कर्म तथा सन्ध्या कर्म को कभी भी नहीं छोड़ना चाहिये ॥ -५० ॥

आह्निक = सन्ध्या वन्दन आदि नित्यकर्म । सन्ध्या = सन्ध्या काल में सम्पाद्य मन्त्र की उपासना ॥ ५० ॥

जिनकी दीक्षा नहीं हुई है उनके सामने शास्त्रपद्धति का उच्चारण नहीं करना चाहिये ॥ ५१- ॥

शास्त्रपद्धति = शैव शास्त्र की प्रक्रिया ॥ ५० ॥

अब साधकसम्बन्धी नियमों को बतलाते हैं—

शिष्य को चाहिये कि वह जप और ध्यान में निरत होकर तीनों काल इष्ट देव की पूजा करे ॥ -५१ ॥

(त्रिकाल =) प्रातः, मध्याह्न एवं सायंकाल ॥ ५१ ॥

पुत्रक आदि दीक्षा को प्राप्त साधक—

दोनों प्रकार के फलों को प्राप्त करने की इच्छा से इन नियमों का यथोचित पालन करे ॥ ५२- ॥

उभयार्थ फल = इस संसार का फल—ऐश्वर्य का उपभोग और परलोक का फल मोक्ष ॥

**अतो विज्ञानदीक्षां तु प्रवक्ष्याम्यनुपूर्वशः ॥ ५२ ॥**
**अध्यात्मगतिचारेण केवलेन विशोधिकाम् ।**

अनुपूर्वशो वक्ष्यमाणोद्घातक्रमेण । अध्यात्ममात्मनि गत्या ज्ञानेन यश्चारः सौषुम्नमार्गारोहः, तेन । केवलेन होत्रादिहीनेन ॥

तत्र—

**शिष्यात्मानं गृहीत्वा तमात्मप्राणे नियोजयेत् ॥ ५३ ॥**
**अभिमानं तथोच्चार्य कुर्याद्वै पूर्ववत्तदा ।**

अभिमानम्—

'अहमेव परो हंसः' (४।३९९)

इत्युक्तरूपम् ॥ ५३ ॥

एतत्सर्वं पूर्वोक्तमनूद्य, विशेषमाह—

**उद्घातैश्च ततोऽध्वानं शिष्यस्य तु विशोधयेत् ॥ ५४ ॥**
**ततः समुच्चरंस्तत्त्वं पृथिव्याद्यं तु सुव्रते ।**

---

इस प्रकार आचारश्रवण पर्यन्त क्रियादीक्षा का वर्णन कर ज्ञानदीक्षा का निरूपण करने के लिये कहते हैं—

इसके बाद मैं विज्ञानदीक्षा का क्रमशः वर्णन करूँगा जो केवल अध्यात्मगति के संचार से (षडध्वा का) शोधन करती है ॥ -५२-५३- ॥

अनुपूर्वशः = वक्ष्यमाण उद्घात के क्रम से । (अध्यात्मगतिचारेण की व्याख्या करते हैं—) अध्यात्म = आत्मा में, गति = ज्ञान, के द्वारा जो चार = सुषुम्ना मार्ग में आरोह, उसके द्वारा । केवल = हवन आदि से रहित ॥

उसमें—

गुरु शिष्य की आत्मा (= चैतन्य) का ग्रहण कर उसे अपने प्राण से युक्त करे । फिर 'अभिमान' का उच्चारण कर तत्पश्चात् पूर्ववत् (नियोजन) करना चाहिए ॥ -५३-५४- ॥

अभिमान—

'अहमेव परो हंसः शिवः परमकारणम्' (४।३९९)

इस उक्त रूप वाले अभिमान का ॥ ५३ ॥

पूर्वोक्त इस सब का अनुवाद कर विशेष को बतलाते हैं—

हे सुव्रते ! इसके बाद गुरु तत्त्व तक का उच्चारण करते हुए, उद्घातों के द्वारा शिष्य के पृथिवी आदि अध्वा का शोधन करे ॥ -५४-५५- ॥



तत्त्वं निष्कलस्वरूपं पूर्वोक्तमुद्राबन्धयुक्त्या सम्यगुच्चरन् पृथिव्याद्यमध्वानं भावनया विन्यस्तं विशोधयेत् ॥ ५४ ॥

कथमित्याह—

**भिन्नाभिन्नस्वरूपेण एकैकं तु यथाक्रमम् ॥ ५५ ॥**
**सस्वरं ह्यक्षरोच्चारं देवताभिः समन्वितम् ।**

मन्त्रकलाव्याप्त्या भिन्नेनाविकल्पविमर्शैक्याच्च अभिन्नेन स्वरूपेणोपलक्षितम्, तत एव देवताभिर्ब्राह्म्याद्याभिः सम्यगभेदव्याप्त्यान्वितम्, एकैकमकारोकारमकारादि-रूपमक्षरम्, सस्वरमित्यान्तरोच्चारवत् पश्यन्तीविमर्शप्रधानम्, अत एव चाक्ष-रोच्चारमविचलितमन्त्रध्वनिरूपं कुर्वन्निति शेषः ॥ ५५ ॥

तदत्र—

'आब्रह्मरन्ध्रं भ्रूमध्यात् सन्ति पञ्च धरादयः ।
ग्रन्थयः कारणैः सार्धं तान् भित्त्वा प्राप्यते शिवः ॥'

इत्याम्नायान्तरोक्तस्थित्या भ्रूमध्यादिपदावस्थितसूक्ष्मपृथिव्यादिग्रन्थपञ्चकभेदमु-द्घातयुक्त्याऽऽदिशति देवः—

---

तत्त्व = परमेश्वर का निष्कल रूप । पूर्वोक्त मुद्राबन्ध की युक्ति के द्वारा उसका सम्यक् उच्चारण करते हुए भावना के द्वारा विन्यस्त पृथिवी से लेकर समस्त अध्वा का शोधन करे ॥ ५४ ॥

किस प्रकार ?—यह बतलाते हैं—

यह शोधन भिन्न और अभिन्न रूप से होगा । एक-एक अध्वा का शोधन क्रम से होगा । देवताओं से युक्त, सस्वर और अक्षर का उच्चारण करते हुए होगा ॥ -५५-५६- ॥

मन्त्र और कला की व्याप्ति के कारण ये अध्वा भिन्न-भिन्न हैं । विकल्प- रहित विमर्श से ऐक्य के कारण ये अभिन्न भी हैं । इस प्रकार ये अध्वा (भिन्न-अभिन्न) दोनों प्रकार वाले हैं । इसी कारण देवताओं अर्थात् ब्राह्मी आदि, के द्वारा (समन्वित =) सम्यक् = अभेद व्याप्ति से अन्वित = युक्त, हैं । एक-एक = अकार उकार मकार आदि रूप अक्षर वाले हैं । सस्वर = आभ्यन्तर उच्चारण वाले अर्थात् प्रधानतया पश्यन्तीवाक्विमर्श वाले हैं । इसलिये अक्षरोच्चार = अविचलित (= निरन्तर) मन्त्रध्वनि करने वाले हैं ॥ ५५ ॥

यहाँ—

'भ्रुवों के मध्य से लेकर ब्रह्मरन्ध्र पर्यन्त पृथिवी आदि पाँच ग्रन्थियाँ अपने कारणों के साथ रहती हैं । उनका भेदन करने के बाद शिवत्वलाभ होता है ।'

दूसरे सम्प्रदाय के इस कथन के अनुसार परमेश्वर शिव भ्रूमध्य आदि पदों (=

**बिन्दुना शक्तिसंयोगादुद्घातः[1] प्रथमः स्मृतः ॥ ५६ ॥**
**देवतात्रयनिर्मुक्तः..............**

पूर्ववच्छिष्यचैतन्यं स्वप्राणे लीनं कृत्वा, पूर्वोक्तकरणबन्धपुरःसरं हृदयान्मध्यशक्तिप्रसरयुक्त्याकृतकविमर्शसारं मन्त्रमुच्चरन्, मान्त्रविमर्शप्रधानायास्तस्याः शक्तेर्बिन्दुना संयोगादिति भ्रूमध्ये वज्रलाञ्छितपीतवर्णचतुरश्रपार्थिवमण्डलमध्यध्यातबिन्दुतेजसा सम्यगित्यूर्ध्वोच्चारक्रमेण योगात् तदनुभवात् प्रथमोऽयमुद्धातो ब्रह्मविष्णुरुद्राख्य देवतात्रयेण निर्मुक्त ईश्वराख्यमन्त्रदेवतासमापत्त्यात्मा पञ्चगुणपृथ्वीतत्त्वगतगन्धाख्यमुख्यगुणसंशोधनरूप इत्यर्थः ॥

रसाख्यगुणशुद्ध्यर्थं द्वितीयमाह—

**..............चतुर्थान्तसमन्वितः ।**
**उद्धातः स तु देवेशि द्वितीयः परिकीर्तितः ॥ ५७ ॥**

चतुर्थस्य बिन्दुस्थानस्यान्तोऽर्धचन्द्रः, तेन प्राग्वत् सम्यगन्वितः, तदनुभवावेशरूप इत्यर्थः ॥

---

स्थानों) में स्थित सूक्ष्म पृथिवी आदि पाँच भेदों का उद्घात युक्ति से निरूपण करते हैं—

बिन्दु की सहायता से शक्ति का संयोग होने पर प्रथम उद्घात होता है ।यह उद्धात तीनों देवताओं से मुक्त होता है ॥ -५६-५७- ॥

गुरु पूर्व की भाँति शिष्य के चैतन्य को अपने प्राण में लीन कर, पूर्वोक्त करणबन्ध करने के बाद हृदय से मध्यशक्ति के प्रसर की युक्ति के द्वारा अकृतक (= स्वाभाविक) विमर्श सार वाले मन्त्र का उच्चारण करे । मान्त्रविमर्श प्रधान उस शक्ति का बिन्दु से संयोग होने के कारण = भौहों के मध्य में वज्र से चिह्नित पीतवर्ण चौकोर पार्थिव मण्डल के मध्य में ध्यान किये गये बिन्दुरूपी तेज के द्वारा, सम्यक् = ऊर्ध्व उच्चार के क्रम से, योग = उसके अनुभव, के कारण यह प्रथम उद्घात होता है । यह उद्घात ब्रह्मा विष्णु और रुद्र नामक तीन देवताओं से निर्मुक्त हुआ ईश्वर नामक मन्त्रदेवता की समापत्तिस्वरूप होता है । साथ ही रूप रस आदि पाँच गुणों वाली पृथ्वी के अन्दर वर्त्तमान गन्ध नामक मुख्य गुण का संशोधन रूप होता है ॥

(पृथिवी के) रस नामक (द्वितीय) गुण की शुद्धि के लिये द्वितीय उद्घात को कहते हैं—

हे देवेशि ! द्वितीय उद्घात चतुर्थान्त से समन्वित कहा गया है ॥-५७॥

यह उद्धार (अ उ म् इन तीन के बाद) चतुर्थ बिन्दु स्थान का अन्त = अर्ध

---

१. उद्घातो नाम नाभिमूलात प्रेरितस्यवायोः शिरसि अभिहननम् ।



रूपगुणशुद्ध्यर्थं तृतीयमाह—

**हंसाक्षरसमुच्चारः सुदीर्घो बिन्दुसंयुतः ।**
**अर्धचन्द्रान्निरोधिन्यामुदयातस्तु तृतीयकः ॥ ५८ ॥**

हंसपथस्य हंसरूपस्य चाक्षरस्य निष्कलमन्त्रस्य सम्यगिति पूर्वोक्तयुक्त्या उच्चारः, सुदीर्घो—

'ह्रस्वं दीर्घं प्लुतं सूक्ष्मम्' (६।४)

इति भाविनीत्या मकारान्ते प्लुतः, ततोऽपि प्रथमोद्धातावधिना बिन्दुना सूक्ष्मरूपेण सम्यग् युतस्तद्विश्रान्तः, तथार्धचन्द्राद् द्वितीयोद्घातविश्रान्त्यवधेर्निरोधिकास्थानान्तं प्रसरंस्तृतीय इति पार्थिवरूपगुणशुद्धिकृदित्यर्थः ॥ ५८ ॥

स्पर्शगुणशुद्ध्यर्थमाह—

**भिन्नोद्घातो यदा देवि नादान्तस्तु तदा भवेत् ।**
**उद्घातः स तु देवेशि चतुर्थः परिकीर्तितः ॥ ५९ ॥**

भिन्ना उद्घाता इति प्रोक्तानि त्रीण्युद्घातस्थानानि येन मन्त्रोच्चारेण स

---

चन्द्र, उससे पूर्व की भाँति सम्यक् युक्त अर्थात् उसके अनुभव का आवेशरूप होता है ॥

रूपगुण की शुद्धि के लिये तृतीय उद्धार को कहते हैं—

हंस अक्षर के उच्चारण वाला, दीर्घ, बिन्दुयुक्त तीसरा उद्घात होता है जो कि अर्धचन्द्र से लेकर रोधिनी पर्यन्त प्रसृत होता है ॥ ५८ ॥

(हंसाक्षरसमुच्चारः =) हंस पथ = हंस रूप, अक्षर = निष्कल मन्त्र का सम्यक् = पूर्वोक्त युक्ति के अनुसार उच्चार । सुदीर्घ—

'ह्रस्व दीर्घ प्लुत सूक्ष्म अतिसूक्ष्म रूप प्रणव का भेदन कर' (६।४)

इस आगे वर्णन की जाने वाली नीति के अनुसार मकारान्त में प्लुत, इससे भी आगे प्रथम उद्घात अवधिवाले सूक्ष्म रूप बिन्दु से सम्यक् युक्त = उसमें विश्रान्त, तथा द्वितीय उद्घात की विश्रान्ति की अवधिभूत अर्धचन्द्र से लेकर निरोधिका स्थान पर्यन्त प्रसृत होने वाला तीसरा उद्घात होता है जो कि पृथिवी के तृतीय गुण रूप की शुद्धि करता है ॥ ५८ ॥

पृथिवी के स्पर्श गुण की शुद्धि के लिये कहते हैं—

हे देवि ! जब उद्घात का भेदन करने वाला (मन्त्रोच्चार) नादान्त में विश्राम करने लगता है तब हे देवेशि ! यह चतुर्थ उद्घात बतलाया गया है ॥ ५९ ॥

भिन्नोद्घात = भिन्न कर दिये गये हैं पूर्वोक्त तीन उद्घातस्थान जिस मन्त्रोच्चार

पुनर्यदा नादान्तो नादानुभवविश्रान्तो भवति, तदा स चतुर्थगुणशुद्ध्यर्थ उद्घात उक्तः । तदाशब्दो भवेच्छब्दानन्तरं योज्यते ॥ ५९ ॥

शब्दगुणशुद्ध्यर्थं पञ्चममाह—

**स एव चाक्षरोच्चारो व्यापिन्यन्ते व्यवस्थितः।**
**उद्घातः स तु देवेशि पञ्चमः परिकीर्तितः॥ ६० ॥**

स चैवेति नैष्कलः । व्यापिन्यन्त इति तद्विश्रान्तिरूढः । पञ्चम इति पञ्चमस्य शब्दगुणस्य शुद्ध्यर्थम् ॥ ६० ॥

तदित्थम्—

**पञ्चोद्घातांस्ततो दत्त्वा पृथिवीं शोधयेद् बुधः ।**

तत इति यतः पञ्चगुणा पृथ्वी, बुध इति ज्ञानी । अत्र पञ्चस्वप्युद्घातेषु बिन्दुस्थाने पृथिवीं धारणां प्रत्येकं धृत्वा, उद्घातानुसारं बिन्द्वर्धचन्द्रनिरोधिनादव्यापिन्यन्तेषु विश्रान्तीः कुर्वन्, शिष्यात्मनो गन्धादिशब्दान्ते गुणपञ्चके भोग्यभोक्तृभावं शोधयेत् ॥

इत्थं च व्यापिन्यन्ताश्रयणेऽपि सूक्ष्मव्याप्त्या पार्थिवतत्त्वभोगस्थानं बिन्दुधामैव

---

के द्वारा, वह मन्त्रोच्चार जब नादान्त होता है अर्थात् नाद के अनुभव में विश्रान्त होता है तब वह उद्घात चतुर्थ गुण की शुद्धि के लिये कहा गया है । 'तदा' शब्द का प्रयोग 'भवेत्' शब्द के बाद करना चाहिये ॥ ५९ ॥

शब्द गुण की शुद्धि के लिये पञ्चम उद्घात को बतलाते हैं—

वही अक्षर उच्चार जब व्यापिनी के अन्त में व्यवस्थित होता है, हे देवेशि! तब वह पञ्चम उद्घात कहा जाता है ॥ ६० ॥

वही = नैष्कल । व्यापिनी के अन्त में व्यवस्थित होता है = उस व्यापिनी में विश्रान्त होता है । पाँचवाँ = पाँचवें शब्द गुण की निवृत्ति के लिये (कहा गया है) ॥ ६० ॥

तो इस प्रकार—

इस कारण विद्वान् पाँच उद्घातों को देकर पृथ्वीतत्त्व का शोधन करे ॥ ६१- ॥

इस कारण—क्योंकि पृथिवी पाँच गुणों वाली है । बुध = ज्ञानी । गुरु यहाँ पाँचो उद्घातों में बिन्दु स्थान में प्रत्येक के साथ पृथिवी की धारणा कर प्रत्येक उद्घात के अनुसार बिन्दु अर्धचन्द्र, रोधिका, नाद और व्यापिनी पर्यन्त अनुभवों में विश्राम करता हुआ शिष्य की आत्मा (= चैतन्य) के गन्ध से लेकर शब्द तक पाँचों गुणों में, भोक्ता भोग्य भाव का शोधन करे ॥



शुद्धं भवतीत्याह—

**अकारोकारमकारान्तमेवं शुद्ध्यति नान्यथा ॥ ६१ ॥**

अकारोकारमकाराणामन्तं बिन्दुस्थानम् । एवमिति व्यापिन्यन्तानुप्रवेशात्मकोद्घातपञ्चकात् शब्दान्तगुणपञ्चकसंशुद्धियुक्त्या पृथ्वीतत्त्वशोधनादित्यर्थः । नान्यथेति हुतिदीक्षायामेव तत्त्वशुद्धिर्भवतीति भेदवादिवन्नास्यां ज्ञानदीक्षायां संशयितव्यम्, हुतिदीक्षायामपि ज्ञानस्यैव प्राधान्यादिति निर्णीतत्वात् । उक्तं च श्रीमतङ्गपारमेश्वरेऽपि—

'यस्य ज्ञानान्न सम्प्राप्तिः क्रिया तस्य विधीयते ।' इति ॥ ६१॥

तदित्थम्—

**शुद्धेऽथ पार्थिवे तत्त्वे चिन्तितव्यं तु योगिभिः ।**
**जलीभूतं तदेवैतदात्मना सह योगतः ॥ ६२ ॥**

अथशब्दः क्रमं सूचयति, स च शुद्धतत्त्वाच्छिष्यचैतन्यस्योद्धरणम्, ततस्तत्स्थीकरणम्, तत आत्मप्राणे योजनं मन्त्रप्राणशिष्यात्मस्वात्मनां सामरस्य-

---

इस प्रकार व्यापिनीपर्यन्त आश्रयण करने पर भी सूक्ष्म व्याप्ति के द्वारा पार्थिव तत्त्व के भोग का स्थान बिन्दु धाम ही शुद्ध होता है—यह कहते हैं—

इस प्रकार अकार उकार मकार का अन्त (= बिन्दु) शुद्ध होता है । अन्य प्रकार से (शुद्धि सम्भव) नहीं है ॥ -६१ ॥

इस प्रकार अकार उकार मकार का अन्त अर्थात् बिन्दुस्थान । इस प्रकार— व्यापिनीपर्यन्त अनुप्रवेश रूप पाँच उद्घातों के कारण शब्द पर्यन्त पाँच गुणों के शोधन रूपी युक्ति के द्वारा पृथिवी तत्त्व के शोधन से । अन्यथा नहीं—भेदवादी लोग कहते हैं कि हवनदीक्षा में ही तत्त्वों की शुद्धि होती है । उनके कथन के आधार पर ज्ञानदीक्षा में शुद्धि नहीं होती—ऐसा संशय नहीं करना चाहिये । क्योंकि हुतिदीक्षा में भी ज्ञान की प्रधानता रहती है—ऐसा निर्णय किया जा चुका है । श्री मतङ्गपारमेश्वर में भी कहा गया है—

'जिसको ज्ञान के द्वारा शुद्धिलाभ नहीं होता उसके लिये क्रिया का विधान शास्त्रों में किया गया है' ॥ ६१ ॥

तो इस प्रकार—

पार्थिव तत्त्व के शुद्ध होने पर योगियों के द्वारा इसकी आत्मा के साथ अपने प्राण योग के माध्यम से जल भूत उस (= शोधन) का चिन्तन किया जाना चाहिये ॥ ६२ ॥

श्लोकस्थ 'अथ' शब्द क्रम को सूचित करता है और वह (= क्रम)—शुद्धतत्त्व से शिष्य के चैतन्य का उद्धार है । उस (= उद्धार) के बाद तत्स्थीकरण, उसके

भावनमित्यादिरूपः । तदेवेति पार्थिवं तत्त्वम् । जलीभूतमित्युक्त्या शुद्धाशुद्धतत्त्वानुसंधानमुक्तम् । योगिभिर्योगत इत्यनेनायोगिनोऽत्र नाधिकारो जातुचिदिति दर्शितम् । एतदात्मना सहेति शिष्यात्मानमपि जलतत्त्व(यो)गाय तदेकात्मतामिव प्राप्तं चिन्तयेत् । अत्र चावसरे अर्धचन्द्रस्थाने पद्मलाञ्छितसितवर्णार्धचन्द्रमण्डलमध्यगतजलबिन्दुरूपां जलतत्त्वधारणां बध्नीयादित्याम्नायः ॥ ६२ ॥

अथ पार्थिवे तत्त्वे शिष्यात्मनि च यथोक्तभावनया—

**जलीभूते पुनर्मन्त्री तदेव चतुरुच्चरेत् ।**
**बिन्द्वन्तं धारणायुक्तं.........**

तदेवेति निष्कलस्वरूपम्, मन्त्रीति लब्धसामरस्यः, बिन्द्वन्तमर्धचन्द्रस्थानम्, धारणा व्याख्याता । चतुरिति पूर्वोक्तयुक्त्यार्धचन्द्रनिरोधिनादव्यापिनीपदेषु क्रमेण विश्रान्तिरूपांश्चतुरुद्घातान् दद्यादित्यर्थः । पुनरुच्चरेदिति पाठे चतुष्टयसंख्यार्थाद्योज्या ॥ ६३ ॥

तदित्थं जलतत्त्वं संशोध्य, पूर्वोक्तं सामरस्यान्तं क्रमं श्रित्वा तज्जलतत्त्वात्—

---

बाद शिष्य की आत्मा और गुरु के प्राण का संयोग, तत्पश्चात् मन्त्र, प्राण शिष्य की आत्मा और गुरु की आत्मा को समरस बनाना इत्यादि रूप है । वही—पार्थिव तत्त्व । 'जलीभूत'—इस कथन से शुद्धाशुद्ध तत्त्व का अनुसन्धान कहा गया है । योगिभिः (= योगियों के द्वारा) योग के माध्यम से योगतः (= इस कथन से) यह सङ्केत किया गया कि अयोगियों का इस विषय में कभी भी अधिकार नहीं है । इसकी आत्मा के साथ—शिष्य की आत्मा का भी जल तत्त्व के भोग के लिये मानो उससे एक हो गयी है—ऐसी भावना करनी चाहिये । इस अवसर पर अर्धचन्द्र के स्थान पर पद्मलाञ्छित श्वेतवर्ण वाले अर्धचन्द्र के मध्य में स्थित जलबिन्दुरूप जलतत्त्व की धारणा करनी चाहिये—यह शास्त्रीय विचार है ॥ ६२ ॥

तदनन्तर उपर्युक्त भावना के द्वारा पार्थिव तत्त्व और शिष्य की आत्मा—

(शिष्य की आत्मा) के जल स्वरूप हो जाने पर मन्त्रवेत्ता गुरु बिन्दु पर्यन्त धारणा से युक्त उसी का चार बार उच्चार करे ॥ ६३- ॥

उसी का = निष्कल रूप का । मन्त्री = शिव के साथ समरसता को प्राप्त । बिन्दु के अन्तपर्यन्त = अर्धचन्द्र स्थान । धारणा की व्याख्या की जा चुकी है । चार—पूर्वोक्त युक्ति के अनुसार अर्धचन्द्र, रोधिनी, नाद और व्यापिनी स्तरों में क्रम से विश्रान्ति रूप चार उद्घातों को देना चाहिये । 'चतुरुच्चरेत्' के स्थान पर 'पुनरुच्चरेत्' पाठ मानने पर चार की संख्या को अपनी ओर से जोड़ लेना चाहिये ॥ ६३ ॥

तो इस प्रकार जल तत्त्व का संशोधन कर पूर्वोक्त सामरस्य पर्यन्त क्रम का



**.......शिष्यादात्मनि चिन्तयेत् ॥ ६३ ॥**

अतश्च—

**शोधिते तोयसंघाते तेजोभूतं विचिन्तयेत् ।**

अर्थात्तदेव तोयं शिष्यात्मना सहेत्यादि प्राग्वत् ॥

अत्र च निरोधिकास्थाने शक्तिलाञ्छितरक्तवर्णत्रिकोणमण्डलादिरूपां तेजस्तत्त्वधारणां बद्ध्वा निरोधिनादव्यापिनीस्थानेषु मान्त्रविश्रान्तिरूपाः—

**तेजोद्धातास्त्रयस्तेषु निरोध्यन्तमवस्थिताः ॥ ६४ ॥**

तेजोद्घाता इत्यैशः पाठः । निरोध्यन्तं कृत्वा तत्र तेजोधारणां बद्ध्वेत्यर्थः ॥ ६४ ॥

तदेवं त्रिभिरुद्घातैस्त्रिगुणे तेजसि पूर्ववदन्तर्भूतेतराध्वपञ्चके शुद्धे—

**नास्ति तेजस्ततो वायुरुद्घातद्वयशोधितः ।**

---

आश्रयण कर (आचार्य) उस जल तत्त्व से

शिष्य से लेकर अपने तक के शोधन का चिन्तन करे ॥ -६३ ॥

इसके बाद—

जलसमूह का शोधन होने पर (उस जलसमूह को) तेज स्वरूप हुआ चिन्तन करना चाहिये ॥ ६४- ॥

अर्थात् वही जल शिष्य की आत्मा के साथ (तेज रूप हो गया—ऐसी भावना करनी चाहिये) ॥

यहाँ रोधिनी के स्थान में शक्ति से चिह्नित रक्त वर्ण के त्रिकोण मण्डल आदि रूप तेजस् तत्त्व की धारणा कर रोधिनी नाद और व्यापिनी पदों में मन्त्र के विश्रान्तिरूप—

तीन तेजोद्घात रोधिनीपर्यन्त उनमे (= रोधिनी नाद व्यापिनी में) स्थित हैं (ऐसी धारणा करनी चाहिये) ॥ -६४ ॥

'तेजोद्घाताः' यह पाठ ईश्वरीय है (पाणिनि व्याकरण के अनुसार यहाँ 'तेजसुद्घाताः' पाठ होना चाहिये) । रोधिनी पर्यन्त करने के बाद = उसमें तेजस् तत्त्व की धारणा का बन्ध करने के बाद ॥ ६४ ॥

इस प्रकार तीन उद्घातों के द्वारा जिसमें अन्य पाँच अध्वा अन्तर्भूत हो चुके हों, उस त्रिगुण तेज के शुद्ध होने पर—

तेज का अस्तित्व समाप्त हो जाता है । इसके बाद वायु का दो उद्घातों के द्वारा शोधन करना चाहिये ॥ ६५- ॥

पूर्ववत् तत्स्थात्मस्थत्वादि कृत्वा, तेजः शान्तं विभाव्य, नादस्थाने षट्कोणबिन्दुलाञ्छितनीलवर्णमण्डलादिरूपां वायुधारणां बद्ध्वा, नादव्यापिनीस्थानयोर्मान्त्रविश्रान्त्यात्मनोद्घातद्वयेन वायुतत्त्वं शिष्यात्मनो भोगस्थानं शोधयेत् ॥

अथ—

**अकाशे लीयमानं तमुद्घातेन तु चिन्तयेत् ॥ ६५ ॥**

तं वायुम् ॥ ६५ ॥

एतद् व्यनक्ति—

**नष्टे वायौ ततः शून्यमुद्घातैकेन योजयेत् ।**

नष्ट इति आकाशशेषीभूतत्वात् शिष्यात्मनो बन्धकत्वाच्चलिते । तत इति सुसूक्ष्मतममाकाशतत्त्वमन्तर्भूतेतराध्वपञ्चकम् उद्घातैकेनेति, आकाशस्यैकगुणत्वात् ॥

यच्चैतत्सुसूक्ष्मतमं शून्यम्—

---

पूर्व की भाँति तत्स्थत्व आत्मस्थत्व आदि का सम्पादन कर तेज के अस्तित्व को शान्त समझते हुए नादस्थान में षट्कोण एवं बिन्दु से लाञ्छित नीलवर्ण नील मण्डल आदि रूप वाली वायुधारणा का बन्धन कर नाद एवं व्यापिनी इन दोनों स्थानों में मान्त्रविश्रान्ति रूप दो उद्घातों के द्वारा वायुतत्त्व, जो कि शिष्य की आत्मा का भोगस्थान है, का शोधन करना चाहिये ॥

इसके बाद—

उद्घात के द्वारा वह वायु आकाश में लीयमान हो रहा है—ऐसी भावना करनी चाहिये ॥ -६५ ॥

तम् = उस वायु को ॥ ६५ ॥

इसको स्पष्ट करते हैं—

वायु के नष्ट होने पर एक उद्घात के द्वारा आकाश को उससे जोड़ना चाहिये ॥ ६६- ॥

नष्ट होने पर — आकाश के रूप में शेष होने तथा उन पाँचों भूतों के शिष्य की आत्मा का बन्धक स्वरूप होने से । 'ततः'—यहाँ कर्म अर्थ में 'तसिल्' प्रत्यय हुआ है । (ततः = उसको) जिसमें अन्य पाँच अध्वा अन्तर्भूत हो गया है ऐसे सुसूक्ष्मतम आकाश तत्त्व के नष्ट होने पर । एक उद्घात के द्वारा—क्योंकि आकाश का गुण एक (= शब्द) ही है । (इससे यह तात्पर्य निकला कि जितने गुण होते हैं उतना उद्घात करना पड़ता है) ॥

और जो यह सुसूक्ष्म शून्य तत्त्व है—



**व्यापिनी सा तु विज्ञेया पञ्चमान्ते व्यवस्थिता ॥ ६६ ॥**

पञ्चमे व्योमतत्त्वात्मन्यन्ते व्यवस्थिता, तेनात्रान्तःशून्यसुसूक्ष्मशब्दशक्तिलाञ्छितपरिवर्तुलमण्डलाकारां व्योमधारणां बद्ध्वा, मन्त्रोच्चारणाभिज्ञो गुरुः शिष्यात्मना सहात्रैव विश्राम्यन् परतेजोमयतामनुसंदध्यात् ॥ ६६ ॥

एवं चात्र ज्ञानदीक्षामाहात्म्येन चरितार्थतया पुनर्भोगप्रदत्वाभावेनाबन्धकत्वात् सर्वैव भोग्यभूः शिष्यस्य शोधिता भवति, यतश्चिदानन्देच्छाज्ञानक्रियाख्यशक्तिपञ्चकसामरस्यसतत्त्वः श्रीस्वच्छन्दभट्टारकश्चिदादिशक्तिप्रधानशिवशक्तिसदाशिवेश्वरविद्याख्यतत्त्व पञ्चकात्मतामुट्टङ्कितामपि व्यापिन्यादिबिन्द्वन्तग्रन्थिपञ्चकस्वरूपगोपनात्मकमहामायाशक्त्याच्छादयन्, मायादिक्षित्यन्तां क्रमात् क्रममधिकाधिकसङ्कोचां तत्त्वत्रिंशतं षड्भिः पञ्चकप्रघट्टकैरन्योन्यं शक्तिव्यक्त्यात्मकव्याप्यव्यापकभावभाग्भिरा-

---

उसे व्यापिनी समझना चाहिये । यह पञ्चम तत्त्व (= आकाश) के अन्त में स्थित है ॥ -६६ ॥

(व्यापिनी) पञ्चम अर्थात् व्योम तत्त्व के अन्त में स्थित है । इस कारण यहाँ अन्तः—शून्य सुसूक्ष्म शब्द शक्ति से चिह्नित गोलमण्डल के आकार वाली व्योमधारणा का बन्धन कर मन्त्रोच्चारण का ज्ञाता गुरु शिष्य की आत्मा के साथ यहीं पर विश्राम करता हुआ परतेजोमयता का अनुसन्धान करे ॥ ६६ ॥

इस प्रकार यहाँ ज्ञानदीक्षा के माहात्म्य से (समस्त भोग) चरितार्थ हो जाने के कारण समस्त भोगभूमियाँ फिर से भोग प्रदान नहीं करतीं फलतः उनके बन्धक न होने के कारण शिष्य की ये भोगभूमियाँ शुद्ध हो जाती हैं । यतः (= जिस शोध प्रक्रिया से) चित् आनन्द इच्छा ज्ञान और क्रिया नामक पाँच शक्तियों के सामरस्य वाले स्वच्छन्दभट्टारक चित् आदि शक्तिप्रधान शिव शक्ति सदाशिव ईश्वर और शुद्ध विद्या नामक पाँच तत्त्वों का उट्टङ्कन (= प्रकाशन) करते हैं । फिर उसे व्यापिनी से लेकर बिन्दु पर्यन्त (व्यापिनी, नाद, रोधिका, अर्धचन्द्र, बिन्दु) इन पाँच ग्रन्थियों के द्वारा स्वरूप का गोपन करते हैं । यह स्वरूपगोपन ही महामाया है जिसके द्वारा वे शिवादि पाँच को आच्छादित कर देते हैं । परिणामस्वरूप माया से लेकर पृथिवी पर्यन्त क्रमशः अधिक सङ्कोच के कारण तीस तत्त्व उत्पन्न होते हैं । ये पाँच-पाँच तत्त्वों के छः समूह हैं—(जैसे—१. पृथिवी, जल, तेज, वायु, आकाश । २. पञ्च कर्मेन्द्रियाँ । ३. पञ्च ज्ञानेन्द्रियाँ । ४. मन, अहङ्कार, बुद्धि, प्रकृति, पुरुष । ५. कला, विद्या, राग, काल, नियति । ६. शुद्धविद्या, ईश्वर, सदाशिव, शक्ति, शिव ।)

परमेश्वर ने संकुचित प्रमाता की भूमिका में इनका आभासन किया । इनमें पूर्व-पूर्व की अपेक्षा पर-पर व्यापक है और पर-पर की अपेक्षा पूर्व-पूर्व व्याप्य है । जैसे पृथिवी की अपेक्षा जल उसकी अपेक्षा तेज, उसकी अपेक्षा वायु उसकी अपेक्षा आकाश व्यापक है । इसी प्रकार हर प्रघट्टक में जानना चाहिये । एक

स्यात् । किं च, अनुभवसंस्कारोत्थमात्मनो रूपवैचित्र्यमनुभवतापि विकल्पेन निवृत्तपूर्वाण्यनुभवान्तराण्यवसातुं शक्यन्ते, तत्रास्य नारिकेलद्वीपनिवासितुल्यत्वात् । न चास्य प्रकाशातिरिक्तोऽध्यवसायसमारोपाभिमाननिश्चयादिपदवाच्याभिप्रायेणाभेद-वाच्यः कश्चिदन्यो व्यापारो व्यवस्थापकः परदर्शने सङ्गच्छत इत्यास्तामतिगहन-मेतत्, प्रत्यभिज्ञायां विततमस्तीह तु प्रतन्यमानं सुकुमारहृदयानायासयेत् । तत्स्थितमेतत् तत्तदाभासभेदेऽप्यकृतकाहंविमर्शसिद्धैक्यपरमार्थोऽयमात्मा इति ।

ननु च श्रीमत्खेटपालाचार्येण मलपरिपाकहेतुकः शक्तिपातोऽभ्युपगतः स्वतन्त्रशक्तिपातपक्षश्च दूषितः, तत्कथं स्वतन्त्रशक्तिपातपक्षाश्रयणेनैतत् प्रति-समाहितम् ?

अत्रोच्यते—अत्रार्थे यदि विविदिषास्ति तदेतदपि निर्णीयते । श्रूयताम्—

'अथानादिर्मलः पुंसां पशुत्वं परिकीर्तितम् ।
तुषकम्बुकवज्ज्ञेयं मायाजमङ्कुरस्य तु ॥'

---

अन्यथा आत्मा के साथ उन (ज्ञानों) का भेद कैसा? फिर वह अध्यवसाय नहीं बल्कि भेदाध्यवसाय होने लगेगा । इसके अतिरिक्त अनुभव के संस्कार से उत्पन्न आत्मा के रूपवैचित्र्य का अनुभव करने वाला विकल्प अतीत में सम्पन्न हुए अन्य अनुभवों का भी निश्चय कर सकता है । क्योंकि इस विषय में यह नारिकेलद्वीप (= लङ्का) के निवासियों के समान होगा? (अर्थात् जैसे नारिकेलद्वीप निवासी अन्यत्र जाने पर वहाँ के भी संस्कार से प्रभावित हो जाता है उसी प्रकार दीक्षा प्राप्त व्यक्ति दीक्षा के पूर्व के संस्कारों से प्रभावित रहते हुए दीक्षोत्तर संस्कार से भी प्रभावित हो जाता है ।) (इस (= आत्मा) का व्यवस्थापक (= निश्चायक) व्यापार प्रकाश ही है ।) इससे भिन्न अध्यवसाय, समारोप, अभिमान, निश्चय आदि पदों से वाच्य कोई अन्य व्यापार अन्य दर्शन में नहीं मिलता । इसलिये यहीं विराम कीजिये । यह विचार अत्यन्त गम्भीर है । ईश्वरप्रत्यभिज्ञा में इस पर विस्तार के साथ चर्चा हुई है । यहाँ उसका विस्तार सुकुमार हृदय वाले पाठकों को क्लान्त कर देगा । तो यह निश्चित हो गया कि तत्तत् आभासभेद के होने पर भी यह आत्मा ही परमार्थ है जो कि स्वाभाविक अहंविमर्श से सिद्ध (= ज्ञात) होती है ।

प्रश्न—द्वैतवादी शैवसिद्धान्त के समर्थक खेटपाल आचार्य (= सद्योज्योति शिवाचार्य) ने शक्तिपात का कारण मलपारिपाक बतलाया है । स्वतन्त्र शक्तिपात सिद्धान्त का उन्होंने खण्डन किया है । तो यहाँ पर कैसे स्वतन्त्र शक्तिपात पक्ष के आधार पर इसका समाधान किया गया?

उत्तर—इस विषय में यदि जानने की इच्छा है तो इसका भी समाधान कर दिया जा रहा है । सुनिये—

'अनादि मल (जिसे आणव मल भी कहते हैं) ही पुरुषों (= जीवों) का पशुत्व



इति श्रीस्वायंभुवसूत्रे 'मल' इति 'पुंसाम्' इति चोक्तिपर्यालोचनया एकोऽप्यसौ बहुशक्तिकः अन्यथा बह्वावारकत्वमस्य न घटते, एकमुक्तौ च सर्वे मुच्येरन्, कर्मभिश्च सह परिणमति, अमिश्रस्य परिणामायोगात् । परिणमंश्च कालविशेषात् कंचित्प्रति कथंचित् तीव्रमध्यादिभेदाद् यदा परिपच्यते, तदा पुंसां कर्मपरिपाकमिवापेक्ष्य शक्तिपातं करोति महेश्वरः, यावच्च मलस्य परिपाको न जातः, तावत् तत्पुंबन्धकत्वेनैव तं परिणमयति, यदा तु कृतकार्यत्वादात्मनि पक्वं पश्यति स्वशक्तिपातान्मलशक्तिं निरूणद्धि असौ । यथा च स्वतन्त्रशक्तिपातवादिपक्षे प्रतिपुरुषं किञ्चिदेव कर्म कदाचिदेव देवः परिपाच्य भोगभोग्यं करोति, न तु सर्वान् प्रति सर्वं युगपत्, तत्वानि च नियतकार्य-कारणभावभाञ्जि दर्शयति, मायाप्रकृत्यादि च स्वापप्रबोधयोरौचित्येन परिणमयतीति नास्य सर्वत्राविशेषेण कर्तृत्वम्, तथा मलपरिपाकपक्षेऽपीति कर्मणो मलस्य च विचित्रं परिपाकमपेक्ष्य निग्रहानुग्रहौ पुंसां करोति परमेश्वरः, न त्वेवमेव, तस्याप्रेक्षापूर्वकारित्वप्रसङ्गादिति तावच्छ्रीमत्खेटपालाचार्यमतम् । यदाह भोग-कारिकासु—

---

कहा गया है । इसे अंकुर के लिये तुष (= भूसी) या कम्बुक (= सीपी) के समान समझना चाहिये । यह पशुत्व माया से उत्पन्न होता है ।'

इस स्वायम्भुव सूत्र में 'मलः' और 'पुंसाम्' इन पदों के पर्यालोचन से यह स्पष्ट हो जाता है कि यह (= मल) एक होते हुए भी अनेक शक्तिवाला है अन्यथा यह अनेक का आवरक नहीं हो सकता । साथ ही इसके एक माने जाने पर एक पुरुष के मुक्त होने पर सब लोग मुक्त होने लगेंगे । इस मल का कर्मों के द्वारा परिणाम होता है क्योंकि बिना (कर्म के) मिश्रण के इसमें परिणाम नहीं हो सकता । कालविशेष के कारण परिणत होते हुए (यह मल) किसी के प्रति किसी प्रकार तीव्र मध्य आदि भेद से जब परिपक्व होता है तब मानो पुरुषों के कर्मपाक की अपेक्षा कर महेश्वर उस व्यक्ति के ऊपर शक्तिपात करते हैं । जब तक मल का परिपाक नहीं होता तब तक पुरुष के बन्धक के रूप में उस (= मल) को ईश्वर परिणमित करते रहते हैं और जब कृतकृत्य होने से अपने अन्दर उसको परिपक्व समझ लेते हैं तब अपने शक्तिपात के द्वारा उस मलशक्ति को निरुद्ध करते हैं । स्वतन्त्र शक्तिपातवादी के पक्ष में जिस प्रकार परमेश्वर प्रतिपुरुष किसी कर्माशय को किसी भी समय परिपक्व बना कर भोग के योग्य बनाते हैं न कि सभी कर्माशयों को सब जीवों के प्रति एक साथ (भोग योग्य बनाते हैं) । साथ ही तत्त्वों को भी निश्चित कार्यकारण भाव वाला दिखलाते हैं तथा माया प्रकृति आदि को निद्रा एवं जागरण के औचित्य से परिणत कराते हैं और इस प्रकार उन परमेश्वर का सर्वत्र समान कर्तृत्व नहीं है, उसी प्रकार मलपरिपाक पक्ष में भी कर्म और मल के विचित्र परिपाक को दृष्टि में रख कर ही परमेश्वर पुरुषों का निग्रह और उनके ऊपर निग्रह और अनुग्रह करते हैं, न कि ऐसे ही (अर्थात् बिना किसी व्यवस्था के) क्योंकि ऐसा होने पर उनके ऊपर बिना सुविचार

'अनाद्यनादिसम्बद्धो मलः साधारणोऽक्षयः।
प्रतिपुंनियतः स्वस्वकालव्यापृतशक्तिकः ॥' (श्लो० १२८)

इति । तथा

'मुक्त्वा निरोधिकाः शक्तीर्नान्यो धर्मोऽस्य विद्यते।
कर्माशयसमेतस्य हेतुत्वं च भवार्णवे ॥' (श्लो० १४०)

इति । तदत्र यदि स्वातन्त्र्यान्मलो बन्धकः, शिवमुक्ताणून् प्रत्यपि स्यात् । अथ शिवेच्छा (तः), तच्छिवस्य वीतरागद्वेषत्वाद् मुक्ताणून् प्रत्यपि मलशक्तिप्रेरकत्वं स्यात् । तेषां स्वस्वरूपाभिव्यक्तेर्न तथा इति चेत्, नेतरेषामपि स्वस्वरूपस्य तथात्वात् । अनादिमलनिरोधान्न तथात्वमित्ययुक्तम्, तन्निरोधस्यैव विचारयितुं प्रक्रान्तत्वात् । यदि चानादिर्निरोधः, कृतं शिवशक्त्यधिष्ठानेन । तदप्यनादि चेत्, किमुभाभ्याम्, मलशक्तिकृतनिरोधस्यानादित्वमात्रेणैव सुलेभेनोत्तरेण नियतपुंविषयत्वमुच्यताम् । एवमस्त्विति चेन्न, शिवस्य सर्वत्राधिष्ठातृत्वं स्यात्, ततश्च—

---

के कर्म करने का आक्षेप लगने लगेगा । यह श्रीखेटपाल के मत का तात्पर्य है । भोगकारिकाओं में कहा भी गया है—

'अनादि मल पुरुष के साथ अनादि काल से सम्बद्ध है । यह साधारण (= सबके साथ लगा हुआ) और अक्षय (= अपने से क्षीण न होने वाला), प्रति पुरुष के साथ निश्चित और अपने-अपने समय में व्याप्त शक्ति वाला है ।' (श्लो०सं० १२८)

तथा—

'निरोधिका शक्तियों को छोड़ कर इस (= मल) का दूसरा कोई धर्म नहीं है । कर्माशय के साथ यह संसारसागर में (जीव के जन्म आदि का) कारण बनता है ।' (श्लो०सं० १४०)

तो यहाँ यदि मल स्वातन्त्र्य के कारण बन्धन में डालने वाला है तो शिवमुक्त अणुओं को भी बन्धन में डालेगा । यदि कहिये कि शिव की इच्छा से यह बन्धक होता है, तो शिव के रागद्वेष से रहित होने के कारण मुक्त अणुओं के प्रति भी मलशक्तिप्रेरकता होगी (अर्थात् मल बन्धक होगा) । यदि कहिये कि उनको (= मुक्त अणुओं को) अपना स्वरूप अभिव्यक्त रहता है इसलिये वैसा (= मल बन्धकत्व) नहीं होता तो यह कथन भी ठीक नहीं है, क्योंकि अन्य (= बद्ध अणुओं) को भी अपना स्वरूप वैसा (= अभिव्यक्त) रहता है । अनादि मल के निरोध के कारण वैसा नहीं होता यह कथन भी ठीक नहीं है क्योंकि उस निरोध का विचार करने के लिये ही यह प्रकरण चल रहा है । यदि यह कहिये कि निरोध अनादि हैं? तो फिर दोनों (= शिवशक्ति का अधिष्ठान और निरोध) को मानने से क्या लाभ, मल की शक्ति से उत्पन्न निरोध को ही अनादि मान लेने से उत्तर सुलभ हो जाता है इससे (उस निरोध को) नियतपुरुषविषयक कहिये । ठीक है,



'मलसंसर्गात्तद्वत्तेषामकृतो हि शिववशीकारः ।
पत्युस्त्वेते रोध्या............................... ॥' (त०त्र०नि०,का० ९)

इति किमर्थमुक्तम् । अत एव शिवस्य मलशक्त्यधिष्ठातृत्वमपीष्यते इति चेत्सत्यम्, इष्यते, न तु सिद्ध्यति, द्वयोरनादित्वेनान्वयव्यतिरेकाभावात्, प्रयोजनमात्रवशेन च भावव्यवस्थानुपपत्तेः । अस्तु, नैवं तथापि यान् प्रति निरोधाय शिवो मलं प्रयुङ्क्ते, ते शिवतुल्यत्वाद् बहुत्वाच्च प्रत्युत शिवमेव प्रति तं प्रयुञ्जीरन्, भूयसामेकापेक्षया सामर्थ्यातिशयात् । किं च मलशक्तिर्यदि संनिधिमात्रेण निरोधिका तच्छिवमुक्ताणून् प्रत्यपि स्यात् । अथ ज्ञातृत्वकर्तृत्वात्मकस्वरूपावारकत्वेन (निरोधिका?), तर्हि आत्मनां विकारिता प्राप्ता, स्वरूपनाशो वा, तेषाम् तदतिरिक्तस्य धर्मिरूपस्य वैशेषिक इव शैवेऽनभ्युपगमात् । न च मूर्तेन मलेनात्मनाममूर्तचित्स्वरूपाणामावरणं घटते । चक्षुसूर्यादिरश्मीनां तु भौतिकत्वात् पटलादिभिस्तद्युज्यत एव । यदपि मद्यविषादेर्जीवं प्रत्यावारकत्वम्, तत्सिद्धसङ्कोचं प्राणादिमयं प्रति न शुद्धचिदात्मानम् । मलसङ्कोच एव त्वयं प्राथमिको विचार्यो वर्तते, इति स कथं शुद्धचिदात्मन आवारकः

---

यही हो तो ऐसा भी ठीक नहीं है । शिव ही सर्वत्र अधिष्ठाता है । तो फिर—

'मलसंसर्ग के कारण उस प्रकार उनका शिववशीकार नहीं किया गया । ये पति के रोध्य हैं........ ॥' (त०त्र०नि०,का० ९)

यह क्यों कहा गया । इसलिये शिव ही मलशक्ति का अधिष्ठाता है यदि यह कहिये तो यह कथन सत्य है । शिव की अधिष्ठातृता वाञ्छित होती है न कि सिद्ध होती है । क्योंकि दोनों के अनादि होने से अन्वयव्यतिरेक का अभाव है और प्रयोजनमात्र के वश में होने के कारण भावव्यवस्था असिद्ध है । (यदि यह कहिये कि) ठीक है तो भी ऐसा नहीं है । शिव जिन अणुओं के प्रति निरोध के लिये मल का प्रयोग करते हैं चूँकि वे अणु शिवतुल्य हैं और अनेक हैं इसलिये वे उल्टे शिव के प्रति ही उस मल का प्रयोग करने लगेंगे क्योंकि एक की अपेक्षा अनेक का सामर्थ्य अधिक होता है । इसके अतिरिक्त मलशक्ति यदि सन्निकट रहने मात्र से निरोधिनी होती है तो शिवमुक्त अणुओं के प्रति भी निरोधकार्य करेगी । यदि यह कहिये कि मलशक्ति ज्ञातृत्व कर्तृत्वरूप आत्मा के स्वरूप का आवरण करती है तब तो आत्मा विकारी हो जायेंगे या उनका स्वरूप ही नष्ट हो जायेगा । क्योंकि जैसे वैशेषिक सिद्धान्त में कर्त्ता और ज्ञाता से भिन्न धर्मी रूप आत्मा नहीं स्वीकृत है उसी प्रकार शैवशास्त्र में भी उनसे अतिरिक्त धर्मी आत्मा नहीं माना गया है । मूर्त्त मल के द्वारा अमूर्त्त चित् स्वरूप आत्मा का आवरण संभव नहीं है । चक्षु तथा सूर्य आदि की रश्मियों का आवरण तो पटल (= नेत्ररोग-फूली) आदि के द्वारा सम्भव है । और जो मद्य विष आदि (स्थूल पदार्थों) को जीव के प्रति आवारक कहा गया वह सिद्ध सङ्कोच वाले प्राणादिमय आत्मा के प्रति न कि शुद्ध चिदात्मा के प्रति । पहले तो मलसङ्कोच का ही विचार करना पड़ेगा कि वह (व्यापक

स्यात्। प्रत्युता (रणा)[1] यायातो मलोऽस्य वेद्यः स्यादिति सर्वः सर्वज्ञो भवेत्। मलश्च यद्यव्यापकस्तस्य व्यापकात्मावारकता न स्यात्। व्यापकत्वे तु शिवमुक्ताणूनप्यावृणुयात्तेषां जीवानां च सर्वदेशाक्रान्त्यात्मनो व्यापकत्वस्या- विशेषात्तस्य च प्रत्यंशं व्यापकेन मलेनाच्छादनात्। आत्ममलयोश्च न संयोगः सम्बन्धस्तस्य व्याप्यवृत्तित्वात् तयोश्च व्यापकत्वात्, न समवायो नित्यद्रव्ययोस्तदयोगात्। अत एव न कार्यकारणभावः। नापि तादात्म्यं, भिन्नत्वात्। आवार्यावारकतापि घटपटादौ न संयोगात् व्यतिरिक्ता भवितुमर्हति। किं च, मलस्य नित्यत्वं व्यापकत्वमेकत्वमनेकशक्तित्वं शिवस्वभावात्मदृक्क्रियानिरोधनेनैतन्निरोधपरिपचने च स्वातन्त्र्यम्, शिवस्य च मुक्तशिवेभ्योऽणुभ्यश्च भिन्नत्वमत एवातद्व्यापकत्वमविश्वशक्तित्वं च कर्ममलपरिपाकादिमुखप्रेक्षितया च पारतन्त्र्यमित्यादि भेदवादिकृतं शिवमलयोः विपर्यस्तस्वरूपप्रतिपादनमतिसुभाषितम्। यच्च मलस्य परिणामित्वमुच्यते तैस्तदमिश्रस्यास्य कथं स्यात्। कर्मभिः सहितस्य भविष्यतीति चेन्न, तानि

असीम) शुद्ध चिदात्मा का आवरक कैसे होता है। स्थिति तो यह है कि आवरण से आया हुआ (= उत्पन्न हुआ) मल ही इसका (= आत्मा का) वेद्य होगा। इस प्रकार सब लोग सर्वज्ञ हो जायेंगे। और यदि मल अव्यापक है तो वह व्यापक आत्मा का आवरक कैसे होगा। और यदि वह व्यापक है तब तो शिवमुक्त अणुओं का भी आवरण करेगा क्योंकि वे मुक्त जीव भी सर्वदेशाक्रान्ति रूप व्यापकत्व से भिन्न नहीं हैं। इस कारण वह (= संयोग) व्याप्यवृत्ति (= सीमित-संकुचित-परिच्छिन्न पदार्थों में रहने वाला) है। और वे दोनों (= आत्मा और मल) व्यापक हैं। उन दोनों में समवाय सम्बन्ध भी सम्भव नहीं है क्योंकि दो नित्य द्रव्यों में वह (= समवाय सम्बन्ध) नहीं होता (कम से कम एक सम्बन्धी को अनित्य होना चाहिये। जैसे—आकाश और शब्द का अथवा आत्मा और ज्ञान का) इसीलिये कार्यकारण भाव (= सम्बन्ध) भी सम्भव नहीं है। और न तादात्म्य सम्बन्ध क्योंकि दोनों (= मल और आत्मा) भिन्न है। घट पट आदि की आवार्यता और आवारकता भी संयोग सम्बन्ध के बिना नहीं हो सकती। और भी भेदवादियों ने जो कहा कि—मल नित्य, व्यापक, एक, अनेकशक्ति वाला है; शिवस्वभाव वाले आत्मा के ज्ञान-क्रिया के निरोध से इसके (= मल के) निरोध और परिपाक में शिव का स्वातन्त्र्य है; शिव मुक्तशिव एवं अणुओं से भिन्न है इसलिये वह (= मुक्त शिव) उसका मूल शिव अव्यापक और अविश्वशक्ति वाला है; शिव कर्म मलपरिपाक आदि की अपेक्षा रखता है इसलिये परतन्त्र हैं (स्वतन्त्र नहीं)—

वचन शिव एवं मल के बारे में उल्टा पुल्टा स्वरूप का प्रतिपादन करने वाले ये सब उनकी सुवचनावली मात्र हैं (तथ्ययुक्त नहीं)। और वे सब जो मल को परिणामी बतलाते हैं, वह अमिश्र अर्थात् शुद्ध मल का कैसे होगा? यदि यह कहिये कि कर्मों के साथ परिणामित्व होगा?—तो यह भी ठीक नहीं क्योंकि वे (=

१. वरा।



मलस्यान्तर्विशन्तीति कास्य तैः सह मिश्रता। यद्यपि—

'मायाविकारयोगे कर्मयुतः कारणं मलो भविनाम्'

(तं०त्र०नि०, का० ११)

इत्युक्तं भवद्भिः, तथापि विज्ञानकेवलिनां मलस्य कर्मसाहित्याभावात् परिणामायोगे मुक्त्यभावः स्यात्। मन्त्रमन्त्रेश्वरादीनां च योऽयमधिकारबन्धः, नासौ सहजमलकृतः तस्य मायोर्ध्वेऽभावादिति तदर्थं मलान्तरमभ्युपगन्तव्यम्। तेषां माहेश्या महामायाशक्त्यैव तावतांशेन बन्धत्वम्, न तु व्यतिरिक्तेनान्येन मलेनेति चेत्, अणूनामपि मायाशक्त्या सङ्कुचितत्वाभासनं बन्धनमस्तु, किमनुपपन्नव्यतिरिक्तमलाभ्युपगमेन। अननुबन्धे मन्त्रादीनामपि तादृशो व्यतिरिक्तो मलोऽभ्युपगम्यताम्।

किञ्च, अयं मलोऽध्वनि न क्वाप्यनुप्रविष्ट इति कथमस्य षडध्वदीक्षायामन्तर्भाव्य शुद्धिः क्रियते? कर्मवत् पुंस्तत्त्वान्तर्भावोऽस्येति चेन्न, कर्त्रात्मनः पुंसः कर्माणि संस्कारात्मतयाऽन्तर्भवन्तीति युक्तम्, कर्तृनिष्ठत्वात् क्रियाणाम्, मलस्य तु व्यतिरिक्तस्य कथं तदन्तर्भावः।

कर्म) मल के भीतर प्रविष्ट होते हैं इसलिये उनकी इसके साथ मिश्रता कैसी।

यद्यपि आपने—

'माया के विकार के साथ सम्बन्ध होने पर (= माया रूपी प्रपञ्च अर्थात् मायीय मल में आने पर) कर्मयुक्त आणव मल संसारी लोगों का कारण बनता है।'

यह कहा तथापि (आप बौद्ध के मत में मुक्त किन्तु हमारे मत में) विज्ञानकेवली (अणुओं) का मल कर्म के सहित नहीं होता; फलतः (मल का) परिणाम न होने से (उन विज्ञानकेवलियों की) मुक्ति नहीं होगी। तथा मन्त्र मन्त्रेश्वर आदि (= मन्त्रमहेश्वर) का जो यह अधिकारबन्धन है वह स्वाभाविक मल के द्वारा विहित नहीं है क्योंकि वह (= सहज मल) माया के ऊपरी स्तर में नहीं रहता इसलिये उस (= अधिकार बन्ध) के लिये दूसरा मल मानना पड़ेगा। यदि यह कहिये कि उन (= मन्त्र मन्त्रेश्वर आदि) का परमेश्वर की महा माया शक्ति के ही द्वारा उतने ही अंश में बन्धन है न कि किसी अन्य मल से, तो अणुओं का भी मायाशक्ति के द्वारा विहित सङ्कोच के आभास को ही बन्धन मान लीजिये प्रमाणासिद्ध अतिरिक्त मल को मानने से क्या लाभ? और यदि आप ऐसा नहीं मानते तो फिर मन्त्र आदि के (बन्धन के लिये) भी वैसा ही भिन्न मल मानिये।

इसके अतिरिक्त यह मल किसी अध्वा में प्रविष्ट है नहीं तो फिर षडध्व दीक्षा में इसका अन्तर्भाव कर इसकी शुद्धि कैसे की जाती है? कर्म की भाँति इसका पुरुषतत्त्व में अन्तर्भाव है यदि ऐसा कहें? तो यह कथन ठीक नहीं है, क्योंकि कर्त्तारूप पुरुष के कर्म संस्कार के रूप में उसके अन्दर रहते हैं क्योंकि क्रिया

किञ्च, नावारकेण पटादिना घटादेः स्वरूपं विशिष्यते, अपि तु तद्विषये ज्ञातुर्ज्ञानं विहन्यते, तथा शिवमुक्ताणूनामेव स मलः स्यात्, तेषां मलेन पुंविषयज्ञानावरणादिति मलस्यावारकत्वं तावदयुक्तम् । यश्च मलस्य परिपाकोऽभिधीयते, स किं तस्य तच्छक्तेर्वा विनाशः, उत निरोधप्रतिबन्धः । आद्ये पक्षे एकत्र तत्परिपाके सर्वे शुद्धाः स्युः, तच्छक्तेरनेकत्वाभ्युपगमेऽपि सदृशत्वाच्छक्तिमदव्यतिरेकाच्चैष एव प्रसङ्गः । फलभेदादारोपितभेदो हि पदार्थात्मैव शक्तिरिति सूरयः । न चानादेर्वस्तुभूतस्य मलशक्तिनिरोधस्य नाशो युक्तः, प्रागभावस्य त्ववस्तुत्वात् स भवतु नाम । शक्तिनिरोधप्रतिबन्धोऽपि विषवह्निशक्तिप्रतिबन्धवत् सर्वानेव प्रति स्यात् । तद्वदेव च प्रतिबन्धकनिवृत्तौ तन्निरोधः पुनरुन्मज्जेत् । परिपाकश्चास्य यद्यहेतुकः प्रथममेव स्यात्, वृक्षफलानामिवर्तौ मलशक्तीनां सममेव वा सामनन्तर्येण वा परिपाकः स्यात्, नात्यन्तदूरकालव्यवधानेन । अथ—

---

कर्त्ता में रहती है, मल तो (क्रिया से) भिन्न है फिर वह उस (= पुरुष) के अन्दर कैसे रहेगा (अर्थात् नहीं रहेगा) ।

इसके अतिरिक्त (जो आपने घट पट के आवार्यआवरकत्व का उदाहरण दिया उसमें) आवारक पट (आवरण के द्वारा) घट के रूप में किसी विशेषता का आधान नहीं करता बल्कि उस (= घट) के विषय में ज्ञाता के ज्ञान का विघात कर देता है । शिवमुक्त अणुओं के विषय में मल की भी यही स्थिति है । मल के द्वारा उनके पुरुषविषयक ज्ञान का आवरण कर दिया जाता है । इस प्रकार मल को आवरक कहना ठीक नहीं । और जो मल के परिपाक की बात आपके द्वारा कहीं गयी (तो उस विषय में यह बताइये कि) वह (= परिपाक) क्या उस (= मल) का विनाश है या उस (= मल) की शक्ति का विनाश अथवा निरोध का प्रतिबन्ध (= रोकना) ? प्रथम पक्ष में एक जगह उसके परिपाक से सब के सब (अणु) शुद्ध हो जायेंगे । उस (= मल) की शक्ति के अनेकत्व के पक्ष में भी (समस्त शक्तियों के) एक समान होने तथा शक्तिमान् से अव्यतिरिक्त (= अभिन्न) होने से वही स्थिति है (अर्थात् सबकी शुद्धि सम्भव है) । विद्वान् लोगों का मत है कि फल के भेद से आरोपित भेद वाले पदार्थ की आत्मा ही शक्ति होती है । अनादि, वस्तुभूत मलशक्तिनिरोध का नाश ठीक नहीं है । प्रागभाव के अवस्तु होने से वह (= निरोध) हो सकता है । शक्ति के निरोध का प्रतिबन्ध भी विष एवं वह्नि की शक्ति के प्रतिबन्ध की भाँति सबके प्रति होगा । और उसी प्रकार (निरोध के) प्रतिबन्धक की निवृत्ति होने पर उसका निरोध फिर उठ खड़ा होगा । (इसके अतिरिक्त यह बताइये कि इस मल का पाक अहेतुक है या सहेतुक?) यदि अहेतुक (= बिना किसी कारण के) है तो पहले ही हो जाय । और वह कालहेतु वाला है तो उस (= काल) की अवधि क्या है? क्योंकि सभी जीवों की मलानादिता तुल्य है । जैसे वृक्षों के फल ऋतु आने पर एक साथ या क्रमशः पकते हैं उसी प्रकार मल की शक्तियों का भी परिपाक एक साथ या सामनन्तर्येण (= एक के बाद तुरन्त दूसरा)



'पुंबलरोधं कुर्वन् पश्यति हि स शक्तिसाफल्यम् ।
दृष्ट्वा च तन्निवृत्त्यै योग्यं युङ्क्ते नृमुक्तये करणम् ॥'
(त०त्र०नि०, का० २१)

इत्युक्तनीत्या मलः स्वकार्यं कृत्वा पच्यते, तत् पुनन्निरोधानन्तरमेव पच्येत् । अथ यदर्थं पुनन्निरोधः, तस्मिन् कलादिक्षित्यन्ततत्त्वोदये भोगे भुक्ते सति पच्यते, तदत्रभोगो यदि सामान्येन, तदेकत्र शरीरे कलादिक्षित्यन्तमये तत्कार्यस्य भोगस्य सम्पन्नत्वात् तदनन्तरमेव मलपरिपाकः स्यात् । अथ विशेषेण, तत्र कदाचिदपि, भाविकलात्मनो विशेषस्य कर्मजभोगवैचित्र्यस्य तदुत्थत्वात् । अथेश्वरेच्छातो मलस्य परिपाकः, तदीयेच्छा यद्यनियन्त्रिता, हेतुः सर्वाणूनां स्यादित्युक्तमेव । अथ भोगपर्यायतः; कदाचिद्विरुद्धे समबले कर्मणी परिपक्वे अपि विरोधादुदासाते, कर्मान्तराणि चापरिपक्वत्वाद्भोगाय नोन्मुखीभवन्ति, इति तं कालमपेक्ष्य भगवान् मलं रुणद्धि, स च कालो दुःखसुखरहितः स्वयमुपलभ्येतापि कैश्चिदिति पक्षः ।

---

होगा न कि अत्यन्त दूर काल के व्यवधान से ।

'वह (= परमेश्वर) पुरुष के बल का अवरोध करता हुआ शक्ति की सफलता को मानता है और उस सफलता को देख कर उसकी निवृत्ति के लिये योग्य करण की नियुक्ति करता है जो कि मनुष्यों की मुक्ति के लिये होती है ।'

इसका तात्पर्य यह है—परमेश्वर अपनी निग्रहशक्ति के द्वारा पुरुष = अणु (= जीव) की शक्ति का अवरोध कर अपनी निग्रहशक्ति को सफल मानता है । पुनः उस पुरुष को निग्रहशक्ति से पीड़ित देख कर उसकी मुक्ति के लिये योग्य करण (= उपाय) को लगाता है ।

इस उक्त नीति के अनुसार मल अपना कार्य करने के बाद पच जाता है (= नष्ट हो जाता है) । (यह जो पाक या नाश है) वह पुरुष के निरोध के बाद ही होना चाहिये । यदि जिसके लिये पुरुषनिरोध है कला से लेकर पृथिवी पर्यन्त तत्त्व के उदय रूपी उस भोग के भुक्त होने पर परिपक्व होता है तो (यहाँ भोग सामान्य अर्थात् सर्वसाधारण है या विशेष?) यदि सामान्य है तो कलादिक्षित्यन्तमय एक शरीर से उस (= मल) के कार्य अर्थात् भोग के सम्पन्न होने से मलपारिपाक हो जायेगा । और यदि विशेषेण भोग होता है तो कभी भी सम्पन्न नहीं होगा क्योंकि भाविकलात्मक, विशिष्ट कर्मज भोगवैचित्र्य उस (= मल) से उत्पन्न होता रहेगा । यदि यह कहिये कि यह मलपारिपाक ईश्वरेच्छा से होता है और उसकी इच्छा अनियन्त्रित (= स्वतन्त्र) है तो सभी अणुओं का (मलपरिपाक) होने लगेगा यह कहा जा चुका है । यदि यह पक्ष रखा जाय कि—भोग के पर्याय (= क्रम) से कभी परस्पर विरुद्ध किन्तु समबल दो कर्म परिपक्व होने पर भी परस्पर विरोध के कारण उदासीन रह जाँय और इनसे भिन्न अन्य कर्म परिपक्व न होने के कारण भोग के लिये उन्मुख न हों,. तो उस काल की अपेक्षा रख कर परमेश्वर मल को रुद्ध कर देता है और वह काल सुख दुःख रहित स्वयं उपस्थित हो जाता है? तो

तदत्रापि ब्रूमहे—कर्मणां क्रमानुष्ठितानां क्रमिकफलानां कथं तावद्युगपत्फलदानौन्मुख्यम्, कथं वा तन्निरोधावसरे ततोऽन्यत् कर्म फलं न दद्यात् । तस्य स्वकाल एव फलदानोन्मुखत्वं न तु तत्काल इति चेत्, तयोरपि तर्हि न तदेककालं युक्तम् । ईश्वरेच्छात एवेति चेत् सा यदि स्वतन्त्रा, तद्युगपत् सर्वस्य सर्वकर्मपरिपाकात् तद्भोगं दत्त्वा मुक्तिं वितरतु, कर्मानपेक्षया वा सर्वस्य मलं रुणद्धु । अथास्वतन्त्रा, तदत्रापि तस्य हेत्वन्तरं वक्तव्यम् । यस्य च तुल्यबले कर्मणी भोगोन्मुखे रुद्धे तस्य तत्कालं देहपातः स्यात् । अथ न जात्यायुष्प्रदयोः कर्मणोर्निरोधोऽपि तु भोगप्रदयोरेव । ननु जात्यायुष्प्रद- कर्मानिरोधेऽपि यदीशो मलं रुन्धे, तद्भोगप्रदात् किमिति बिभेति, यत्तन्निरोधमवश्यमपेक्षते । यदि च रुद्धशक्तिकर्मदशायामेव मलं रुन्ध्यात्, तत्स प्रलयावस्थायां सर्वेषां तथा कुर्यात् । तत्रापि च तेषां तादृग्भोगप्रदकर्मसङ्गोऽस्तीति चेत्, विरुद्धकर्मद्वयसङ्गे तादृग्भोगदं कर्मास्तीति किं वक्तुं न शक्यते । किञ्च, विज्ञानाकलानां कार्ममलशून्यानामीश्वरो युगपन्मलं रुन्ध्यादित्यष्टौ बोधितवानिति शास्त्रेषु संख्यानियमानुपपत्तिः । अथ

---

इस विषय में भी हम कहते हैं—कर्मों का अनुष्ठान क्रम से होता है और वे फल भी क्रम से देते हैं यह निश्चित है तो फिर वे एक साथ फलदान के लिये कैसे उन्मुख होंगे? अथवा उसके निरुद्ध होने के समय दूसरा कर्म फल कैसे नहीं देगा ? यदि यह कहिये कि कर्म अपने समय पर ही फलदान के लिये उन्मुख होता है न कि तत्काल तो भी उन दोनों (विरुद्ध कर्मों) का एक काल (मे फलदातृत्व) ठीक नहीं है । यदि कहिये कि ईश्वरेच्छा से (वे एक काल में फल देंगे) ? तो ईश्वरेच्छा (= स्वतन्त्र है या अस्वतन्त्र?) यदि स्वतन्त्र है तो एक साथ समस्त कर्मों का परिपाक होने से उनके भोगों का सबको दे कर सबको मुक्ति प्रदान कर दे । अथवा कर्मों की अपेक्षा न रखने के कारण सबके मल को रोक दें । और यदि वह अस्वतन्त्र है तो यहाँ उसका हेत्वन्तर बतलाना चाहिये । तथा जिसके शुभाशुभ कर्म तुल्यद बल वाले हैं और उनकी भोगोन्मुखता अवरुद्ध है उस व्यक्ति की तत्काल मृत्यु हो जायेगी । जन्म और आयुष्ट्व देने वाले कर्मद्वय का निरोध नहीं होता किन्तु भोगप्रद ही कर्मद्वय का निरोध होता है । यदि जाति और आयु को देने वाले कर्मों का निरोध न होने पर भी परमेश्वर मल का निरोध करता है तो भोगप्रद कर्म से वह क्यों डरता है कि जिसके लिये वह उसके निरोध की अपेक्षा अवश्य करता है । यदि रुद्धशक्तिवाले कर्म की दशा में ही वह मल का अवरोध करता है—ऐसा आप कहते हैं तो फिर प्रलयकाल में वह सबके मल का अवरोध कर दे । यदि यह कहिये कि उस काल में भी उन जीवों का उस प्रकार का भोग देने वाले कर्मों का साहचर्य रहता है? तो फिर दो विरुद्ध कर्मों के संग में उस प्रकार का भोगप्रद कर्म रहता है—ऐसा क्यों नहीं कहा जा सकता । इसके अतिरिक्त जब कार्म मल से रहित विज्ञानाकल जीवों के मल को ईश्वर एक साथ अवरुद्ध कर देता है तो, ईश्वर ने आठ जीवों को जगाया' यह शास्त्रोक्त संख्या का



सत्यपि कर्मसाम्ये परिपक्वमेव मलमीशेच्छा रुणद्धीति कैरणव्याख्यातृमतमाश्रीयते, तर्हि उक्तदूषणावृत्तिरनुपपन्ना व्यर्थकर्मसाम्याभ्युपगमदोषश्चापतति । एतेन तदपि प्रत्युक्तं यदाहुः केचित्—

'वैराग्यं भोगवैरस्यं धर्मः कोऽपि विवेकिता ।
सत्सङ्गः परमेशानपूजाद्यभ्यासनित्यता ॥
आपत्प्राप्तिस्तन्निरीक्षा देहे किञ्चिच्च लक्षणम् ।
शास्त्रसेवा भोगसङ्घपूर्णता ज्ञानमैश्वरम् ॥
इत्यादिहेतुके चेच्छा मलं रुन्धे हठादिति ।'

यत एतदुदयेऽपि यदीशेच्छैव कारणं तदन्योन्याश्रयः । कारणान्तरं च वक्तुमशक्यम्, तस्यापि नियमायोगात् । न चैते सर्वे हेतवः, ईशेच्छाया आयातशक्तिपातानां तथारूपत्वादृष्टेः, नाप्येकैकस्येशेच्छाहेतुत्वम्, वैराग्यादेः शतशो व्यभिचारदर्शनात्, परमेशपूजाज्ञानादेश्च मलपरिपाकपूर्वकत्वात्, न त्वीशेच्छा-

---

नियम असिद्ध हो जायेगा । यदि कहिये कि कर्मसाम्य के होने पर भी ईश्वरेच्छा परिपक्व मल का ही अवरोध करती है—ऐसा किरणागम में कहा गया है और हम इसको मानते हैं तो फिर उक्त दोष (= ईश्वरेच्छा का अस्वातन्त्र्य) की आवृत्ति हो जायेगी अगर व्यर्थ कर्म साम्याभ्युपगम का दोष आ जाता है । इस उपर्युक्त कथन से जो कि दूसरे लोगों ने कहा उसका भी खण्डन हो गया (उस कथन को बतलाते हैं—)

'वैराग्य, भोगवैरस्य, कोई भी (= उच्च कोटि का, निरुद्देश्य) धर्म, नित्यानित्यविवेक, सत्सङ्ग, प्रतिदिन परमेश्वर की पूजा आदि का नित्य अभ्यास, आपत्ति की प्राप्ति, उस प्राप्ति का निरीक्षण, शरीर के अन्दर विचित्र परिवर्तन—(जैसे सुगन्ध आदि का उत्पत्ति, ज्योतिदर्शन आदि), पारमेश्वर शास्त्र की सेवा, भोगसमुदाय की पूर्णता और ईश्वरीय ज्ञान इत्यादि कारणों के उपस्थित होने पर ईश्वर की इच्छा मल को हठात् अवरुद्ध कर देती है ।'

(खण्डन का कारण बतलाते हैं—) क्योंकि इन उपर्युक्त गुणों के उदय में भी यदि ईश्वरेच्छा ही कारण है तो अन्योऽन्याश्रय (= ईश्वर की इच्छा से गुणों की प्राप्ति और गुणों की प्राप्ति होने से ईश्वर की इच्छा का उसके प्रति होना) दोष आ जाता है । (उक्त गुणों के उदय में अथवा मलरोध में) दूसरा कारण भी नहीं कहा जा सकता क्योंकि उसका (= कारणान्तर का) भी नियम नहीं है (अर्थात् इस ईश्वरेच्छा के सिवाय दूसरा कारण नहीं है)? ये सभी हेतु नहीं बन सकते क्योंकि शक्तिपातयुक्त व्यक्तियों के ऊपर ईश्वर की इच्छा का वैसा रूप नहीं दिखायी पड़ता । और उपर्युक्त कारणों में से एक-एक कारण ईश्वरेच्छा के उदय का हेतु नहीं बन सकता क्योंकि सैकड़ों बार वैराग्य आदि का व्यभिचार देखा गया है (अर्थात् वैराग्य के होने पर भी मलरोध नहीं हुआ और वैराग्य के न रहने पर भी

प्रचोदकत्वं युक्तम् । यत्पुनरन्यदुक्तम्—पुंसां मुक्तेः क्रमिकत्वं दृष्ट्वा ईशेच्छाया अपि मलपरिपाकहेतुत्वं क्रमिकमनुमीयते, यथा भोगस्य क्रमात्तद्धेतुकर्मपरिपाकहेतुत्वं क्रमिकमिति, तदसत्, मुक्तेः क्रमो मलपरिपाकक्रमात्, सोऽपि ईशशक्तिकृतपरिपचनक्रमादिति सत्यम्, ईशशक्तेस्तु मलपरिपाचनक्रमे हेतुर्न लभ्यते, स्वातन्त्र्ये त्वलं मलपरिपाकापेक्षया । तस्मान्न कथञ्चिदपि भेदवादिभिर्मलपृथक्त्वं तच्छक्तिनिरोधतत्परिणामतत्परिपाकशक्तिपातादयः प्रतिपादयितुं शक्यन्ते, इति यथोक्तमेव साधु । यद्यपि चतुर्थपटले—

'अभिलाषो मलोऽत्र तु' (४।१०५)

इत्यत्र मलस्वरूपविचारस्यावसरोऽभूत्, तथापीह एकप्रघट्टकेन पश्चात्तद्विचारितम्, मा भूत्तत्र दीक्षातन्त्रनिभालनोद्यतानां सुकुमारहृदयानां व्यामोह इति। किञ्च, भेदवादे जीवानामानन्त्येऽपि पुनरन्येषामुदयाभावात् ईश्वरेणेयत्तया परिच्छेद्यमानत्वाच्च नैयत्यं संसारस्य चानादित्वमतो यदि प्रतियुगमेकैकोऽणुर्मुच्यते,

---

मल रोध हो गया) और परमेश्वर की पूजा, ज्ञान आदि मलपरिपाक के बाद होते हैं इसलिये ये ईश्वरेच्छा के प्रेरक नहीं हो सकते ।

जो कि दूसरी बात कही गयी—पुरुषों की मुक्ति की क्रमिकता को देख कर यह अनुमान लगाया जाता है कि ईश्वरेच्छा भी मल का परिपाक क्रम से करती है जैसे कि भोगों का क्रम देखने से उसके हेतुभूत कर्मपरिपाक का भी क्रम अनुमित होता है तो यह कथन असमीचीन है । मुक्ति का क्रम मलपरिपाक के क्रम से होता है और वह (= मलपरिपाक) भी ईश्वर की शक्ति के द्वारा किये गये परिपाक के क्रम से यह बात तो सत्य है किन्तु ईश्वर की शक्ति के द्वारा मलपारिपाक के क्रम में कोई हेतु नहीं मिलता और उस ईश्वर के स्वातन्त्र्य को मान लेने पर तो मलपरिपाक की अपेक्षा ही नहीं रहेगी । इसलिये भेदवादियों ने जो मल को पृथक् माना साथ ही उस (= मल) की शक्ति उस (= मल) का निरोध, उसका परिणाम, उसका पाक, शक्तिपात आदि कहा उनका प्रतिपादन सम्भव नहीं है । इस प्रकार जो जैसा कहा गया वही उसी प्रकार ठीक है ।

यद्यपि चतुर्थ पटल में—

'यहाँ अभिलाष ही मल है' (४।१०५)

यहाँ मल के स्वरूप के विचार का अवसर था तो भी यहाँ एक प्रघट्टक (= प्रकरण, प्रसङ्ग) होने से बाद में (= इस पटल में) उसका विचार किया गया । इसलिये दीक्षातन्त्र के ज्ञान के लिये उद्यत सुकुमारमति वाले साधकों को इस विषय में व्यामोह नहीं होना चाहिये । इसके अतिरिक्त भेदवाद में जीवों के अनन्त होने पर भी अन्यों का उदय न होने से तथा ईश्वर के द्वारा इतने ही के रूप में परिच्छेद्यमान होने (= सीमित किये जाने) पर संसार नियत और अनादि है इसलिये यदि एक-एक युग में एक-एक भी अणु मुक्त होने लगे तो (एक न एक दिन सब



तदुच्छेद एव संसारस्य प्रसक्तः । अथ जीवानां तादृगानन्त्यमस्ति, यदीशेनापि न परिच्छिद्यते तर्हि ईशस्यासर्वज्ञता स्यात् । तदुक्तं शारीरके मुनिना—

'अन्तवत्त्वमसर्वज्ञता वा' (२।२।४१) इति ।

आस्तामेतत् । यत्तु तैः स्वतन्त्रशक्तिपातवादिपक्षे चोदितमीश्वरस्य निर्निमित्ते निग्रहादिकारित्वेऽप्रेक्षापूर्वकारित्वं युगपत्सर्वतत्त्वस्रष्टृता सर्वं प्रति च युगपत्सर्वकर्मफलप्रदता जीवानां च मुक्तौ स्वरूपनाशः पुनर्भवाविर्भावश्च स्यादागमेषु च मलस्य वस्तुत्वाभिधानानुपपत्तिरिति, तदेषामपर्यालोचिततन्मतसतत्त्वमभिधानम्, यतस्तन्मते पारमेशचित्प्रकाशव्यतिरेकेण न किञ्चिदप्युपपन्नमिति स एव स्वातन्त्र्यात् शिवादिक्षित्यन्तानन्तविश्वात्मना स्वरूपमवबिभासयिषुस्तथा तथा भातीति न कश्चिदनुग्रहनिग्रहादिभाजनं जनोऽशुद्धिपरीतो वाऽस्ति । अथ च निगृहीतानुगृहीततत्तत्प्रमातॄंस्तत्तत्प्रमेयजातं च स्वभित्तौ दर्पणनगरवत् स एवोट्टङ्कयन् पञ्चकृत्यकारितां निर्भासयन्नपि न मनागप्यतिरिच्यते, अतिरिच्यते वा दर्पणवदेवेति स एव परं प्रेक्षापूर्वकारी यश्चित्रचमत्कारमयत्वाद् यथा च विश्वमाभासयति तथा तन्मध्ये

---

अणुओं के मुक्त हो जाने पर) संसार का उच्छेद हो जायेगा । यदि यह कहिये कि जीवों का आनन्त्य इस प्रकार का है कि ईश्वर भी उसकी सीमा नहीं कर सकते? तो फिर ईश्वर असर्वज्ञ हो जायेंगे । वही ब्रह्म सूत्र में व्यास मुनि ने कहा है—

ईश्वर या तो अन्तवान् अर्थात् अनित्य हो जायेगा या असर्वज्ञ (ब्र०सू० २।२।४१)

इसलिये यहीं पर विराम ले लीजिये ।

जो कि स्वतन्त्र शक्तिपात सिद्धान्त वालों के पक्ष में उन लोगों ने कहा—यदि ईश्वर बिना किसी कारण के निग्रह अनुग्रह आदि करेगा तो उसके ऊपर बिना विचार के कार्य करना, सब तत्त्वों की एक साथ सृष्टि करना सब को एक साथ सब कर्मों का फल देना, जीवों की मुक्ति होने पर जीवों के स्वरूप का नाश और पुनर्जन्म, आदि दोष आ पड़ेंगे । इसके अतिरिक्त आगमों में मल को जो भावपदार्थ कहा गया है—यह कथन असङ्गत हो जायेगा—इसलिये यह सब कथन उन लोगों के द्वारा उस मत के तत्त्व को न जानने के कारण है । क्योंकि उनके मत में परमेश्वर के चित्प्रकाश को छोड़ कर कुछ भी अस्तित्व में नहीं आता । इस कारण वह परमेश्वर ही अपने स्वातन्त्र्य के बल से शिव से लेकर पृथिवी पर्यन्त अनन्त विश्व के रूप में अपने को अवभासित करने की इच्छा से उस-उस रूप में आभासित हो रहा है । इसलिये कोई भी आदमी अशुद्धि से युक्त या निग्रह-अनुग्रह का पात्र नहीं है तथा निगृहीत (= अज्ञानबन्ध से युक्त) और अनुगृहीत (= मुक्त) अनेक प्रमाताओं को तथा प्रमेयों को अपनी भित्ति (= आधार भूमि) पर दर्पण में आभासमान नगर की भाँति वही उट्टङ्कित करता है तथा (सृष्टि आदि) पाँच कृत्यों को निर्भासित करता हुआ भी इन सबसे रंच मात्र भी अतिरिक्त अर्थात् अलग नहीं है और यदि अलग या भिन्न मान भी लिया जाय तो दर्पण की भाँति (जो कि

नियतपौर्वापर्यक्रममपि यत्र यत्र प्रथयति तत्र तत्र कार्यकारणभावनैयत्यात्मना कर्मफलादिवैचित्र्येण निमीलितरूपतया तदुपसंहारेण चोन्मीलितरूपतयेति तावत्यंशे बद्धमुक्तरूपतया वस्तुतस्तु स एव तावद्विश्वात्मना स्फुरतीति न कश्चिदन्यो बद्धो मुक्तो वास्ति । न चैवं स्वरूपापत्त्यात्मनि मोक्षे स्वरूपनाशोऽस्ति । सङ्कोचनाशस्त्विष्ट एव । न च प्राप्तशिवाभेदस्य सर्वसर्वात्मतया सर्वत्र सर्वदा स्फुरतः पुनर्भवोऽस्ति । परमशिवस्यैव सतत्त्वस्य शिवादिसकलान्तेनापि महता स्वस्वरूपेण सरतस्तावतांशेन तत्तद्रूपतोच्यताम् । तत्त्वतस्तु परिपूर्णविश्वस्फारः परमेश्वर एवासौ । अतश्च पुनर्भवप्रसङ्गः स्यादिति यदुक्तं तदयुक्तमेवेति—

'अनाद्यशुद्धिशून्यत्वात् प्राप्नोति न भवान्तरम् ।'

इत्यादौ आगमोक्तौ न काचिद्विमतिः । न चास्येयद्विमर्शात्मताप्तौ परिणतिब्रह्मवादिपक्षोक्तदूषणावकाशः कश्चित्, विश्वात्मकस्वस्वरूपविजृम्भामयत्वेन विवर्तपरिणामपक्षयोरनभ्युपगमात् । तदित्थम्—

---

स्वगत प्रतिबिम्ब से भिन्न नहीं होता) । इस प्रकार वह अत्यन्त विचार पूर्वक कार्य करने वाला है । वही विचित्र चमत्कारमय होने से जिस प्रकार विश्व को आभासित करता है उसी प्रकार उसके बीच में निश्चित पौर्वापर्य क्रम को जहाँ-जहाँ फैलाता है वहाँ-वहाँ कार्यकारण भाव की निश्चितता वाले कर्म फल आदि के वैचित्र्य के कारण अपने रूप को निमीलित (संकुचित, प्रच्छन्न) कर और उसके (= वैचित्र्य के) उपसंहार से उन्मीलित कर उतने अंश में बद्ध एवं मुक्त रूप से वस्तुतः वही विश्व के रूप में स्फुरित हो रहा है । इस प्रकार उससे भिन्न न कोई बद्ध है और न कोई मुक्त । स्वरूपप्राप्तिरूप मोक्ष से स्वरूप का नाश नहीं होता और सङ्कोच का नाश तो इष्ट ही है । जिसने शिव के साथ अभेद प्राप्त कर लिया वह (शिव की भाँति) सर्वात्मक रूप में सर्वदा सर्वत्र स्फुरण करता रहता है इसलिये उसका पुनर्जन्म नहीं होता । चूँकि परमशिव ही एकमात्र तत्त्व है जो अनाश्रित शिव से लेकर सकल प्राणी पर्यन्त अपने महान् स्वरूप से प्रसरण कर रहा है इसलिये उतने अंश में उसकी तत्तद्रूपता (= शिव शक्ति विज्ञान कवेली आदि) कहनी है तो कहिये । वस्तुतः तो यह सब परमेश्वर ही है जो परिपूर्ण विश्व का स्फार है । इसलिये जो पुनर्जन्म की बात कही गयी वह असमीचीन ही है । इस प्रकार—

'अनादि अशुद्धि से शून्य होने के कारण जीव जन्मान्तर को नहीं प्राप्त करता ।'

इत्यादि आगमोक्ति के विषय में किसी को विरोध नहीं है । और न तो इस (= जीव) के इतनी विमर्शात्मकता को प्राप्त करने के बाद परिणतिवादी और ब्रह्मवादी के पक्ष में कथित दोष का कोई अवसर रहा क्योंकि परमेश्वर ही विश्वात्मक अपने स्वरूप की विजृम्भा वाला है इसलिये विवर्त्त और परिणाम दोनों पक्षों को नहीं माना जा सकता । तो इस प्रकार—



सङ्कोचविकासवता तदुभययुक्तेन तद्विमुक्तेन ।
सर्वात्मना च सततं स्वच्छन्दश्चिद्घनः स्फुरति ॥ १ ॥

यद्यत्स्फुरति च तत्तद्वस्तु धरण्यादि तद्वदेव च ।
पौर्वापर्यनियत्या तत्त्वानां क्रमिकतापि युक्तैव ॥ २ ॥

सङ्कुचितजीवरूपं तत्तत्कर्माभिमानतत्फलभुक् ।
भासयति क्रमशोऽसौ दीक्षादावक्रमेणापि ॥ २ ॥

इत्थं सङ्कोचात्माप्यभिलाषो लौलिकेति गदितो यः ।
सोऽपि तथात्वस्फुरणाद्वस्त्वेव मलोऽस्तु शास्त्रेषु ॥ ४ ॥

दीक्षायोगज्ञानैर्ध्वंसेऽपि मलस्य नात्मनाशोऽस्ति ।
स्वच्छस्वच्छन्दात्मकचिद्घनताव्यक्तिरेव यन्मोक्षः ॥ ५ ॥

जलमिव जले विनिहितं पयसि पयो यद्वदर्पितं तद्वत् ।
यान्त्येकत्वं दीक्ष्या दीक्षाक्रमेण दीक्षिता इति हि ॥ ६ ॥

रौरवशास्त्रेऽप्युक्तं प्रायस्तं वृथैव वृत्तिकृता ।
येनार्थव्याख्याभिस्तस्मिन् देवस्तथा तथा प्रथितः ॥ ७ ॥

---

चिद्घन स्वच्छन्द भैरव सङ्कोच विकास वाले, उन दोनों (= सङ्कोच विकास से) युक्त और, उन (दोनों सङ्कोच और विकास) से मुक्त सर्वात्मक रूप से निरन्तर स्फुरण कर रहा है ॥ १ ॥

जो जो धरणी आदि स्फुरित हो रही है वह सब वस्तु (= वास्तविक) है । और इस प्रकार तद्वत् (= स्वच्छन्द भैरवमय) है । इस प्रकार पौर्वापर्य के नियत होने से तत्त्वों की क्रमिकता भी युक्त ही है ॥ २ ॥

यह (= परमेश्वर) तत्तत् कर्माभिमान के कारण तत्तत् फल को भोगने वाले संकुचित जीवरूप को क्रमशः भासित करता है और दीक्षा आदि के समय अक्रम से भी भासित करता है ॥ ३ ॥

इस प्रकार सङ्कोचरूप अभिलाष जो कि लोलिका के नाम से कहा गया है वह भी तथात्व (= चिद्घनत्व) के रूप में स्फुरण के कारण वस्तु (= सत्) ही है । (यही अभिलाष) शास्त्रों में मल कहा गया है ॥ ४ ॥

दीक्षा, योग अथवा ज्ञान के द्वारा मल का ध्वंस होने पर भी आत्मा का नाश नहीं होता । जो मोक्ष (के नाम से सर्वत्र शास्त्रों में विदित है वह) स्वच्छ स्वच्छन्दात्मक चिद्घनता की अभिव्यक्ति ही है (और कुछ नहीं) ॥ ५ ॥

जैसे पानी में पानी, दूध में दूध मिलाने पर (एक हो जाता है) उसी प्रकार दीक्षित व्यक्ति (= जीव) दीक्षा के क्रम से दीक्षित होकर परमेश्वर के साथ एक हो जाते हैं ॥ ६ ॥

तदलं भेदविकल्पैरनर्गलेशानशक्तिपातोत्था ।
स्वच्छन्दशिवैक्यमयी मुक्तिर्दीक्षादितो घटते ॥ ८ ॥

इत्थं दीक्षोपायो यो यो यैर्यैर्यथा यथा विहितः ।
सोऽपीत्थमेव सर्वः समर्थ्यतां शक्तिपातेद्धैः ॥ ९ ॥

युक्त्यस्त्रैर्धर्मकीर्तं दलितमिह मतं दूषणोद्गारि सम्यग्
विध्वस्तं खेटपालैः कथितमपि मलं भेदसंधानदक्षम् ।
प्रोक्तं दीक्षासतत्त्वं प्रविगलितमलप्रोन्मिषच्चिन्मयैक्य-
स्वच्छस्वच्छन्दधामप्रथनवशभवत् सर्वसर्वात्मरूपम् ॥ १० ॥

इति भद्रम् ॥

**॥ इति श्रीस्वच्छन्दतन्त्रे श्रीमहामाहेश्वराचार्यवर्यश्रीक्षेमराजविरचितोद्द्योताख्य-व्याख्योपेते तत्त्वादिदीक्षाप्रकाशनं नाम पञ्चमः पटलः ॥ ५ ॥**



रुरुशास्त्र में भी प्रायः उसको (= मलपाक को) वृत्तिकार ने व्यर्थ ही कहा है जिससे अर्थव्याख्याओं (= तात्पर्य की व्याख्याओं) के द्वारा परमेश्वर उसमें (रुरु शास्त्र अर्थात् रौरवागम में) उस-उस प्रकार से विस्तारित (= व्याख्यात) है ॥ ७ ॥

इसलिये भेद की कल्पना (मत कीजिये यह) व्यर्थ है । अनर्गल (= निर्बाध = स्वच्छ) ईश्वर के शक्तिपात से उत्पन्न, स्वच्छन्द शिव के साथ ऐक्य वाली मुक्ति दीक्षा आदि (= ज्ञान योग क्रिया चर्या) से प्राप्त होती है ॥ ८ ॥

इस प्रकार जिन-जिन लोगों ने जिस-जिस प्रकार से जिस-जिस दीक्षोपाय का विधान किया है उस सबका शक्तिपात से उद्दीप्त लोग समर्थन करे ॥ ९ ॥

(मैंने) तर्क रूपी अस्त्रों के द्वारा (शैव शास्त्र में) दोष प्रकट करने वाले धार्मकीर्त्त (= धर्मकीर्त्ति के द्वारा प्रचालित) मत का खण्डन किया । भेद के सन्धान (= सिद्धि) में दक्ष खेटपालकथित मल का भी मैंने विध्वंस किया । मैंने उस दीक्षातत्त्व का भी वर्णन किया जो मल के विगलन के कारण उन्मिषित होने वाले चिन्मयैक्य स्वच्छ स्वच्छन्द धाम (= तेज) के विस्तार के वश में होता हुआ सर्व-सर्वात्म रूप है ॥ १० ॥

इस प्रकार सब भद्र (= कल्याणमय) है ॥

**॥ इस प्रकार स्वच्छन्दतन्त्र के पञ्चम पटल 'तत्त्वदीक्षाप्रकाशन' की श्रीक्षेमराज-विरचित स्वच्छन्दोद्योत नामक व्याख्या की आचार्य राधेश्यामचतुर्वेदीकृत 'ज्ञानवती' नामक हिन्दी टीका पूर्ण हुई ॥ ५ ॥**



# षष्ठः पटलः

*** स्वच्छन्दोद्योतः ***

ह्रस्वाकारविरिञ्चिजागरधरित्र्याद्या हि ये पञ्चकाः
शक्त्याद्याश्च तथैव शङ्करनुतेः पूर्णावमर्शात्मनः ।
ये प्राप्तप्रणवाभिधाः कुशलवल्लेशेऽपि विश्वप्रथा-
स्तं पञ्चप्रणवं स्मरामि सततं स्वच्छन्दधामाप्तये ॥

प्रश्नग्रन्थे कालस्य साधनानां च स्वरूपं निर्णेतुमवशिष्टम् । तत्र समनन्तर-पटलेन कालो निर्णेष्यते, स च बाहुल्येन सिद्ध्यङ्गम्, सिद्धयो मन्त्रसाधनपूर्विका इति साधनानां स्वरूपनिर्णयाय पञ्चमपटलान्ते 'मन्त्रसिद्धेन वा' इति यदासूत्रितं तद्विभक्तुमाह—

*** ज्ञानवती ***

ह्रस्वाकार (= ह्रस्व अकार आदि पाँच ह्रस्व, दीर्घ, प्लुत, सूक्ष्म, अतिसूक्ष्म), ब्रह्मा आदि पाँच—ब्रह्मा, विष्णु, रुद्र, ईश्वर और सदाशिव, जाग्रत् आदि पाँच (= जाग्रत, स्वप्न, सुषुप्ति, तुरीय और तुरीयातीत) अवस्था, पृथिवी आदि (पृथिवी, प्रकृति, माया, ईश्वर और सदाशिव) तत्त्व पाँच, उसी प्रकार से शक्ति आदि (शक्ति, व्यापिनी, समना, उन्मना और बिन्दु) पाँच जो कि पूर्णविमर्श स्वरूप शिवस्तुति के कारण प्रणव की संज्ञा प्राप्त किये हुए हैं, कुशल (= कस्तूरी) की भाँति लेशमात्र में भी विश्वविस्तार वाले बतलाये गये हैं; स्वच्छन्द धाम की प्राप्ति के लिये मैं उस पञ्चप्रणव (= उपर्युक्त ह्रस्वाकार आदि के स्वरूप भूत निष्कल नाथ) का निरन्तर स्मरण करता हूँ ॥

प्रश्नग्रन्थ के अनुसार काल और (सिद्धियों के) साधनों के स्वरूप का वर्णन अवशिष्ट है । उसमें काल का निर्वचन समनन्तर (= सातवें) पटल में किया जायगा । वह काल अत्यधिक रूप से सिद्धि का अङ्ग है । सिद्धियाँ मन्त्र की साधना के बाद ही मिलती हैं इसलिये साधनों के स्वरूप का निर्णय करने के लिये पञ्चम पटल के अन्त में 'मन्त्रसिद्धेन वा' इत्यादि जो भी कहा गया है उसको विभक्त करने के लिये कहते हैं—

**समयाचारयुक्तस्य साधकस्य वरानने ।**
**जायते विविधा सिद्धिः.........**

समयाः पूर्वोक्ताः । आचारो वक्ष्यमाणो मन्त्राराधनप्रकारः । वरमुत्कृष्टं शाक्तस्फारमयम्, आननं भोगापवर्गप्रदपरपदप्रवेशो यस्याः ॥

आचारं क्रमेण स्फुटयति—

**...............गिरिगह्वरमाश्रिते ॥ १ ॥**
**सुशुद्धे भूप्रदेशे तु सर्वशल्यविवर्जिते ।**
**प्रच्छन्ने विजने रम्ये भैरवं तत्र पूजयेत् ॥ २ ॥**

सर्वशल्यविवर्जितत्वमहिकण्टकपरुषवातोपद्रवप्रस्रवादिहीनत्वम् । प्रच्छन्नेऽदृश्ये । पूजयेदिति कामनोचितेन संभारेण ॥ २ ॥

अथ—

**जपित्वाक्षरलक्षं तु बहुरूपस्य सुव्रते ।**
**पञ्चप्रणवसंयोगाज्जपतः सिद्ध्यति ध्रुवम् ॥ ३ ॥**

---

हे वरानने! समयाचार से युक्त साधक को अनेक प्रकार की सिद्धियाँ प्राप्त होती हैं ॥ १- ॥

समयों (= नियमों) का वर्णन पहले किया जा चुका है । आचार = आगे कहा जाने वाला मन्त्राराधना का प्रकार । ('वरानना' शब्द की व्याख्या करते हैं—) वर = उत्कृष्ट है आनन = भोग और मोक्ष देने वाला परपदप्रवेश जिसका (वह वरानना है) ॥

आचार को क्रम से स्पष्ट करते हैं—

पर्वत की गुफा में स्थित, सम्यक्तया शुद्ध, सब प्रकार के शल्यों से रहित, प्रच्छन्न, (= मनुष्य के आवागमन से रहित), रमणीय जो भूमि उसमें भैरव की पूजा करनी चाहिये ॥ -१-२ ॥

सब प्रकार के शल्य = साँप, काँटा, कङ्कण आदि कठोर वस्तु, तेज हवा के झोंके तथा प्रस्रव (= पानी की बूँद के गिरने) से, विवर्जित = रहित । प्रच्छन्न = अदृश्य । पूजा करनी चाहिये—इच्छा के अनुकूल पूजा सामग्री के द्वारा ॥ २ ॥

इसके बाद—

**हे सुव्रते! पञ्चप्रणव के संयोग से बहुरूप मन्त्र (= ॐ अघोरेभ्यः घोरेभ्यः घोरघोरतरेभ्यः सर्वतः शर्व सर्वेभ्यः नमस्ते रुद्ररूपेभ्य नमः) के अक्षर की संख्या (= बत्तीस के) लाख के बराबर अर्थात् बत्तीस लाख जप कर साधक निश्चित रूप से सिद्धि प्राप्त करता है (यह प्रकारान्त से उस**



बहुरूपस्य पूर्वनिर्णीतपरमार्थस्य अक्षराणां द्वात्रिंशतः परिमाणेन, लक्षमिति द्वात्रिंशल्लक्षाणि, पूर्वसेवार्थं जपित्वा, ध्रुवं निश्चितम्, सिद्ध्यति यथेष्टां सिद्धिमेति साधकः । कथं जपित्वा?—इत्याह—पञ्चप्रणवसंयोगाज्जपतः । प्रकर्षेण नूयते स्तूयते, अभेदपरमार्थतया विमृश्यते, अशेषविश्वनिर्भरं पारमेश्वरं स्वरूपं येन स प्रणवो निष्कलनाथः, तदभिन्नव्याप्तिक ॐकारोऽपि । तस्य च मृगमदकुलकैकदेशलेशवद्विश्लेष्यमाणाकारादिकलाः, तद्वाच्या ब्रह्मादिदेवताः, तदधिष्ठातृणि धराप्रकृतिमायादितत्त्वानि, वर्णोच्चारकला ह्रस्वादिरूपाः, तदुच्चारयित्रवस्थाश्च जाग्रदाद्याः प्रत्येकं पञ्चसंख्याः स्थूलाः शक्तिव्यापिन्यादिकलास्तद्वाच्यतदुच्चारणकलादिरूपाश्च सूक्ष्मदशाः,

'प्रदेशोऽपि ब्रह्मणः सार्वरूप्यमनतिक्रान्तश्चाविकल्प्यश्च'

इति स्थित्या परिपूर्णचमत्कारपूर्णत्वात् प्रणवशब्दवाच्याः । अत एवैतन्मन्त्रशरीरनिविष्टत्वादेतेऽकारादयो ब्रह्मविष्णुरुद्रशक्तिशिवप्रणवाभिधेयपिण्डबीजविशेषा भिन्नस्फारा इति कृत्वा, एते पूर्वोक्ताः सर्व एव पञ्च प्रणवा विद्यन्ते यत्र स पञ्च-

---

मन्त्र की पुरश्चरण विधि है ॥ ३ ॥

बहुरूप = जिसके स्वरूप का निर्णय पहले हो चुका है वह । अक्षर = बत्तीस, के परिणाम से युक्त लाख अर्थात् ३२ लाख पूर्व सेवा के लिये जप कर, ध्रुव = निश्चित रूप से, सिद्ध होता है = साधक यथेष्ट सिद्धि को प्राप्त करता है । किस प्रकार जप करे ?—

यह बतलाते हैं—पञ्चप्रणव के संयोग से जप करने वाला । ('प्रणव' शब्द की व्याख्या करते हैं—) प्रकर्ष के साथ नुति = स्तुति की जाती है = अभेद परमार्थ के रूप में विमर्श किया जाता है, समस्त विश्व से भरित पारमेश्वर स्वरूप जिसके द्वारा, वह प्रणव है = निष्कलनाथ है । उससे अभिन्न व्याप्ति वाला होने से ॐकार भी प्रणव है । मृगमद (= कस्तूरी) के अंश के लेश मात्र से पृथक् होकर (जैसे गन्ध सर्वत्र फैलता है उसी प्रकार उसके एक सूक्ष्म अंश से) अकार आदि कलायें, उनके वाच्य ब्रह्मा आदि (= विष्णु रुद्र, ईश्वर, सदाशिव) देवतायें उनसे अधिष्ठित पृथिवी प्रकृति माया आदि (= शुद्धविद्या ईश्वर और सदाशिव) तत्त्व, वर्णोच्चार कला ह्रस्व आदि (= दीर्घ, प्लुत सूक्ष्म, अतिसूक्ष्म) उसका उच्चारण करने वाली जाग्रत आदि (= स्वप्न, सुषुप्ति, तुरीय, तुरीयातीत) ये प्रत्येक पाँच संख्या वाले हैं, ये सब स्थूल हैं । शक्ति व्यापिनी आदि (= बिन्दु, नाद, समना) कलायें, उनके वाच्य उनकी उच्चारण कला आदि रूप सूक्ष्म दशायें,

'ब्रह्म का एक देश भी सर्वरूप और अविकल्प्य है'

इस नीति के अनुसार परिपूर्ण चमत्कार से पूर्ण होने के कारण प्रणव से वाच्य हैं । इसलिये इस मन्त्रशरीर में निविष्ट होने के कारण ये उपर्युक्त अकार आदि ब्रह्मा, विष्णु, रुद्र, शक्ति, शिव, प्रणव के अभिधेय विशिष्ट पिण्डबीज भिन्न स्फार

प्रणवो निष्कलस्तदभिन्नव्याप्तिरोङ्कारश्च । तस्मिन् पञ्चप्रणवे सम्यग्योगादुच्चारोन्मीलितहंसपदानुलग्नतात्मकत्वात् पूर्वनिर्णीतनिष्कलव्याप्त्यभिन्नसतत्त्वसकलमन्त्ररहस्यार्थभावनारूपश्च यो जपस्तस्माज्जपतो न त्वक्षरपाठमात्रादित्यर्थः ॥ ३ ॥

नं केवलमित्थं जपात् सिद्ध्यति यावत्—

**मुच्यते न तु संदेहो भेदनात् प्रणवस्य तु ।**

पञ्चप्रणवसंयोगाज्जपत इति यदुक्तं तद्वक्ष्यमाणवर्णकलादिविश्लेषेण व्याप्तिरूपं भेदनं विना न भवति । भेदनं परतत्त्वावेशप्रदमिति मुक्तेर्निःसंशयत्वमुक्तम् ॥

तत्र मन्त्रोच्चाराङ्गभूतकालकलाज्ञानपूर्वकालातीतपदप्रवेशार्थं तावद्भेदनमादिशति देवः—

**ह्रस्वं दीर्घं प्लुतं सूक्ष्ममतिसूक्ष्मं परं शिवम् ॥ ४ ॥**
**प्रणवं पञ्चधा ज्ञात्वा भित्वा मोक्षो न संशयः ।**

प्रणवमकारोकारमकाराबिन्दुनादकलोच्चारेषु क्रमेण ह्रस्वाद्यतिसूक्ष्मान्तोच्चारण-

---

वाले हैं ऐसा मान कर ये पूर्वोक्त सब के सब पञ्चप्रणव जिसमें वर्त्तमान हैं वह पञ्चप्रणव = निष्कल देव हैं और ॐकार उससे अभिन्न व्याप्तिवाला है । उस पञ्चप्रणव में सम्यक् योग से = उच्चार के कारण उन्मीलित 'हंस' पद से संलग्न होने से, पूर्व वर्णित निष्कल व्याप्ति से अभिन्न तत्त्व वाले सकल मन्त्र के रहस्यार्थ की भावना रूप जो जप उस जप, से (सिद्धि मिलती है) न कि अक्षर के पाठ मात्र से ॥ ३ ॥

इस प्रकार के जप से साधक को केवल सिद्धि ही नहीं मिलती बल्कि—

प्रणव के भेदन से वह मुक्त हो जाता है, इसमें सन्देह नहीं ॥ ४- ॥

'पञ्चप्रणव के संयोग से जप करने वाले की...' यह जो कहा गया वह वक्ष्यमाण वर्ण कला आदि के विश्लेष (= पृथक्करण) के द्वारा व्याप्तिरूप भेदन के बिना सम्भव नहीं है । यह भेदन परतत्त्व के आवेश को प्राप्त कराता है इसलिये मुक्ति की प्राप्ति की निःसन्देहता कही गयी ॥

इस प्रक्रिया में मन्त्रोच्चार के अङ्गभूत काल और कला का ज्ञान पहले करना पड़ता है । तत्पश्चात् कालातीत पद में प्रवेश होता है । इस प्रवेश के लिये परमेश्वर भेदन का वर्णन करते हैं—

**परमशिव रूप प्रणव को ह्रस्व, दीर्घ, प्लुत, सूक्ष्म, अतिसूक्ष्म भेद से पाँच प्रकार से जान कर और उसका भेदन कर मोक्ष प्राप्त हो जाता है । इसमें संशय नहीं है ॥ -४-५- ॥**

अकार उकार मकार बिन्दु नाद नामक कलाओं के उच्चारण में क्रमशः ह्रस्व



कालकलाप्रपञ्चरूपं भित्वा तत्तद्दशानुभवानुप्रवेशक्रमेणाध्यास्य परं भावमुन्मनापदासादनेन ज्ञात्वा मोक्षमाप्नोत्येवेत्यर्थः । अत्र च ह्रस्वादिनादान्ताः परस्परानुषक्ततयोच्चार्याः, सूक्ष्मातिसूक्ष्मयोर्बिन्दुनादयोरुपरि अर्धचन्द्रादिनादनादान्तादिदशास्तारतम्यभाजोऽप्यनुसर्तव्याः । यथोक्तं प्राक्—

'सूक्ष्मसूक्ष्मतरैर्भावैरेवमेवं त्यजेत् प्रिये ।' (४।२६७)

इति । ह्रस्वादीनां यथा प्रणवत्वं तथा निर्णीतम्, इति सामानाधिकरण्यं युक्तमेव । न संशय इत्युक्त्या स्वानुभवसिद्धतामस्य दर्शयति ॥ ४ ॥

तदित्थं ह्रस्वादिकालकलाक्रमेण वक्ष्यमाणवाचकादिक्रमेण चैकोऽप्ययं महामन्त्रात्मा—

**प्रणवः पञ्चधावस्थः................**

पूर्वम्—

'प्रदेशोऽपि ब्रह्मणः सार्वरूप्यमनतिक्रान्तः'

इति स्थित्या ह्रस्वादयः पञ्च प्रणवा इत्यभिहितमधुना त्वेक एव

---

से लेकर अतिसूक्ष्म पर्यन्त उच्चारणकला कला के प्रपञ्चरूप प्रणव का भेदन कर तत्तत् दशा के अनुभव के अनुप्रवेश के क्रम से उसमें ठहर कर उन्मना पद की प्राप्ति के द्वारा पर भाव को जान कर साधक मोक्ष को प्राप्त करता ही है । इस प्रक्रिया में ह्रस्व से लेकर नादपर्यन्त उच्चारण का परस्पर सम्बन्ध होना चाहिये । सूक्ष्म और अतिसूक्ष्म = बिन्दु और नाद के ऊपर अर्धचन्द्र आदि तथा नाद नादान्त आदि दशाओं, जो कि तारतम्य वाली हैं, का भी अनुसरण करना चाहिये (अर्थात् उनका क्रम से उच्चारण करना चाहिये) । जैसा कि पहले कहा गया—

'हे प्रिये सूक्ष्म सूक्ष्मतर भावों (= भावनाओं) से इसी प्रकार (तत्त्वों का) त्याग करना चाहिये ।' (स्व०तं० ४.२६७)

ह्रस्व आदि जिस प्रकार प्रणव हैं वह बतला दिया गया । इस प्रकार (ह्रस्वं प्रणवं इत्यादि) जो सामानाधिकरण्य (= समान विभक्ति का प्रयोग हुआ) है वह ठीक ही है । 'संशय नहीं है' इस कथन से ग्रन्थकार इस सिद्धान्त के विषय में अपनी अनुभवसिद्धता बतलाते हैं अर्थात् उन्होंने स्वयं इसका अनुभव किया है ॥ ४ ॥

तो इस प्रकार ह्रस्व आदि कालकला के क्रम से वक्ष्यमाण वाचक आदि के क्रम से एक ही यह महामन्त्र —

**प्रणव पाँच प्रकार से स्थित है ॥ -५- ॥**

पहले—

'ब्रह्म का एकदेश भी सर्वरूपता को अतिक्रान्त नहीं करता ।'

महाविमर्शात्मा मन्त्र इत्थं पञ्चधाऽवतिष्ठत इत्येवमभिहितम् इत्युक्तिभेदमात्रमेतत्, निर्णीतदृशा वस्तुतत्त्वैक्यात् ॥

किमित्थं पञ्चधावस्थितिमात्रात्मैवायम् ? नेत्याह—

**...............हंसेन सह संयुक्तः ॥ ५ ॥**

पूर्वं

'हंसोच्चारस्त्वथोच्यते ।
हकारस्तु स्मृतः प्राणः सुप्रवृत्तो हलाकृतिः ॥' (४।२५७)

इति ग्रन्थेन हंसोऽनाहतध्वनिरिति निर्णीतम् । अतस्तेन स्वप्रवृत्तत्वादेवाकृतकमध्यमप्राणस्फुरत्तारूपेण समनन्तरवक्ष्यमाणनीत्याशेषविश्ववाङ्मयस्फारमयेन सह संयुतस्तद्विमर्शविश्रान्तिपरमार्थोऽयमत्रत्यो महामन्त्ररूपः प्रणवः ॥ ५ ॥

**यत्किञ्चिद्वाङ्मयं लोके शिवज्ञाने प्रतिष्ठितम् ।**
**शिवज्ञानं च तत्रस्थं.............**

यत्किञ्चित् षडध्वनो मध्याल्लोकेऽस्ति, तत्सर्वं शिवज्ञानं च शिवो

---

इस नियम के कारण ह्रस्व आदि पाँच प्रणव हैं—ऐसा कहा गया । और अब एक ही महाविमर्शस्वरूप मन्त्र पाँच रूपों में स्थित है—यह कहा गया । इन दोनों कथनों में केवल शब्दभेद है क्योंकि उपर्युक्त दृष्टि से वस्तु एक ही है ॥

प्रश्न—क्या इस प्रकार यह पाँच प्रकार की स्थिति वाला ही है? नहीं—यह कहते हैं—

(वह प्रणव) हंस के साथ संयुक्त है ॥ -५ ॥

पहले—

'अब हंसोच्चार का वर्णन किया जा रहा है । हकार को प्राण कहा गया है । वह सुप्रवृत्त और हल् की आकृति वाला (= स्वररहित) है । (स्व०तं० ४।२५७)

इस ग्रन्थ के द्वारा यह बतलाया गया कि हंस अनाहत ध्वनि है । वह स्वयं प्रवृत्त होने के कारण ही मध्यम प्राण (= सुषुम्ना के अन्दर प्रवहमान प्राणवायु) की स्फुरत्ता जो कि आगे कहे जाने वाले नियम के अनुसार समस्त विश्ववाङ्मय के स्फार वाला जो अकार है उसके साथ संयुक्त है अर्थात् यहाँ का महामन्त्र रूप प्रणव उस (= अकार के साथ विमर्शात्मक हकार अर्थात् अहं) के विमर्श की विश्रान्ति वाला है ॥ ५ ॥

इस प्रकार—

इस लोक में जो भी वाङ्मय है और उसमें स्थित जो शिवज्ञान का साधन है, वह सब शिवज्ञान में प्रतिष्ठित है ॥ ६- ॥



ज्ञायतेऽनेनेति शिवज्ञानं शिवज्ञाने ज्ञानस्फारमये पारमेशोक्तव्याप्तिसारे प्रणवे प्रोक्तवक्ष्यमाणदृशा प्रतिष्ठितमभेदेनान्तःस्थितम्, यतस्तद्वाङ्मयं परावाक्प्रसररूपम् । यथोक्तं श्रीसारस्वते स्तोत्रे—

'त्रयीं तिस्रो वृत्तीस्त्रिभुवनमथो त्रीनपि स्वरा-
नकाराद्यैर्वर्णैस्त्रिभिरभिदधत्तीर्णविकृति ।
तुरीयं ते धाम ध्वनिभिरनुरुन्धानमणुभिः
समस्तव्यस्तं त्वां शरणद गृणात्योमिति पदम् ॥'
(म०स्तो० २७)

इति । 'प्रणवे' इति वक्तव्ये 'शिवज्ञाने' इत्युक्तेरयं भावः यद् वेदगारुडवैष्णवादिषु रूपसाम्येऽपि प्रणवस्य पारमेश्वरे प्रोक्तवक्ष्यमाणज्ञानव्याप्तिसारताकृत उत्कर्षः । अत एव एतद्व्याप्तिज्ञानानुसारेण सर्वत्राप्यसौ पूर्णस्फारमयत्वेन परसिद्धिप्रदः । यथोक्तम्—

'यतः शिवोद्भवं सर्वं शिवधामफलप्रदम्' (स्व० ५।४५)

इति । तत्तत्परिमितव्याप्त्यनुसारेण तु स एव मितसिद्धिप्रदः । यदभिप्रायेण वक्ष्यति—

---

जो कुछ (वाङ्मय) षडध्वा के बीच लोक में स्थित है वह सब और शिवज्ञान = शिव जिसके द्वारा ज्ञात होते हैं वह ज्ञान, शिवज्ञान में = ज्ञान के स्फारमय पारमेश्वर के द्वारा उक्त व्याप्ति वाले प्रणव में, प्रोक्त और वक्ष्यमाण रीति से प्रतिष्ठित है = अभेद रूप में उनके अन्दर स्थित है । क्योंकि वह वाङ्मय परावाक् का प्रसार है । जैसा कि सारस्वत स्तोत्र में कहा गया—

त्रयी (= ऋग् यजुः साम वेद), तीन वृत्तियाँ (= अभिधा, लक्षणा, व्यञ्जना अथवा सात्त्विक, राजस एवं तामस वृत्तियाँ), त्रिभुवन (= भूर्लोक अन्तरिक्ष और स्वर्ग लोक), तीन स्वर (= उदात्त अनुदात्त स्वरित) इन सबको अकार आदि तीन वर्णों (= अ इ उ) से कहने वाला तथा विकाररहित जो आपका तुरीय (= चतुर्थ) धाम है, हे शरणदाता । वह 'ओम्' पद अणु (= सूक्ष्म) ध्वनियों से समस्त व्यस्त आपकी ही स्तुति करता है । (शि०म० स्तो० २७)

'प्रणवे' कहने के स्थान पर 'शिवज्ञाने' कथन का यह अभिप्राय है—कि वेद गारुडतन्त्र एवं वैष्णव आदि शास्त्रों में (ओऽम् का) रूप समान होने पर भी पारमेश्वर शैवशास्त्र में वह पूर्वोक्त एवं वक्ष्यमाण ज्ञान की व्याप्ति वाला होने से उत्कृष्ट है । इसीलिये इसकी (= पारमेश्वर प्रणव की) व्याप्ति के ज्ञान के अनुसार यह सर्वत्र पूर्ण स्फारमय होने से पर सिद्धिप्रद है । जैसा कि कहा गया—

'चूँकि सब शास्त्र शिव से उत्पन्न हैं इसलिये वे सबके सब शिवधाम रूपी फल को देने वाले हैं ।' (स्व०तं० ५.४५)

'भ्रमयत्येव तान् माया ह्यमोक्षे मोक्षलिप्सया' (१०।११४१)

इति, आस्तां तावदेतदिह । यच्चैतदेवंविधप्रणवात्मकं शिवज्ञानं तदपि तत्रेति निरूपितसतत्त्वे हंसे, तिष्ठति ॥

तदित्थमस्मिन्निष्कलनाथे पञ्चप्रणवे नित्योच्चरन्नादावमर्शरूपः—

**............हंसः प्रणवसंयुतः ॥ ६ ॥**

प्रणवे प्रोक्तसतत्त्वे सम्यग्युतः प्राणरूपतया स्थितः, अत एवाशेषविश्वक्रोडीकारिहंससम्बन्धादेव शास्त्रान्तरोक्तब्रह्मविष्णुरुद्रशक्तिशिवप्रणवा भेदव्याप्तिरयं महामन्त्र इत्युक्तमेव । अतश्च यदुक्तम्—

'पञ्चप्रणवसंयोगाज्जपतः सिद्ध्यति ध्रुवम्' (६।३)

इति, तत्रानाहतविश्रान्तिसतत्त्वो निष्कलोच्चारप्रगुणीकृतमध्यधामसंलीनतया जपः कार्यः, इति परमार्थः पर्यवसितः ॥ ६ ॥

---

वही शिव तत्तत् परिमित व्याप्ति के अनुसार सीमित सिद्धि देने वाले होते हैं। इसी अभिप्राय से आगे कहेंगे—

'माया उनको अमोक्ष में मोक्ष की इच्छा से भ्रमित करती रहती है ।'
(स्व०तं० १०।११४१)

यहीं पर विराम दीजिये । और जो इस प्रकार का प्रणवात्मक को चर्चा इस शिव ज्ञान है वह भी, वहाँ = निरूपित तत्त्व वाले हंस में, रहता है ॥

तो इस प्रकार इस निष्कलनाथ पञ्चप्रणव में नित्य उच्चरित होता हुआ नादावमर्शरूप—

हंस प्रणव से युक्त है ॥ -६ ॥

('प्रणवसंयुतः' पद की व्याख्या करते हैं—) उक्त तत्त्व वाले प्रणव में सम्यक् युत है = प्राणरूप में स्थित है । इसलिये यह महामन्त्र समस्त विश्व को अपने अन्दर समाहित कर रखने वाले हंस से सम्बन्ध के कारण ही अन्य शास्त्रों में वर्णित ब्रह्मा विष्णु रुद्र शक्ति एवं शिव नामक पाँच प्रणव वाली भेदव्याप्ति से युक्त है—

यह कहा गया । इसलिये जो कहा गया कि—

'पञ्चप्रणव के संयोग से जपने वाले व्यक्ति का (जप) निश्चितरूप से सिद्ध होता है ।' (स्व०तं० ६।३)

इस कारण अनाहत में विश्रान्ति वाले जप को निष्कल के उच्चार के द्वारा कई गुना अधिक उत्कृष्ट बनाये गये मध्यधाम (= सुषुम्ना) में लीन होकर करना चाहिये—यह परमार्थ है ॥ ६ ॥



अथ प्रणवसंयोगं विना कीदृगयम् ? इत्याशङ्क्याह—

**विना प्रणवसंयोगाज्जीव एको व्यवस्थितः।**

जीवो विश्वस्य प्राणभूतो हलाकृतिरेव । यथोक्तम्—

'हकारस्तु स्मृतः प्राणः सुप्रवृत्तो हलाकृतिः' (४।२५७)

इति । अत्र प्राण इत्यकारादिकलात्मकप्रणवसंयोगं विना, एक इत्यद्वितीयः । सर्वमन्त्रवीर्यान्तर्व्यवस्थित इत्यविचलद्रूपतयानुच्चार्यः, अथ चाव्यवस्थितो न केनचित् प्रतिनियतेन रूपेण स्थितोऽनियन्त्रितस्फार इत्यर्थः । जीवशब्देन व्यवहरन्नयमेव महास्फुरत्तारूप आत्मा मन्तव्य—इति ध्वनति । कश्चित्तु मन्त्रस्वरूपनिरूपणपरे ग्रन्थेऽस्मिन् मुख्यं च शब्दार्थमुत्सृज्य हंसशब्देन हंसपथः, प्राणशब्देन च स एव, यदि वा प्रणवप्राणयोरैक्यात् प्राणयोगं विना जीवः पुरुषः, एक इत्यनभिव्यक्तज्ञानक्रियास्वभावः—इति व्याचष्टे । तद्युक्तमयुक्तं वेति सचेतसो जानन्ति ॥

यतोऽयं प्रणवसंयोगं विना स्वरूपमात्रावस्थितो जीवस्ततः—

---

प्रणव के संयोग से रहित यह कैसा रहेगा?—यह शङ्का कर कहते हैं—

प्रणव के संयोग के बिना जीव (= ह्कार) अकेला (= अद्वितीय) हो जाता है ॥ ७- ॥

जीव = विश्व का प्राणभूत हल् की आकृति वाला (ह्कार) । जैसा कि कहा गया—

'ह्कार को प्राण कहा गया है । सुप्रवृत्त यह हल् की आकृति वाला है ।'
(स्व०तं० ४।२५७)

(उक्त श्लोक में चर्चित) प्राण का स्वरूप है—अकार आदि कला रूप प्रणव के संयोग से रहित । एक = अद्वितीय । समस्त मन्त्रों के वीर्य के रूप में उनके अन्दर स्थित है । इस कारण अविचलत् रूप से अनुच्चार्य है । (यह ह्कार) अव्यवस्थित है अर्थात् किसी निश्चितरूप में स्थिर नहीं रहता । तात्पर्य यह है कि इसका स्फार (= चमत्कारपूर्ण प्रसार) नियम के अधीन नहीं है । ग्रन्थकार इसका 'जीव' शब्द से व्यवहार करते हैं—इसका ध्वन्यर्थ यह है कि इसी को महास्फुरत्ता रूप आत्मा समझना चाहिये । कोई विद्वान् मन्त्रस्वरूप का निरूपण करने के लिये प्रवृत्त इस ग्रन्थ में मुख्य शब्दार्थ को छोड़ कर 'हंस' शब्द का अर्थ हंस पथ मानते हैं— और प्राण शब्द से भी वही ज्ञेय है । अथवा प्रणव और प्राण के एक होने से प्राणयोग के बिना जीव = पुरुष, एक = अनभिव्यक्त ज्ञानक्रियास्वभाव वाला है—ऐसी व्याख्या करते हैं । उनकी यह व्याख्या उचित है या अनुचित—इसको विद्वान् ही जान सकते हैं ॥

चूँकि यह जीव प्रणव के संयोग से रहित स्वरूप मात्र में स्थित है, इसलिये—

**यथाप्रकृति संयुक्तो न च तिष्ठति चैकतः ॥ ७ ॥**
**तथा षष्ठेन संभिन्नो देहे जीवः प्रवर्तते ।**

जीवो हंसः प्रकृत्यनतिक्रमेण स्वभावानुल्लङ्घनेन संयुक्तः, स्वभावानुल्लङ्घनेन चास्य—

'विभक्तिर्नानयोरस्ति' (४।३५०)

इत्युक्तनीत्याऽकारसङ्गत एव भवतीत्यकारेण संयुक्तोऽसौ । एकत इत्येकस्मिन्नद्वितीये सामान्यस्पन्दात्मनि रूपे न तिष्ठति, अपि तु किञ्चित् स्पन्दाधिक्यमिव भजते यथा, तथा षष्ठेन ऊकारेण संभिन्नो मिश्रितो देहे प्रवर्तते, सर्वेण स्वाभाविकेन प्राणवाहेन वहँल्लक्ष्यते एव । तथाशब्दापेक्षया यथाशब्दोऽप्यत्राध्याहार्यः ॥

पूर्वोक्तकरणबन्धानुसारिणा—

**चोदितस्तु यदा तेन तदा चोर्ध्वं प्रवर्तते ॥ ८ ॥**

तेनेति षष्ठेन ऊकारेणार्थाद् बिन्द्वादियुक्तेन । तदा चेति तदैवेत्यर्थः । ऊर्ध्वमिति ताल्वादिस्थानम् । एतच्चोदनां विना त्वस्याकारयुक्तस्यापि नोर्ध्वप्रवृत्तिर्भवतीत्यर्थः ॥ ८ ॥

---

यह अपने स्वभाव से संयुक्त हुआ एक रूप में नहीं रहता । यह जीव षष्ठ स्वर से संयुक्त होकर देह में प्रवर्त्तन करता है ॥ -७-८- ॥

जीव = हंस, अपनी प्रकृति के अनतिक्रमण से = स्वभाव के अनुल्लंघन से संयुक्त है । स्वभाव के अनुल्लंघन के कारण यह—

'इन दोनों (= अकार और हकार) में भेद नहीं है ।' (स्व०तं० ४.३५०)

इस उक्त नीति से अकार से सङ्गत (= संश्लिष्ट) ही रहता है । इसलिये यह सर्वदा अकार से संयुक्त ही है । एकतः = एक अद्वितीय सामान्यस्पन्द रूप में नहीं रहता बल्कि कुछ अधिक ही स्पन्दयुक्त हो जाता है । इस कारण यह षष्ठ स्वर = ऊकार, से सम्भिन्न होकर देह में प्रवृत्त होता है । सब लोग स्वाभाविक प्राणवाह के द्वारा उसका अनुभव करते हैं । (उपर्युक्त श्लोक में) 'तथा' शब्द का पाठ होने से उसकी अपेक्षा से 'यथा' शब्द का भी यहाँ अध्याहार कर लेना चाहिये ॥

पूर्वोक्त करणबन्ध के अनुसारी—

उसके द्वारा जब यह प्रेरित होता है तब ऊपर की ओर बढ़ता है ॥ -८ ॥

उसके द्वारा = अर्थात् बिन्दु आदि से युक्त षष्ठ स्वर ऊकार के द्वारा । उस समय = उसी समय । ऊपर = शरीर के अन्दर वर्त्तमान तालु आदि स्थान । इस प्रेरणा के बिना अकार से युक्त भी इसकी ऊपर प्रवृत्ति नहीं होती ॥ ८ ॥



तदित्थम्—

**प्रत्यक्षमपि तत्तत्त्वं महामायाविमोहिताः ।**
**कथितं नाभिजानन्ति विना शास्त्रेण चोदनाम् ॥ ९ ॥**

तदेतत्रादावमर्शसारं मन्त्रतत्त्वं सर्वस्य प्रमातृरूपं सदोच्चरद्रूपत्वात् स्वप्रकाशमपि, तथा शास्त्रेणेत्यागमवाक्यैः कथितमपि, महामायया सदाशिवेशादीनपि मोहयन्त्याऽपूर्णताख्यातिपरमार्थया विशेषेण चिद्रूपत्वादात्मस्वरूपे विश्वत्रानन्त्यात्मतावभासनपुरःसरमनात्मनि देहादावात्मतामवभासयन्त्या मोहिताः सङ्कुचत्तां ग्राहिताः । चोदनामिति महामायातिरस्कारिपरमेशानुग्रहकारिशक्त्युद्बोधनं विना न अभीत्याभिमुख्येनाश्वासरूढ्या जानन्ति । अतः सर्वथैतत्तत्त्वपरिज्ञानमेव परमोपादेयमिति तात्पर्यम् । उक्तं च ज्ञानगर्भे—

'तवाम्ब परमाक्षरी भवति रूपमेतद् बहि-
र्विशत्प्रणवरूपतां समुपयाति हृत्कोटरे ।
अवेद्यमकृतात्मभिर्जननि बिन्दुनादात्मय-
द्विदन्ति तदहेलया त्वदनुसंस्मृतेर्योगिनः ॥' इति ॥ ९ ॥

---

तो इस प्रकार—

उस प्रत्यक्ष तत्त्व को जो कि शास्त्र के द्वारा कथित है, महामाया से विमोहित किये गये मनुष्य चोदना (= उद्बोधन) के बिना नहीं जानते ॥ ९ ॥

उस = नादावमर्श रूप मन्त्र तत्त्व को, जो कि सबका प्रमाता रूप है; सदा उच्चरत् रूप होने के कारण स्वप्रकाश है; शास्त्र = आगमवाक्य के द्वारा कथित है, महामाया के द्वारा = सदाशिव ईश्वर आदि को भी मुग्ध करने वाली अपूर्णमन्यतारूपा के द्वारा, (विमोहित =) विशेष रूप से अर्थात् चिद्रूप होने के कारण आत्मस्वरूप विश्व के आनन्त्य का अवभासन करती हुई अनात्म अर्थात् देह आदि में आत्मता का अवभासन करने से; मोहित = सङ्कोच को प्राप्त, करा दिये जाते हैं । चोदना = महामाया को दूर करने वाली तथा परमेश्वर के अनुग्रह को प्राप्त कराने वाली शक्ति के उद्बोधन, के बिना नहीं जानते । ('अभिजानन्ति' का अर्थ है—) आभिमुख्येन—पूर्णविश्वास के साथ, जानते हैं । इसलिये इस तत्त्व का सब प्रकार से ज्ञान ही परम उपादेय है—यह तात्पर्य है । ज्ञानगर्भ में कहा गया है—

हे माँ! तुम्हारा यह रूप बाह्यरूप में परम अक्षर है, हृदयगुहा में प्रवेश करने पर यह रूप प्रणव बन जाता है । हे जननि! अकृतात्म (= आध्यात्मिक अभ्यास से शून्य) लोगों के द्वारा अवेद्य इस बिन्दु नादात्म रूप को योगी लोग जो जान जाते हैं वह अहेलया (= अत्यन्त सम्मान के साथ) आपके स्मरण के कारण ही जानते हैं ॥ ९ ॥

तज्ज्ञप्त्यर्थमाह—

**षष्ठश्चोर्ध्ववहो ज्ञेयः स्वभावमुखसंस्थितः ।**

षष्ठ ऊकारः, 'चोदितस्तु यदा तेन' (६।८) इत्यत्र य ऊर्ध्ववह ऊर्ध्वप्रवर्तक उक्तः, स्वभावो विश्वानुप्राणको मध्यमार्गः, स एव मुखं शिवपदप्राप्त्युपायस्तत्र सम्यक्पूर्वोक्तकरणबन्धक्रमेणोच्चरन् ज्ञातव्यः ॥

अतश्च—

**अप्रकाशः स्वदेहस्थो गुणभूतः प्रवर्तते ॥ १० ॥**

योऽयं स्वप्रवृत्तत्वात् प्रकाशयितुमशक्यो रहस्यरूपश्चानाहतनाथः, स्वे आत्मीये उपचितरूपे मध्यधामात्मनि देहे तिष्ठति, नित्यावस्थितः स गुणप्रकारं भूतः प्राप्तस्तेन युक्तः सन् प्रवर्तते ऊर्ध्वमारोहतीत्यर्थः ॥ १० ॥

अन्यथा—

**निर्गुणस्तु यदा देव एकाकी कालवर्जितः ।**
**विज्ञातव्यं न किञ्चित् स्यात् केवलो निष्कलस्तु सः ॥ ११ ॥**

---

उसके ज्ञान के लिये (उपाय) बतलाते हैं—

छठवाँ स्वर, जो कि ऊर्ध्व वाही है उसको स्वभावरूपी मुख में स्थित जानना चाहिये ॥ १०- ॥

षष्ठ स्वर = ऊकार । 'चोदितस्तु यदा तेन' (स्व०तं० ६-८) इस श्लोकांश में जो 'ऊर्ध्ववह' = ऊर्ध्व प्रवर्त्तक कहा गया वह, स्वभाव = विश्व को अनुप्राणित करने वाला मध्यमार्ग, वही मुख = शिवपद की प्राप्ति का उपाय है, उसमें (संस्थित =) सम्यक् = पूर्वोक्त करणबन्ध के क्रम से उच्चरित, होता हुआ जानना चाहिये ॥

इसलिये—

अप्रकाश और स्वदेहस्थ यह गुणभूत हो कर प्रवृत्त होता है ॥ -१० ॥

जो यह (अप्रकाश =) स्वप्रवृत्त होने के कारण (किसी अन्य के द्वारा) प्रकाशित किये जाने में अशक्य और रहस्यरूप अनाहतनाथ है तथा स्व = अपने मध्यधाम रूपी देह में स्थित है = नित्य रहता है, वह गुणप्रकार होकर अर्थात् गुण से युक्त होकर, प्रवृत्त होता है = ऊपर की ओर आरोहण करता है ॥ १० ॥

अन्यथा—

जब वह देव निर्गुण एकाकी और कालरहित हो जाता है तब कुछ भी ज्ञातव्य नहीं रहता । वही केवल और निष्कल रहता है ॥ ११ ॥



स्वतन्त्रचित्स्फारमयत्वाद् देवः, तदतिरिक्तस्याभावादेकाकी, नित्यत्वात् कालवर्जितः, ईदृग्योऽनाहतनाथः । न च तद्विज्ञातव्यं किञ्चित्, नासौ केनापि प्रकारेण ज्ञेयो भवति, ज्ञात्रेकरूपत्वात्, अत एव केवल इत्यद्वितीयः । कलाभ्योऽकारादिवर्णेभ्यो ह्रस्वादिकालकलाभ्यो मेयत्वरूपपरिच्छेदेभ्यश्च निष्क्रान्तः, ताश्च कला यस्मान्निष्क्रान्ताः स एव चिद्घनपरमार्थ इति यावत् । एतत्सारत्वादेव च चतुष्कलनाथोऽपि निष्कल इत्युच्यते ॥ ११ ॥

अतश्च—

**तस्य रूपं शरीरं च नास्ति वर्णः क्रिया तथा ।**

रूपं शुद्धस्फटिकाभत्वादि । शरीरं पञ्चवक्त्रादि वाच्यगतम् । वर्णः अकारादिर्वाचकरूपः । क्रिया उच्चारादिरूपा । कश्चित्तु वर्णो ब्राह्मणादिः, क्रिया तदुचिता चेष्टेति ॥

तदित्थं ज्ञेयपक्षादुत्तीर्णः—

**स कथं गृह्यते सूक्ष्म अग्राह्यो नित्यमव्ययः ॥ १२ ॥**

सूक्ष्मो विश्वकारणम् । अग्राह्य इन्द्रियागोचरः । अव्ययोऽपरिणतिधर्मा ॥ १२ ॥

---

स्वतन्त्र चित्स्फार से युक्त होने के कारण वह देव है । उससे अन्य किसी के न रहने से वह एकाकी (= अकेला) है । नित्य होने के कारण काल से रहित है । ऐसा जो अनाहत नाथ है उसके विषय में विज्ञातव्य नहीं है । अर्थात् वह किसी भी प्रकार से ज्ञेय नहीं है । क्योंकि वह केवल ज्ञाता रूप है । इसीलिये केवल अर्थात् अद्वितीय है । ('निष्कल' शब्द का अर्थ स्पष्ट करते हैं—) कला = अकार आदि वर्ण, ह्रस्व आदि कालकला तथा मेयत्वरूप परिच्छेद से रहित, वे कलायें उससे निकली हैं, वही चिद्घन और परमार्थ है । इसी रूप वाला होने के कारण चतुष्कल नाथ भी निष्कल हैं—ऐसा कहा जाता है ॥ ११ ॥

इस कारण—

उसका रूप, शरीर, वर्ण और क्रिया नहीं है ॥ १२- ॥

रूप—शुद्ध स्फटिक की आभा आदि वाला । शरीर-पञ्चवक्त्र आदि पदों का अर्थभूत । वर्ण-अकार आदि वाचकरूप । क्रिया—उच्चारण आदि रूपा । कोई विद्वान् वर्ण का अर्थ ब्राह्मण आदि करते हैं और क्रिया का अर्थ—उस ब्राह्मण आदि के योग्य चेष्टा ॥

तो इस प्रकार ज्ञेय पक्ष से परे—

सूक्ष्म, अग्राह्य, नित्य और अव्यय उसका ग्रहण कैसे किया जाय ॥ -१२ ॥

यतोऽयमीदृक्—

**एतस्मात् कारणाद् देवि षष्ठं बीजं नियोजितम्।**

अस्य परमेशेन मन्त्रराजरूपता प्राप्ता[1] । पुंसामनुग्रहायेति शेषः ॥

तन्नियोजनाच्च—

**पञ्चपञ्चकसंयुक्तो देहे सकलनिष्कलः ॥ १३ ॥**

ह्रस्वादिरूपमुच्चारणकालकलानां पञ्चकमेकम्, अकारोकारमकारबिन्दुनादाख्यवाचककलानां द्वितीयम्, तद्वाच्यब्रह्मविष्णुरुद्रेशसदाशिवानां तृतीयम्, तदधिष्ठेयधराप्रकृतिमायेश्वरसदाशिवतत्त्वादीनां चतुर्थम्, वर्णोच्चारयित्रवस्थानां जागरस्वप्नसुषुप्ततुर्यतुर्यातीतानां पञ्चममिति पञ्चभिरुक्तवक्ष्यमाणैः पञ्चकैः परापररूपतया स्थितैर्यदा देहे हृत्कण्ठादिक्षेत्रे संयुक्तस्तदानाऽहतभट्टारको निष्कलोऽपि विचित्रेदृक्कलायोगात् सकलनिष्कल उच्यते इत्यर्थः ॥ १३ ॥

---

सूक्ष्म-विश्व का कारण । अग्राह्य = इन्द्रियों का अविषय । अव्यय = परिणति धर्म से रहित ॥ १२ ॥

चूँकि वह ऐसा है—

इसीलिये हे देवि! छठाँ बीज (= ऊ) लगाया गया है ॥ १३- ॥

क्योंकि यह (= छठां बीज) परमेश्वर के द्वारा मन्त्रराज बनाया गया है । यह कार्य पुरुषों के अनुग्रह के लिये किया गया ॥

उस नियोजन के कारण—

देह में पाँच पञ्चक से संयुक्त वह सकल निष्कल कहा जाता है ॥ -१३ ॥

ये पाँच पञ्चक निम्नलिखित है—

१. ह्रस्व, दीर्घ, प्लुत, सूक्ष्म, अतिसूक्ष्म—उच्चारणकाल की कलायें ।
२. अकार, उकार, मकार, बिन्दु और नाद—वाचक कलायें ।
३. ब्रह्मा, विष्णु, रुद्र, ईश्वर और सदाशिव—पञ्चप्रणव या पञ्चकारण ।
४. उनसे अधिष्ठित पृथिवी, प्रकृति, माया, ईश्वर और सदाशिव तत्त्व ।
५. वर्णों का उच्चारण करने वाले की अवस्था-जाग्रत, स्वप्न, सुषुप्ति, तुरीय और तुरीयातीत—अवस्थायें ।

पर और अपर रूप में स्थित उक्त और वक्ष्यमाण इन पाँच पञ्चकों के द्वारा देह में = हृदय कण्ठ आदि क्षेत्र में, संयुक्त होता है तब अनाहत भट्टारक निष्कल

---

१. प्त्या ।



तेनैतदुच्चारणेऽपि निष्कलतत्त्वविश्रान्तावेवावधातव्यमित्याह—

**ग्रहणं तु यदा तस्य योगी योगविचिन्तकः ।**
**योगेनावाहितस्यापि भावमात्रं तु भावयेत् ॥ १४ ॥**

अत्र श्लोके 'इच्छति' इत्यध्याहार्यम् । तेनोक्तरूपपञ्चपञ्चकव्याप्तिरूपं योगं यो विकल्पपूर्वकाविकल्पविमर्शात्मकं चिन्तयति, स योगी यदा तस्य ग्रहणमुच्चारणमिच्छति, तदा योगेन पूर्वोक्तदिव्यकरणबन्धाद्यात्मना, आ समन्ताद्वाहितस्य मध्यधाम्नाऽभीष्टं पदं प्रापितस्यापि, भावमात्रमिति—

'सत्तामात्रं परं शान्तम्' (४।२९३)

इति योजनिकाग्रन्थनिर्णीतमनाहतध्वनिपरमार्थपूर्णस्फुरत्तां भावयेदुक्तव्याप्तिकमन्त्रोच्चिचारयिषाविमर्शपुरःसरं तद्ग्रहणेनैव मन्त्रभूमिमारुह्य तदपरकोटौ विश्राम्यन् मन्त्रवीर्यमनुशीलयेदित्यर्थः । तदुक्तं शिवसूत्रेषु—

'विद्याशरीरसत्ता मन्त्ररहस्यम्' (२।३)

---

होता हुआ भी इन विचित्र प्रकार की कलाओं के योग से सकल-निष्कल कहा जाता है ॥ १३ ॥

इससे इसका उच्चारण होने पर भी निष्कल तत्त्व की विश्रान्ति में ही ध्यान देना चाहिये—यह कहते हैं—

योगी जब उसका ग्रहण (करना चाहता है तो) योगविचिन्तक वह योग से आवाहित भी उसके भाव मात्र (= सत्तामात्र) की भावना करे ॥ १४ ॥

इस श्लोक में 'इच्छति' पद का अध्याहार (= अपनी ओर से योग) करना चाहिये । ('योगविचिन्तक' पद को स्पष्ट करते हैं—) इससे उक्त रूप वाले पाँच पञ्चकों की व्याप्तिरूप तथा विकल्पपूर्वक निर्विकल्प विमर्शात्मक योग का जो चिन्तन करता है (वह योगविचिन्तक है, ऐसा) योगी जब उस (= महामन्त्र) का उच्चारण करना चाहता है तब पूर्वोक्त दिव्यकरणबन्ध रूप योग के द्वारा, आवाहित = मध्यधाम के द्वारा अभीष्ट पद को प्रापित, के भी, भावमात्र का अनुशीलन करे । (भावमात्र को उद्धरणों से स्पष्ट करते हैं—)

'(छः शून्यों से परे जो सप्तम शून्य है वह) पर तत्त्व सत्ता मात्र और शान्त है ।' (स्व०तं० ४।२९३)

इस योजनिका दीक्षा वाले ग्रन्थ से निर्णीत अनाहतध्वनिपरमार्थ वाली पूर्णस्फुरत्ता की भावना करनी चाहिये अर्थात् उक्त व्याप्ति वाले मन्त्र के उच्चारण की इच्छा के विमर्श के बाद उसके ग्रहण से ही मन्त्रभूमि पर आरोहण कर उसकी अपर कोटि में विश्राम करता हुआ योगी मन्त्रवीर्य का अनुशीलन करे । वही शिवसूत्र में कहा गया—

इति, तथा—

'महाह्रदानुसन्धानान्मन्त्रवीर्यानुप्रवेशः' (१।२२)

इति । महाह्रदस्य विद्याशरीरस्य परसंवित्स्फारस्य सत्ता स्फुरत्ता मन्त्राणां रहस्यं वीर्यम्, तत्र चानुप्रवेशो महाह्रदस्य मध्यमार्गस्यानुगततया मन्त्रव्याप्त्यनुसरणपूर्वकतदुच्चिचारयिषाविमर्शानुप्रवेशात्मनः सन्धानान्मन्त्रविश्रान्त्यारोहादित्यर्थः ॥ १४ ॥

एवं मन्त्रवीर्यानुप्रवेशयुक्तिमुक्त्वा साधकोचितं तदनुप्रवेशक्रममाह—

**यदा करोति सृष्टिं च ऊर्ध्वे बिन्दुः प्रवर्तते ।**

आराधको यदा सिद्धिकामो भवति, तदास्योक्तयुक्त्यैव कृतोर्ध्वपदविश्रान्तेराराधकसंविदनुसारेणोन्मिषितशाक्तबलो मन्त्रः, ऊर्ध्वे सर्वाध्वमूर्धनि समस्तभावाभावरूपशिवादिकालाग्न्यन्तजगदासूत्रणात्मकाविभागप्रकाशरूपः प्रवर्तते, ततः प्रभृति सृष्टिक्रमेण हृदन्तमस्यापूरयति, अभिलषितपदापूरणेनेत्यर्थः ॥

मुमुक्षोस्तु न प्रोक्तसतत्त्वबिन्द्ववष्टम्भप्राधान्येन मन्त्रोच्चारणम्, अपि तु—

---

'विद्याशरीर (= भगवान् शब्दराशि) की सत्ता ही मन्त्र का रहस्य है ।' (२।३)

तथा—

'महाह्रद (= परा संवित्) के अनुसन्धान से मन्त्र के वीर्य में अनुप्रवेश होता है ।' (१।१२)

महाह्रद = विद्याशरीर = परासंवित् के स्फार की सत्ता = स्फुरत्ता ही मन्त्रों का रहस्य = वीर्य है । उसमें जो अनुप्रवेश होता है वह मध्यमार्ग के अनुगत होने से मन्त्रव्याप्ति के अनुसरण के बाद उसकी उच्चारणेच्छा के विमर्श में अनुप्रवेश रूप महाह्रद (= शब्दराशि) के अनुसन्धान = मन्त्रविश्रान्ति में आरोह से होता है ॥१४॥

इस प्रकार मन्त्रवीर्य में अनुप्रवेश की युक्ति को बतला कर साधक के लिये उचित उसके अनुप्रवेश को कहते हैं—

जब बिन्दु ऊर्ध्व में प्रवृत्त होता है तब वह (भोग के लिये) सृष्टि करता है ॥ १५- ॥

आराधक जब सिद्धि चाहने वाला होता है तब उक्त युक्ति के अनुसार ऊर्ध्व पद में विश्रान्ति के कारण आराधक की संवित् के अनुसार उन्मिषित शाक्त बल वाला मन्त्र (= बिन्दु), ऊपर = सब अध्वाओं के मूर्धा पर, प्रवृत्त होता है । यह बिन्दु समस्त भावाभाव रूप शिव से लेकर कालाग्निपर्यन्त जगत् की प्रारिप्सास्वरूप अविभक्त प्रकाशरूप होता है । यह बिन्दु वहाँ से लेकर हृदय पर्यन्त सृष्टिक्रम से अभिलषित पदों के आपूरण के द्वारा इस साधक के शरीर को आपूरित करता है ॥



**बिन्दूपरि च यच्छान्तः शिवः परमकारणम् ॥ १५ ॥**

**तत्र बिन्दुर्लयं याति.............**

परमकारणत्वेन परमशिवाद्वैशिष्ट्यमुक्तं स्यादिति ॥ १५ ॥

यस्मादेवम्, तस्मात्

**.............तत्स्थानं दुर्लभं सुरैः ।**

सुरैर्देवैः सर्वेन्द्रियैश्च, मननमात्रप्रधानसूक्ष्ममनोव्यापारं विषयसामरस्यपदातिक्रान्तत्वात् । स्थानमिति तिष्ठत्यस्मिन्नभेदेन विश्वमिति व्युत्पत्त्या ॥

एवंविधमप्येतत्—

**षष्ठस्वरसमायोगादभ्यासादचिराल्लभेत् ॥ १६ ॥**

समवधानोद्यत इत्यनुषङ्गः । षष्ठः स्वरो बिन्द्वाद्युपलक्षणपर इत्युक्तमेव ॥ १६ ॥

अत एव—

---

किन्तु मुमुक्षु के लिये प्रोक्त तत्त्व (= शिवादि कालाग्नि भुवन पर्यन्त) वाले बिन्दु के अवष्टम्भ की प्रधानता के कारण मन्त्रोच्चारण नहीं होता । बल्कि—

बिन्दु के ऊपर जो (विश्व का) परम कारण शान्त शिव हैं बिन्दू उसमें लीन हो जाता है ॥ -१५-१६- ॥

उक्त श्लोक में 'परम कारण' कहने से इस शिव का परम शिव से वैशिष्ट्य बतलाया गया (अर्थात् सृष्टि का कारण शिव ही है परमशिव नहीं—यह सङ्केतित किया गया) ॥ १५ ॥

चूँकि ऐसा है इसलिये—

वह स्थान देवताओं से दुष्प्राप्य है ॥ -१६- ॥

सुरों = देवताओं तथा सब इन्द्रियों, के द्वारा (दुष्प्राप्य है क्योंकि वह स्थान) मननमात्रप्रधान सूक्ष्म मन के व्यापार वाला है (क्योंकि वह) विषयसामरस्य पद से परे है = विषयों से सदा असम्बद्ध है । (स्थान पद की व्याख्या करते हैं—) जिस (= बिन्दु) में विश्व अभिन्न रूप से स्थित रहता है उसको स्थान कहते हैं ॥

इस प्रकार का भी यह—

षष्ठस्वर से युक्त अभ्यास के द्वारा साधक शीघ्र ही प्राप्त कर लेता है ॥ -१६ ॥

(साधक जब) समवधान के साथ उद्यत (= तत्पर) होता है—इतना जोड़ना चाहिये । 'षष्ठ स्वर' पद बिन्दु आदि का उपलक्षणपरक है-यह कहा गया है ॥ १६ ॥

**षष्ठश्च पञ्चमश्चैव तस्य देवि गुणाः स्मृताः ।**

तस्येति महाविमर्शात्मनः परतत्त्वस्य, षष्ठ ऊकारः, पञ्चमस्तु तदन्तर्भूत एव उकारः, तावेवाध ऊर्ध्वं बहिःशक्त्यात्मकावस्येति पूर्वोक्तमेयार्थं चशब्दादेवकाराच्च प्रोक्तरूपा नियता मकारबिन्द्वादिप्रमेयपरिपाटी, गुणा ऊर्ध्वाधः प्रसरणहेतवो धर्माः शक्तिरूपा इत्यर्थः । स्मृता इत्यविच्छिन्नेन शिवादिश्रीकण्ठान्तेन गुरुपारम्पर्येणेत्यर्थः । कश्चित्तु चकारमेवशब्दं च अचेतित्वा गुणा इति बहुवचनं जपावृत्त्यपेक्षयेति व्याख्यातवान् ॥

यस्मादेवं ततः—

**सगुणः सकलो ज्ञेयो निर्गुणो निष्कलः शिवः ॥ १७ ॥**

इत्थमुक्तनीत्या निष्कलनाथोऽपि सकलः सम्पन्नः । यस्तु पूर्वम्—

'हकारस्तु स्मृतः प्राणः स्वप्रवृत्तः' (४।२५७)

इत्यनाहतनाथो निर्दिष्टः, स एव निर्गुणत्वात्तत्वतो निष्कलः ॥ १७ ॥

अत एव—

---

इसीलिये—

हे देवि! छठाँ और पाँचवाँ उसके गुण कहे गये हैं ॥ १७- ॥

उसका = महाविमर्श रूप परतत्त्व का । छठाँ (स्वर) = ऊकार । पञ्चम = उस (= ऊकार) के अन्तर्गत वर्त्तमान उकार । बाह्य शक्तिरूप वे ही दोनों नीचे ऊपर हैं जिसके वही अर्थात् पूर्वोक्त मेय के लिये 'च' शब्द 'एवं' शब्द के द्वारा उक्त रूपों वाली तथा निश्चित मकार बिन्दु आदि प्रमेयों वाली परम्परा । गुण = शक्तिरूप वे धर्म जो ऊपर-नीचे प्रसरण के हेतु हैं । कहे गये हैं—शिव से लेकर श्रीकण्ठ तक की अविच्छिन्न गुरुपरम्परा के द्वारा । किसी विद्वान् ने 'च'कार और 'एव' शब्दों पर ध्यान न देकर 'गुणाः' शब्द में जो बहुवचन है वह जप की आवृत्ति को ध्यान में रख कर है-ऐसी व्याख्या की ॥

चूँकि ऐसा है इसलिये—

एक ही शिव सगुण होने पर सकल और निर्गुण होने पर निष्कल कहा जाता हैं ॥ १७ ॥

इस प्रकार उक्त नीति से निष्कलनाथ भी सकल हो जाते हैं । और जैसे पहले—

'स्वयं प्रवृत्त हकार को प्राण कहा गया है ।'

इस वचन के द्वारा अनाहतनाथ का निर्देश किया गया वही तत्त्वतः निर्गुण होने से निष्कल है ॥ १७ ॥



**सकलो ग्रहसंयुक्तो निष्कलो भावमाश्रितः ।**

ग्रह उच्चारः । भावः सुप्रवृत्ता महास्फुरत्तात्मा स्फुरत्ता ॥

यतश्च पूर्वोक्तदृशा तात्त्विकनिष्कलामर्शसार एवायं सकलनिष्कलशब्देन पूर्वं व्यवहृतश्चतुष्कलनाथः, ततोऽस्मिन्

**सकले जप्यमाने तु जप्तो भवति निष्कलः ॥ १८ ॥**

यद्येवम्, अयमेव चतुष्कलभट्टारकरूपः सूक्ष्मः सकलपारमार्थिकनिष्कलतत्त्वविश्रान्त्यर्थं जपाद्युपासाभिराश्रीयताम्, किमिति द्वात्रिंशदक्षरात्मा स्थूलः सकलः—

'जपित्वाक्षरलक्षं तु बहुरूपस्य' (६।३)

इत्याद्युक्त्योपास्य उक्तः ?—इत्याशङ्क्याह—

**सुरासुराणां देवेन यजनोपायहेतुना ।**
**रूपं तु सकलं तस्य द्विधावस्थं प्रकाशितम् ॥ १९ ॥**

आदिवाक्यनिर्णीतस्वरूपेण देवेन चिदानन्दपरमार्थेन स्वच्छन्दभट्टारकेण ।

---

इसीलिये —

ग्रह से संयुक्त (शिव) सकल एवं भाव को प्राप्त (शिव) निष्कल होता है ॥ १८- ॥

ग्रह = उच्चारण । भाव = सुप्रवृत्त महास्फुरत्तारूपा स्फुरणा ॥

चूँकि पूर्वोक्तरीति से यह चतुष्कलनाथ जो कि तात्त्विक निष्कल आमर्श का सारभूत हैं, पहले सकल निष्कल शब्द से व्यवहृत हो चुके हैं इसलिये इस—

सकल का जप होने पर निष्कल का भी जप हो जाता है ॥ -१८ ॥

प्रश्न—यदि ऐसा है (कि सकल के जप से निष्कल का भी जप हो जाता है) तो सकल की पारमार्थिक निष्कलतत्त्व में विश्रान्ति के लिये चतुष्कल भट्टारकरूप सूक्ष्म इसी (निष्कल) की जप आदि उपासना की जाय,

'बहुरूप का बत्तीस लाख जप कर (स्व०तं० ६।३)'

इत्यादि उक्ति के द्वारा बत्तीस अक्षरों वाले स्थूल सकल की उपासना क्यों कही गयी?—यह शङ्का कर कहते हैं—

स्वच्छन्द देव ने देवताओं और राक्षसों के (मोक्ष आदि की प्राप्ति के हेतुभूत) यज्ञ के उपाय के कारण उनके दो प्रकार से स्थित रूपों में से सकल रूप का प्रकाशन किया ॥ १९ ॥

देव के द्वारा—पहले वाक्यों में जिसके स्वरूप का वर्णन किया जा चुका है

सुराणामिति ज्ञानमार्गाश्वस्तहृदयानाम्, असुराणां च ज्ञानायोग्यत्वेनाज्ञानमार्गाश्वस्तानां मोक्षाद्यर्थं यागोपायत्वेन । तस्येति स्वस्वरूपस्यानाहतात्मनो रूपं द्विधावस्थम् । सकलमिति चतुष्कलबहुरूपात्मकं तत्तदनुग्राह्यानुग्रहोचितं प्रकाशितम् । एतदुक्तं भवति—एकमेवेदं पारमेश्वरं तत्त्वं स्थितमनुग्राह्यानुग्रहानुसारं स्फुरितम्, न त्वत्र वास्तवः कोऽपि भेद इति । यथोक्तम्—

'पुंसामनुग्रहार्थाय परोऽप्यपरतां गतः'

इति । अत एव योग्यजनाभिप्रायेण केवलचतुष्कलनाथभट्टारकाश्रयः साधनविधिरग्रे भविष्यति । यस्तु तात्त्विको निष्कलनाथो नासौ जातुचिद्ध्येयजप्यादिरूपो भवति, तस्याशेषविश्वात्मपरमातृस्फुरत्तैकघनत्वादित्युक्तम् । यत्तु द्विधावस्थं सकलमिति सकलनिष्कलं देवानां दैत्यानां च प्रकाशितमिति व्याख्याय दैत्यानां तामसत्वादनुचितमेतत्प्रकाशनम्, आयातशक्तित्वेनासुराणामिति पूर्वजात्युदीरणं विरुद्धमिति केनचिच्छङ्कित्वा पूर्वावस्थामात्रकथनमेतदिति परिहृतम्, तद्युक्तमयुक्तं वेति सचेतसः प्रमाणमित्यलं पूर्वैः सह पदे पदे निर्बन्धनेन ॥ १९ ॥

---

ऐसे देव = चिदानन्दरूप स्वच्छन्दभट्टारक, के द्वारा । सुरों के = ज्ञान मार्ग में विश्वास रखने वालों के । असुरों के = ज्ञान मार्ग के अयोग्य होने के कारण अज्ञान मार्ग में विश्वास रखने वालों के, मोक्ष आदि के लिये याग के उपाय के रूप में उसका = अनाहत रूप अपने स्वरूप का । रूप दो प्रकार से स्थित है सकल—चतुष्कल बहुरूपात्मक तत्तत् अनुग्राह्य के प्रति अनुग्रह के लिये उचित रूप का प्रकाशन किया गया । ऐसा कहा जाता है कि—पारमेश्वर तत्त्व एक ही है । वह अनुग्राह्य के प्रति अनुग्रह के अनुसार स्फुरण करता है । इसमें कोई भेद नहीं है । जैसा कि कहा गया—

'जीवों के ऊपर अनुग्रह करने के लिये पर भी अपर हो गया ।'

इसलिये योग्य जनों के लिये केवल चतुष्कलनाथ भट्टारक से सम्बद्ध साधना विधि आगे बतलायी जायेगी । जो तत्त्वभूत निष्कल नाथ हैं वह कभी भी ध्येय जप्य आदि नहीं होते क्योंकि वह समस्त विश्व के आत्माभूत परप्रमाता की स्फुरत्ता मात्र हैं—यह कहा जा चुका है । कुछ लोगों नें शङ्का की कि 'द्विधा अवस्थित सकल' का तात्पर्य है—सकल निष्कल । यह रूप देवताओं और दैत्यों के लिये प्रकाशित किया गया तो दैत्यों के तमोगुणी होने के कारण उनके लिये इसका प्रकाशन अनुचित है, आयातशक्ति होने (= अनुष्ठान आदि के द्वारा शक्ति का लाभ होने) के कारण 'असुराणाम्' इस प्रकार पूर्व जाति का कथन विरुद्ध है? उसका उत्तर यह है कि—यह कथन पूर्वावस्थामात्र का है—ऐसा कह कर शङ्का का परिहार किया—उस विद्वान् का यह शङ्का-समाधान ठीक है या नहीं इस विषय में विद्वान् लोग ही प्रमाण हैं । पूर्व-पूर्व विद्वानों के साथ पग-पग पर निर्बन्ध (= दोषारोपण) से क्या लाभ? ॥ १९ ॥



तदेतस्य मूलमन्त्रस्य—

**प्रथमं प्राकृतं रूपं विकृतं च द्वितीयकम् ।**

प्रथममिति विश्वोच्चारभित्तिभूतत्वात् प्रधानं प्रकृतेः स्वभावादायातं स्वयमुच्चरद्रूपम् । विकृतं तु तत्प्रथमप्रसररूपमकारात्मकम्, न तु विपर्ययेण व्याख्येयम्,

'स्वयमुच्चरते हंसः' (७।५९)

इति,

'........................तस्माद्वर्णास्तु प्राणतः ।
उत्पद्यन्ते लयं यान्ति........................ ॥' (४।२४८)

इति,

'शास्त्रं शब्दात्मकं सर्वं शब्दो हंसः प्रकीर्तितः' (४।३४१)

इत्यादिवाक्यव्याघातापत्तेः ॥

तदित्थमेकत्रापि मन्त्रे युगपत्—

**प्रकृतिर्विकृतिश्चैव उभे षष्ठेन संयुते ॥ २० ॥**

दर्शितमेवैतद्यथा मन्त्रे हलाकृतेः प्रकृतिभूतस्य शिरोरेखारूपा विकृतिशब्द-

---

तो इस मूल मन्त्र का—

पहला रूप प्राकृत है और दूसरा रूप विकृत है ॥ २०- ॥

पहला—क्योंकि यह समस्त उच्चारण का आधारभूत होने के कारण प्रधान (= मुख्य) है । यह (परा शक्ति से) स्वभावतः निर्गत है अर्थात् इसका (= हकार का) उच्चारण स्वयं हुआ है । विकृतरूप वह है जो उस प्रकृत का प्रथम प्रसार है जिसे 'अ' कहते हैं । इसकी विपरीत व्याख्या (= अकार को प्रकृत और हकार को विकृत मानने की बात) नहीं करनी चाहिये क्योंकि (ऐसी व्याख्या करने से)—

'हंस स्वयं उच्चरित होता है ।' (स्व०तं० ७।९)

'उस प्राण से वर्ण उत्पन्न होते हैं और उसी में लीन हो जाते हैं ।'
(स्व०तं० ४।२२८)

'समस्त शास्त्र शब्दात्मक हैं, 'हंस' ही शब्द कहा गया है ।'
(स्व०तं० ४।३४१)

इत्यादि वाक्यों का खण्डन हो जायेगा ॥

तो इस प्रकार एक ही मन्त्र में एक साथ—

प्रकृति और विकृति दोनों षष्ठ स्वर से संयुक्त हैं ॥ -२० ॥

प्रकृति और विकृति दोनों षष्ठ स्वर से संयुक्त हैं ॥ -२० ॥

वाच्याऽकारकलास्तीति युगपदेव प्रकृतिविकृती षष्ठकलायुक्ते ॥ २० ॥

अत एव—

**ये पदार्थाः पुरा प्रोक्तास्तत्रासावुच्छ्वसन् मुहुः ।**
**प्रवर्तते च एतेन पुनस्तेन निवर्तते ॥ २१ ॥**

यः समनन्तरमेव

'निर्गुणस्तु यदा देवः' (६।११)

इत्युक्त्या निष्कलनाथ उक्तोऽसौ उच्छ्वसन्नित्याकारोकारकलासम्भेदेनोर्ध्वं प्रसरन्, तत्रेति पूर्वोक्तेषून्मनान्तेषु पदार्थेषु, तेनैव पूर्वोक्तेन क्रमेण प्रवर्तते द्वादशान्तमारोहति । पुनश्च तेनेति प्रातिलोम्येन निवर्तते हृदयान्ते वर्णव्यक्तिमेति, अनाहतध्वनिमेवाविशति । मुहुरिति जपावसरे भूयो भूय इत्यर्थः ॥ २१ ॥

तदित्थमयं पदार्थेष्वारोहावरोहौ कुर्वन्—

**प्रणवः पञ्चधावस्थः...............**

पञ्चधात्वमस्य वाचककलाक्रमेण वाच्यक्रमेण च प्रथयति—

---

की शिरोरेखारूप एवं विकृति शब्द से वाच्य अकार कला है । इस प्रकार प्रकृति और विकृति दोनों एक साथ षष्ठ कला से युक्त हैं ॥ २० ॥

इसीलिये —

पहले जो पदार्थ कहे गये हैं उच्छ्वसित होता हुआ यह उनमें इस (मार्ग) से बार-बार प्रवृत्त होता है फिर उसी (मार्ग) से निवृत्त होता है (= लौट जाता है) ॥ २१ ॥

'निर्गुण देव जब' (स्व०तं० ६।११)

इत्यादि समनन्तर उक्ति के द्वारा जो यह निष्कलनाथ कहे गये हैं वह उच्छ्वास लेते हुए = अकार उकार कला के भेद से ऊर्ध्व प्रसरण करते हुए, वहाँ = पूर्वोक्त उन्मनापर्यन्त पदार्थों में उसी पूर्वोक्त क्रम से, प्रवृत्त होते हैं = ऊर्ध्व द्वादशान्त तक आरोहण करते हैं, पुनः उसी मार्ग से विपरीत क्रम से लौट आते हैं (नीचे उतर कर) हृदय में आकर वर्ण के रूप में व्यक्त होते हैं = अनाहत ध्वनि में प्रविष्ट होते हैं । बार-बार = जप के समय बार-बार ॥ २१ ॥

इस प्रकार पदार्थों में आरोह अवरोह करने वाला यह—

प्रणव पाँच प्रकार से स्थित है ॥ २२- ॥

इसकी पाँच प्रकारता को वाचक कला के क्रम से और वाच्य के क्रम से स्पष्ट करते हैं—



**..............त्रिवर्णश्च त्रिदैवतः ।**
**बिन्दुनादसमायुक्तः प्रणवः परिपठ्यते ॥ २२ ॥**

बिन्दुनादसंभेदं विना वर्णसङ्घट्टनामात्ररूपता भवति, न तु प्रकर्षेण नूयतेऽनेन परं तत्त्वमित्येदृक्प्रणवत्वमित्यर्थः । एवं चाकारोकारमकारबिन्दुनादभेदात् प्राग्वद्वाचकरूपाः पञ्च प्रणवाः, ब्रह्मविष्णुरुद्रा वक्ष्यमाणेश्वरसदाशिवसहिता वाच्यरूपाः पञ्च च ॥ २२ ॥

तदाह—

**अकारश्च उकारश्च मकारश्च तृतीयकः ।**
**वर्णत्रयमिदं प्रोक्तं ब्रह्माद्या देवतास्त्रयः ॥ २३ ॥**
**बिन्दुनादसमायोगादीश्वरश्च सदाशिवः ।**
**एते वै प्रणवाः पञ्च...............**

ब्रह्माद्या ये त्रयो देवता इति सम्बन्धः । वाच्यवाचकरूपा इत्यर्थात् ॥

ते चैते—

**.........हंसः प्राणयुतः सदा ॥ २४ ॥**

---

यह तीन वर्ण वाला और तीन देवता वाला है । बिन्दु और नाद से संयुक्त होने पर यह प्रणव कहा जाता है ॥ -२२ ॥

बिन्दु और नाद के संभेद से रहित होने पर यह केवल वर्णसमूह होता है प्रणव नहीं क्योंकि प्रणव उसे कहते हैं जिसके द्वारा पर तत्त्व की प्रकृष्टरूप से स्तुति की जाती है । इस प्रकार अकार उकार मकार बिन्दु और नाद के भेद से पूर्वोक्त रीति से वाचक रूप प्रणव पाँच हैं । इसी प्रकार ब्रह्मा विष्णु रुद्र वक्ष्यमाण ईश्वर और सदाशिव सहित वाच्य रूप प्रणव भी पाँच है ॥ २२ ॥

वही कहते हैं—

अकार उकार मकार ये तीन वर्ण कहे गये हैं । ब्रह्मा आदि इनकी पाँच देवतायें हैं । बिन्दु और नाद को इन उपर्युक्त तीनों में जोड़ देने पर (अ उ म् बिन्दु और नाद ये पाँच वाचक प्रणव हैं) तथा ईश्वर और सदाशिव को जोड़ देने पर (ब्रह्मा, विष्णु और रुद्र) ये पाँच वाच्य प्रणव हैं ॥ २३-२४- ॥

ब्रह्मा आदि तीन देवतायें वाच्य हैं अ उ म् आदि वाचक है ॥

और वे सब—

हंस सदा प्राणयुक्त होता है ॥ -२४ ॥

'हकारस्तु स्मृतः प्राणः' (४।२५७)

इति यः पूर्वं हंसप्राणोऽनाहतध्वनिरुक्तस्तेन सदा युतस्तदनुलग्नस्तां महाविमर्शभित्तिं विना कस्याप्यस्फुरणादित्यर्थः ॥ २४ ॥

अत एवात्र—

**परमात्मा शिवो हंसस्त्वपरेण समन्वितः ।**

यो हंसः स्वयमुच्चरद्रूपो वाचकवृत्त्या, वाच्यवृत्त्या तु परमात्मा सर्वेषां ब्रह्मादीनामनुप्राणकः, परनिर्वाणात्मकश्रेयःप्रदत्वाच्छिवः वाच्यवाचकयोरत्राविभागेन प्रकाशानन्दघनत्वेन स्फुरणात् सोऽयमीदृशो हंसः, अपरेणेति प्रोक्तरूपवाच्यवाचकरूपेण प्रणवपञ्चकेन समन्वितः संबद्धः । अत्र चाकारादिरूपेषु प्रणवेषु ह्रस्वाद्युच्चारकला जाग्रदादयोऽवस्थाभेदाः, पृथिवीप्रकृतिमायेश्वरसदाशिवान्तानि च ब्रह्माद्यधिष्ठितानि तत्त्वानि, इति पञ्चकान्तराण्येतान्यन्तर्भूतानि निर्णीतदृशा प्रणवरूपाण्यनुसर्तव्यानि ॥

न केवलमित्थमपररूपाः पञ्च प्रणवा मन्त्रेऽस्मिन् स्थिता इति, यावत्—

**परतः प्रणवान् पञ्च पुनरेव वदाम्यहम् ॥ २५ ॥**

---

'हकार को प्राण कहा गया है ।' (स्व०तं० ४।२५७)

इस वाक्य के द्वारा जो पहले हंस प्राण अर्थात् अनाहत ध्वनि कही गयी उससे सदा युक्त अर्थात् उसके पीछे जुड़ा है । क्योंकि उस (= अनाहत ध्वनि रूप) महाविमर्शभित्ति के बिना किसी का भी स्फुरण नहीं होता ॥ २४ ॥

इसीलिये यहाँ—

परमात्मा शिव हंस हैं और वे अपर रूप से युक्त हैं ॥ २५- ॥

जो स्वयं उच्चरत् रूप हैं वह वाचक वृत्ति से हंस हैं; वाच्यवृत्ति से परमात्मा हैं । वह ब्रह्मा आदि सबको अनुप्राणित करने वाले हैं । पर निर्वाण रूप श्रेयःप्रद होने के कारण शिव हैं । यहाँ वाच्य और वाचक का विभाग न होने से प्रकाशानन्दघन के रूप में स्फुरण करने के कारण यह इस प्रकार के हंस हैं । अपर रूप से = उपर्युक्त वाच्य वाचक रूप पाँच प्रणव से, समन्वित = सम्बद्ध हैं । यहाँ 'अ'कार आदि रूप प्रणवों में ह्रस्व आदि उच्चारण कलायें जाग्रत आदि अवस्थाओं के भेद हैं । पृथिवी प्रकृति माया ईश्वर और सदाशिव ये पाँच ब्रह्मा आदि से अधिष्ठित पाँच तत्त्व हैं । इस प्रकार पाँच के अन्तर्भूत ये सब उपर्युक्त रीति से प्रणवरूप समझे जाने चाहिये ॥

इस मन्त्र में इस प्रकार के केवल पाँच अपर प्रणव ही स्थित हैं ऐसी बात नहीं है बल्कि—

पुनः पाँच पर प्रणवों को मैं बतला रहा हूँ ॥ -२५ ॥



अन्यतन्त्रसिद्धान्तवैलक्षण्येनेत्यर्थः ॥ २५ ॥

तानाह—

**शक्तिश्च व्यापिनी चैव समनात्मा च निष्कलः ।**
**उन्मना च तथा देवि प्रणवाः पञ्च कीर्तिताः ॥ २६ ॥**

अत्रापि वाचककलानां वाच्यानां तद्गर्भीकृतसुसूक्ष्मतमोच्चारकलोच्चारयित्रवस्थाशक्तितत्त्वाद्यावरणानां च पूर्वोक्तयुक्त्या प्रणवत्वम् ॥ २६ ॥

तदेतावतो विश्वस्य भित्तिभूतः—

**परतः परमो हंसः सर्वं व्याप्य व्यवस्थितः ।**

यो निर्णीतचरः परमो हंसः, स परतः प्रकृष्टतया परापरभेदभिन्नं प्रणवपञ्चकम्, तद्द्वारेण च विश्वं व्याप्य स्थित इति स एव परमोपादेयः । तदभेदविमर्शमयत्वेन निष्कलभट्टारकोऽपि ॥

तदत्र—

**एते वै प्रणवाः पञ्च परापरविभागशः ॥ २७ ॥**
**परापरेण हंसेन नित्यमेव प्रणामिताः ।**

---

(यह वचन) अन्यतन्त्रसिद्धान्त से विलक्षण है ॥ २५ ॥

उनको बतलाते हैं—

हे देवि! शक्ति, व्यापिनी, समना, निष्कल और उन्मना ये पाँच (पर) प्रणव कहे गये हैं ॥ २६ ॥

यहाँ पर भी वाचक कला, वाच्य और उनके अन्दर स्थित सूक्ष्मतम उच्चार कला के उच्चारयिता की अवस्था शक्ति तत्त्व आदि आवरणसमूह पूर्वोक्त युक्ति से प्रणव कहे जाते हैं ॥ २६ ॥

इतने विशाल विश्व का आधारभूत—

परम हंस पर रूप से सबको व्याप्त कर स्थित हैं ॥ २७- ॥

जिस परम हंस का पहले वर्णन हो चुका है वह, परतः—प्रकृष्ट रूप से पर अपर भेद से भिन्न पाँच प्रणवों के द्वारा विश्व को व्याप्त कर स्थित है । इसलिये वही परम उपादेय है । उससे अभिन्न विमर्शमय होने से निष्कलभट्टारक भी (परम उपादेय हैं) ॥

तो यहाँ—

ये पाँच प्रणव पर और अपर विभाग से पर और अपर हंस के द्वारा नित्य प्रणामित हैं ॥ -२७-२८- ॥

हंसो हलाकृतिः स्वशक्त्याद्यकारादिपरापरप्रणवयोगाच्चतुष्कलतां प्राप्तः परापर उच्यते । तेनोभयरूपेण प्रणामिताः प्रह्वीभावमापादिताः स्वप्रत्यवमर्शप्रवणाः कृताः । प्रणामिता इत्यैशः पाठः । अत एव प्रकर्षेण नूयते परं तत्त्वं यैस्ते प्रणवा इति प्रारम्भ एवोक्तमस्माभिः ॥ २७ ॥

अतश्चैते—

**प्रवर्तन्ते हि सर्वत्र भुक्तिमुक्तिफलप्रदाः ॥ २८ ॥**

सर्वत्रेति साधकपुत्रकादिविषये ॥ २८ ॥

तस्मादयं मूलमन्त्रः—

**पञ्चभिस्तु युतस्त्वेभिः स पञ्चप्रणवात्मकः ।**

यो निःस्वभावः परापरप्रणवभेदप्रथनद्वारेणैव विश्वत्र कारणं चतुष्कलनाथ इति निर्णीतमेवैतत् ॥

किं च—

**तत्रस्थ एकरूपस्तु निष्कलस्तत्त्वतः स्मृतः ॥ २९ ॥**

---

हल की आकृति वाला हंस अपनी शक्ति आदि अकार आदि पर अपर प्रणव के योग से चार कला वाला होकर पर-अपर कहा जाता है । उन दोनों रूपों से प्रणामित = अवनत किये गये अर्थात् अपने प्रत्यवमर्श से युक्त किये गये । 'प्रणामिताः' यह पाठ ईश्वरकृत है (लौकिक व्याकरण के अनुसार यहाँ 'प्रणमिताः' होना चाहिये) इसीलिये हमने प्रारम्भ में ही कह दिया कि प्रणव उसे कहते हैं जिनके द्वारा पर तत्त्व की प्रकृष्ट रूप से स्तुति की जाती है ॥ २७ ॥

इसलिये ये सब—

सर्वत्र भोग और मोक्ष रूपी फल को देने के लिये प्रवृत्त होते हैं ॥ -२८ ॥

सर्वत्र—साधक पुत्रक आदि के विषय में ॥ २८ ॥

इस कारण यह मूल मन्त्र—

इस पाँच से युक्त होने के कारण पञ्च प्रणवात्मक है ॥ २९- ॥

जो निःस्वभाव है वह पर अपर प्रणव भेद के विस्तार के द्वारा चतुष्कल नाथ होकर सर्वत्र कारण बनता है यह बतलाया जा चुका है ॥

और भी—

उसमें स्थित एक रूप तत्त्व ही निष्कल माना गया है ॥ -२९ ॥



तत्रेति पूर्वोक्तप्रणवविश्रान्तिधाम्नि चतुष्कलनाथे यस्तिष्ठति । एकरूप इति प्रोक्तप्रकृतिरूपोऽनाहतभट्टारकः । स एव तत्त्वतो निष्कल इत्यर्थः ॥ २९ ॥

न केवलमसौ, यावत्—

**तद्योगादपि तद्बीजं................**

प्रोक्तनिष्कलसंबन्धाद् बीजमपीति चतुष्कलनाथोऽपि निष्कल उच्यत इत्यर्थः ॥

किं च—

**...........सर्वबीजप्ररोहकम् ।**

सर्वेषां बीजानां ब्रह्मादिकारणानामङ्गब्रह्मादिमन्त्राणां च प्ररोहकं सामर्थ्यप्रदं तद्योगादेव ॥

अत्र हेतुः—

**प्रवर्ततेऽयतो यस्माद् देवासुरनिकेतनम् ॥ ३० ॥**

अयेते गच्छति स्वयमुच्चरति चित्प्रकाशाभेदेन स्फुरतीत्ययो हलाकृतिस्ततो यस्माद् देवासुराणां प्राङ्निरूपितनीत्या निकेतनं उपासास्थानं चतुष्कलबहुरूपात्म

---

उसमें = पूर्वोक्त प्रणवविश्रान्तिधाम वाले चतुष्कल नाथ में, जो स्थित है (वह तत्रस्थ है) एक रूप = जिसका स्वभाव पहले बतलाया जा चुका है वह अनाहत भट्टारक । वही वास्तविकरूप से निष्कल है ॥ २९ ॥

केवल यही ऐसे नहीं है वरन्—

उनके योग से उनका बीज भी (निष्कल है) ॥ ३०- ॥

उक्त निष्कल के सम्बन्ध से बीज = चतुष्कलनाथ भी, निष्कल कहा जाता है ॥

तथा—

(वह) सब बीजों का प्ररोहकर्त्ता है ॥ -३०- ॥

उसके योग से ही वह सभी बीजों का = ब्रह्मा आदि कारणों का और अङ्गब्रह्म आदि मन्त्रों का । प्ररोहक = सामर्थ्यदाता है ॥

इसमें कारण है—

अयन (= उच्चरण) करने वाले जिस (निष्कल हंस) से देवासुरनिकेतन प्रवृत्त होता है ॥ -३० ॥

जो अयन करता है = चलता है = स्वयं उच्चरित होता है = चित्प्रकाश से अभिन्न रूप में स्फुरण करता है, वह अय = हलाकृति (हंस) है उसे जिस कारणभूत से देवासुरों का पूर्व निरूपित नीति के अनुसार निकेतन = उपासना का

मन्त्रद्वयं प्रवर्ततेऽनुग्रहादौ प्रसरति, ततो युक्तमुक्तम्—

'तद्योगादपि तद्बीजं सर्वबीजप्ररोहकम् ।' (६।३०)

इति । देवासुरा इन्द्रियाणि, तन्निकेतनं प्राण इति केचित् ॥ ३० ॥

अतश्च प्रथमपटलनिर्णीतव्याप्त्यनुसारं चतुष्कलबहुरूपाभ्यां विश्वस्य स्वीकारात्तयोश्च परस्फुरत्तासारानाहतध्वनिविश्रान्तत्वात्—

**तत्र मन्त्राश्च वर्णाश्च प्रतिष्ठां यान्ति नान्यथा ।**

मन्त्राः पिण्डबीजानि । वर्णा मालामन्त्रसम्बन्धिनो मातृकावर्तिनश्च सर्वेऽनाहत एव प्रतिष्ठिताः । नहि परां स्फुरत्तां विना कस्यापि स्फुरणं घटते । उक्तं च श्रीस्पन्दे—

'तदाक्रम्य बलं मन्त्राः ।' (२।१०) इत्यादि ॥

अतश्च—

**तस्य बोधाद्विमुच्यन्ते अहिकञ्चुकवत् प्रिये ॥ ३१ ॥**

---

स्थान चतुष्कल बहुरूप वाला दो मन्त्रसमूह प्रवृत्त होता है = अनुग्रह आदि के लिये प्रसरण करता है । इसलिये ठीक कहा गया—

'उसके योग से उसका बीज भी समस्त बीजों का प्ररोहक है' (स्व०तं० ६।३०)

देवासुर = इन्द्रियाँ । उनका निकेतन = प्राण—ऐसा कोई लोग अर्थ करते हैं ॥ ३० ॥

इसलिये प्रथम पटल में निर्णीत (= वर्णित) व्याप्ति के अनुसार चूँकि चतुष्कल और बहुरूप इन दोनों के द्वारा विश्व का स्वीकार किया जाता है और वे दोनों पर स्फुरत्ता वाली अनाहत ध्वनि में विश्राम करते हैं इसलिये—

मन्त्र और वर्ण उसी (= अनाहत ध्वनि) में प्रतिष्ठित होते हैं अन्यथा नहीं ॥ ३१- ॥

मन्त्र = पिण्डबीज । वर्ण- जोकि माला मन्त्र से सम्बद्ध होते हैं और मातृका में रहते है ये सब अनाहत ध्वनि में ही प्रतिष्ठित हैं । परा सत्ता के बिना किसी का भी स्फुरण घटित नहीं होता । यही बात श्रीस्पन्दकारिका में कही गयी है—

'उस बल (= अनाहत ध्वनि) को आक्रान्त कर...' । (स्प०का० २।१०) इत्यादि ॥

इस कारण—

हे प्रिये! (दीक्षित लोग) उसके ज्ञान से (उसी प्रकार) मुक्त हो जाते हैं जैसे साँप (अपनी) केंचुल से ॥ -३१ ॥



दीक्षिता इति शेषः ॥ ३१ ॥

एतत् स्फुटयति—

**तावद् भ्रमति संसारे यावत्तत्त्वं न विन्दति ।**
**विदिते तु परे तत्त्वे न भूयो जायते क्वचित् ॥ ३२ ॥**

यथाहिस्त्यक्तेन कञ्चुकेन न पुनः श्लिष्यति, तथा समनान्तेन बन्धेन त्यक्तेन तत्त्वज्ञो न भूयः स्पृश्यते ॥ ३२ ॥

तत्त्वं हंसरूपमेवेति दर्शयन्नेतदेव भूयः स्फुटयति—

**अकृतार्थो नरस्तावद्यावद्धंसं न विन्दति ।**

विन्दति लभते स्वत्वेन प्रत्यभिजानाति ॥

एतत्सोपायं वैधर्म्यदर्शनेन प्रकृते योजयति—

**प्रणवेन समायुक्तं कृतार्थ इति निर्दिशेत् ॥ ३३ ॥**

प्रणवेन चतुष्कलेन सम्यगायुक्तमिति निर्णीतवक्ष्यमाणतदुच्चारज्ञानतदुच्चारणौपयिकमेव परनिष्कलस्वरूपविश्रान्तत्वान्नरः कृतार्थो भवतीत्यर्थः ॥ ३३ ॥

---

दीक्षित—यह जोड़ना चाहिए ॥ ३१ ॥

उसको स्पष्ट करते हैं—

जीव संसार में तभी तक भ्रमण करता है जब तक उसे तत्त्व का लाभ नहीं हो जाता । पर तत्त्व का ज्ञान होने पर फिर कहीं भी उसका जन्म नहीं होता ॥ ३२ ॥

जिस प्रकार साँप एक बार त्यक्त कञ्चुक से फिर संयुक्त नहीं होता उसी प्रकार से समना पर्यन्त बन्धन से मुक्त होने पर तत्त्वज्ञ जीव पुनः उस मल से स्पृष्ट नहीं होता है ॥ ३२ ॥

यह तत्त्व हंसरूप ही है—यह बतलाते हुए उसी को स्पष्ट करते हैं—

मनुष्य जब तक हंस को नहीं जानता तब तक वह कृत-कृत्य नहीं है ॥ ३३- ॥

विन्दति = प्राप्त करता है = स्वत्व के रूप में फिर से जान लेता है ॥

वैधर्म्य को सोपाय बतलाते हुए इस तथ्य को प्रस्तुत से जोड़ते हैं—

प्रणव से समायुक्त मनुष्य को कृतार्थ कहना चाहिये ॥ -३३ ॥

प्रणव = चतुष्कल, से समायुक्त = पहले बतलाये गये और आगे बतलाये जाने वाले उस (= प्रणव) के उच्चारज्ञान और उस उच्चारण के औपयिक

अतश्च—

**उच्चारं च ततो ज्ञात्वा उच्चरेत्तं वरानने ।**

उच्चरेदुच्चारयेत् । तमिति परविश्रान्त्युपायभूतं चतुष्कलम् ॥

तत्र—

**उच्चारस्त्रिविधो देवि हंसस्य समुदाहृतः ॥ ३४ ॥**

उक्तरूपपरापरप्रणवाधिष्ठानाद्धंसस्यापि परापरः स्वरूपनिष्ठत्वेन तु परात्पर इति त्रिविधो य उच्चारः स, उदाहृतः—

'एते वै प्रणवाः पञ्च परापरविभागशः
परापरेण हंसेन' (६।२७)

इति, तथा

'परतः परमो हंसः सर्वं व्याप्य व्यवस्थितः' (६।२७)

इत्याद्युक्त्या समनन्तरमेवोक्तः ॥ ३४ ॥

---

(= फल) वाले को पर निष्कलस्वरूप में विश्रान्त होने के कारण ऐसा मनुष्य कृतार्थ हो जाता है ॥ ३३ ॥

इसलिये—

हे वरानने ! उच्चार को जान कर इसके बाद उसका उच्चारण करना चाहिये ॥ ३४- ॥

'उच्चरेत्' का अर्थ है—उच्चारण करे । उसका = परविश्रान्ति के उपायभूत चतुष्कल का ॥

उसमें—

हे देवि! हंस का उच्चार तीन प्रकार का कहा गया है ॥ -३४ ॥

उक्त रूप पर एवं अपर प्रणव का अधिष्ठान होने के कारण हंस का भी पर, और अपर रूप है । स्वरूपनिष्ठ होने से परात् पर है इस प्रकार तीन प्रकार का जो उच्चार है वह कहा गया है—

'पर और अपर विभाग से ये प्रणव पाँच प्रकार के हैं । ये सब परापर हंस से' (स्व०तं० ६।२७)

(इस ग्रन्थ से) तथा—

'वह हंस पर से भी परे है और सबको व्याप्त कर विशेष रूप से स्थित है ।' (स्व०तं० ६।२७)

इस उक्ति से तत्काल पहले कहा गया ॥ ३४. ॥



तमेवोच्चारं स्फुटयति—

**हकारोकारसंयुक्तबिन्द्वन्ते तु तृतीयकः ।**
**(सृष्टे)[1]र्न्यासेन तूच्चारः संहारयोग उच्यते ॥ ३५ ॥**

ह् इति लुप्तविभक्तिकोऽनाहतस्वरूपदर्शनाय । तेन ह् इति यः स्वयमुच्चरद्रूपो हंसः स अकारेण उकारेण च वर्णेन संयुक्तस्तदूपरि च बिन्दोरन्ते समीपे तृतीयक इत्यनुस्वाररूपो मकारोऽस्य सम्बद्ध एवमेतदन्तो य उच्चारः । सृष्टेरिति जागराद्यवस्थात्रयाधिष्ठातृसृष्टिस्थितिसंहारकारिभेदमयब्रह्मविष्णुरुद्रसर्गस्य यो न्यासः पृथक्पृथग्वाचकत्वेन विमर्शस्तेन, न त्वभेदेनेत्यर्थः । एतेषां तु त्रयाणामपि भेदमयानां संहारयोग इति तुर्यदशाप्रथमकोटिसंस्पर्शात्मकबिन्दुपदैक्ययोजनारूप उच्यते, न त्वत्र वर्णोच्चारव्याप्तिरस्ति ॥ ३५ ॥

यथा विभक्तः प्राक् तेन—

**एवमादिक्रमेणैव मन्त्रमुच्चारयेद् बुधः ।**

बुधो ज्ञानी, एवमित्युक्तरूपेण, आदीत्यकारादिक्रमेण, मन्त्रमित्येतत्सम्बन्धादेव

---

उसी उच्चार को स्पष्ट करते हैं—

हकार अकार उकार से संयुक्त बिन्दु (= म्) जो कि अन्त में तीसरा (–अकार और उकार के बाद तीसरा) है, सृष्टि (के अधिष्ठातृ देवों की सृष्टि के) न्यास के द्वारा वह उच्चार संहारयोग कहा जाता है । (इसका स्वरूप होगा—हूं) ॥ ३५ ॥

'ह' यह कथन विभक्तिरहित है । इसका वर्णन अनाहत ध्वनि के रूप को प्रदर्शित करने के लिये है । इस प्रकार 'ह' जो कि स्वयं उच्चरत् रूप हंस है वह अकार और उकार वर्ण से संयुक्त और उसके ऊपर बिन्दु के अन्त = समीप, तृतीयकः = अनुस्वार रूप मकार, इससे सम्बद्ध है । इस प्रकार इसके अन्त वाला (= यहाँ तक का) जो उच्चार (वह—हूं होगा) । (सृष्टिन्यास पद को स्पष्ट करते हैं–) जाग्रत आदि तीन अवस्थाओं के अधिष्ठाता तथा सृष्टि स्थिति संहारकारी भेदयुक्त ब्रह्मा विष्णु और रुद्र की सृष्टि का जो न्यास = पृथक् पृथक् वाचक के रूप में न कि अभिन्न रूप में, विमर्श । भेदवाले इन तीनों का, संहारयोग = चतुर्थ दशा की प्रथमकोटि के संस्पर्श रूप बिन्दुपद के साथ ऐक्य की योजना रूप, कहा जाता है । इस संहारयोग में वर्णों के उच्चार की व्याप्ति नहीं है ॥३५॥

जैसा पहले विभाग किया गया उससे—

विद्वान् उसी प्रकार के अकारदि क्रम से मन्त्र का उच्चारण करे ॥ ३६- ॥

बुध = ज्ञानी । एवम् = उक्त रूप से । आदि = अकार आदि के क्रम से ।

---

१. सृष्टि ।

मन्त्ररूपतां प्राप्तं हंसमुच्चारयेत् ॥

एतदनुवदन्नत ऊर्ध्वं मन्त्रोच्चारे इतिकर्तव्यतान्तरमाह—

**बिन्दुस्थं त्रितयं कृत्वा वक्त्रमुद्घाटयेत्ततः ॥ ३६ ॥**

त्रितयं मकारान्तम्, बिन्दुस्थं कृत्वेति तदभेदव्याप्तिसारं सम्पाद्य, नादोच्चारणार्थं वक्त्रमास्यमुद्घाटयेदित्येतदुच्चारावसरे दिव्यं करणं बध्नीयादित्यर्थः ॥ ३६ ॥

ततश्च—

**ईषदुद्घाटिते वक्त्रे तदा नादं विजानत।**

अनयेतिकर्तव्यतया मन्त्रोच्चारावहितस्य नादनादान्ताभिव्यक्तिर्भवतीत्यर्थः ॥

किं च—

**नादस्थं पञ्चधा चैव शक्तिस्थं पञ्चधा पुनः॥ ३७ ॥**
**व्यापिन्यां पञ्चधा चैव............**

मन्त्ररूपं विजानतेति सम्बन्धः । पञ्चधात्वं च—

'ब्रह्मादिपञ्चकं यच्च' (६।४१)

---

मन्त्र = इसके सम्बन्ध से मन्त्ररूपता को प्राप्त हंस का उच्चारण करे ॥

इसका अनुवाद (= पुनः वर्णन) करते हुए इसके ऊपर मन्त्रोच्चार के विषय में दूसरी इतिकर्त्तव्यता को कहते हैं—

तीनों को बिन्दु में स्थापित कर उसके बाद वक्त्र का उद्घाटन करे ॥ -३६ ॥

त्रितय = अ उ म् । बिन्दु में स्थापित कर = उस (= बिन्दु) से अभिन्न बना कर, नाद के उच्चारण के लिये वक्त्र = मुख, का उद्घाटन करे अर्थात् उसके उच्चारण के अवसर पर दिव्य करण का बन्धन करे ॥ ३६ ॥

इसके बाद—

जब मुख थोड़ा सा खुल जाय तब नाद को जानना चाहिये ॥ ३७- ॥

इस इतिकर्त्तव्यता के द्वारा मन्त्र के उच्चारण में ध्यान देने वाले साधक को नाद एवं नादान्त की अभिव्यक्ति हो जाती है ॥

इसके अतिरिक्त—

पाँच प्रकार से नाद में, पाँच प्रकार से शक्ति में और पाँच प्रकार से व्यापिनी में स्थित ॥ -३७-३८- ॥

मन्त्ररूप को जानना चाहिये—यह अन्वय है । पाँच प्रकार—



इत्युपक्रम्य

'परापरविभागेन ते सर्वत्र व्यवस्थिताः' (६।४१)

इति समनन्तरवक्ष्यमाणस्थित्या मन्तव्यम् । तेन योजनिकाग्रन्थे नादस्य यदष्टकलत्वमुक्तम् तद्वाचकस्वरूपविमर्शयुक्त्या । इदं तु पञ्चधात्वं तत्पदाधिरूढवाच्यरूपकारणविमर्शयुक्त्येति न पूर्वापरवैषम्यं किञ्चित् ॥ ३७ ॥

किं च—

**..............समनानिष्कलात्मनोः ।**

ऊर्ध्वोर्ध्वमवस्थितयोः । पूर्वनिर्णीतं रूपं विजानतेत्यनुषङ्गः ॥

अथैतदुपरि—

**उन्मना च परं तत्त्वं सर्वं व्याप्य व्यवस्थितम् ॥ ३८ ॥**

पूर्वनिर्णीतं रूपं जानीतेत्यर्थः ॥ ३८ ॥

उपसंहरति—

**एवं ज्ञात्वा विमुच्यन्ते शिवतत्त्वविदो जनाः ।**

---

'जो ब्रह्मा आदि पाँच' (स्व०तं० ६।४१)

यहाँ से प्रारम्भ कर—

'पर और अपर विभाग से वे सर्वत्र स्थित हैं ।' (स्व०तं० ६।४१)

इस प्रकार अभी आगे कहे जाने वाली स्थिति के अनुसार समझना चाहिये । इससे योजनिका ग्रन्थ में जो नाद को आठ कला वाला कहा गया । वह वाचक- स्वरूप के विमर्श को समझ कर और यह पञ्चधात्व उस पद में अधिरुढ़ वाच्यरूप कारण के विमर्श को दृष्टि में रख कर । इस प्रकार कुछ भी पूर्वापरवैषम्य नहीं है ॥ ३७ ॥

तथा—

समना और निष्कल (का भी रूप जानना चाहिये) ॥ -३८- ॥

ये समना और निष्कल ऊपर-ऊपर स्थित रहते हैं इनके पूर्ववर्णित रूप को जानना चाहिये ॥

इसके ऊपर—

उन्मना है जो कि पर तत्त्व है और सबको व्याप्त कर स्थित है ॥ -३८ ॥

इसके पूर्वनिर्णीत रूप को जानो—यह अर्थ है ॥ ३८ ॥

इस प्रकरण का उपसंहार करते हैं—

एवमुक्तक्रमेण, ज्ञात्वा उन्मनान्तानि पदान्यनुभूय, ये शिवतत्त्वमिति परमशिवमात्मानम्, विदन्ति प्रतिजानन्ति, ते विशेषेण सिद्धान्तवैलक्षण्येन मुच्यन्ते । तत्र हि—

'अवर्णोवर्णमकारबिन्दुनादाश्च तस्य सन्मन्त्राः ।'

इत्येवं मन्त्रव्याप्तिस्तद्गुरुभिर्दर्शिता ॥

अत्र वैधर्म्यमाह—

**अन्यथा नैव मुच्यन्ते बिन्द्वन्ते ये व्यवस्थिताः ॥ ३९ ॥**

बिन्दौ तदन्ते च नादादिपदे ये व्यवस्थिता विश्रान्तास्ते नैव मुच्यन्तेऽपि तु तत्तत्पदोचितविभूतिमेव भजन्ते ॥ ३९ ॥

यतः—

**ज्योतीरूपं तु बिन्दुस्थं नादस्थं शब्दरूपकम् ।**
**शक्तिस्थं स्पर्शगं चैव तदूर्ध्वं शून्यरूपकम् ॥ ४० ॥**

---

इस प्रकार जान कर शिवतत्त्व के ज्ञानी लोग विमुक्त हो जाते हैं ॥ ३९- ॥

इस प्रकार = उक्त क्रम से । जान कर = (कालाग्निभुवन से लेकर) उन्मना पर्यन्त स्तरों का अनुभव कर । जो लोग, शिवतत्त्व = अपने को परमशिव से अभिन्न, वेदन करते हैं = प्रत्यभिज्ञान करते हैं वे (विमुक्त होते हैं =) विशेष रूप से = सिद्धान्त की विलक्षणता के द्वारा मुक्त होते हैं । वहाँ—

'अवर्ण उवर्ण मकार बिन्दु और नाद उस (= परमेश्वर स्वच्छन्दभैरव) के समन्त्र हैं'—

इस प्रकार मन्त्रव्याप्ति उस परम्परा के गुरुओं द्वारा बतलायी गयी है ॥

इस विषय में वैधर्म्य को बतलाते हैं—

अन्यथा जो लोग बिन्दु और उसके अन्त में व्यवस्थित होते हैं वे कभी मुक्त नहीं होते ॥ -३९ ॥

बिन्दु और उसके अन्त अर्थात् नाद आदि पदों में जो (योगी) व्यवस्थित हैं = विश्राम कर जाते हैं आगे नहीं बढ़ते, वे मुक्त नहीं होते उल्टे उन-उन स्तरों में वर्त्तमान ऐश्वर्य का आनन्द उठाते हैं ॥ ३९ ॥

क्योंकि—

(अ उ म्) बिन्दु में स्थित होने की दशा में ज्योति स्वरूप है । नाद में स्थित वही शब्दरूप है । शक्ति में स्थित स्पर्श वाला और उसके ऊपर



यदेतद् बिन्दुस्थं त्रितयमिति नादस्थं पञ्चकमित्याद्युक्तं तद् बिन्दुस्थं ज्योतीरूपमिति वेद्याविभागप्रकाशरूपम् । नादस्थं तु शक्तिरूपमिति विसर्गशक्तिमयम् । शक्तिपदावस्थितं तु स्पर्शगमानन्दस्पर्शसतत्त्वम्, तदूर्ध्वं व्यापिन्यां तु शून्यताभासरूपम् ॥ ४० ॥

यतो व्यापिनीधाम—

**ब्रह्मादिपञ्चकं यच्च तेषां शून्यं च तत्पदम् ।**

चकाराद् ब्रह्माद्यधिष्ठेयानां तत्त्वानामपि । तैः शून्यमिति वक्तव्ये तेषां शून्यमिति षष्ठ्या ते सर्वे तत्र तदुचितप्रकृष्टसंविद्रूपतया स्थिताः, न तु क्वापि गताः, इति दर्शयति । अत एव पूर्वमशून्यं शून्यमित्याद्युक्तम् ॥

ननु ब्रह्मादयो हृदयादिललाटान्तपदावस्थितास्ते कथमियतीं भूमिमायाता इत्याह—

**परापरविभागेन ते सर्वत्र व्यवस्थिताः ॥ ४१ ॥**

परमेश्वरस्य हि चिदानन्देच्छाज्ञानक्रियाख्याः शक्तयस्तत्पदोचितप्रपञ्चव्याप्ति-

---

शून्य रूप है ॥ ४० ॥

बिन्दु में स्थित जो यह तीन का समूह (= अ उ म्) है, तथा नाद में स्थित पाँच (= ब्रह्मा विष्णु आदि) हैं वे ज्योति स्वरूप हैं अर्थात् वेद्य के अविभाग (= वेद्य से अभिन्न) प्रकाश रूप हैं, तथा नादस्थ जो पाँच हैं वे शक्तिरूप अर्थात् विसर्गशक्तिमय हैं । शक्तिपद में स्थित वे ही तीन स्पर्शग = आनन्द स्पर्श वाले हैं । उसके ऊपर व्यापिनी स्तर में शून्यताभास रूप हैं ॥ ४० ॥

क्योंकि व्यापिनी नामक धाम—

जो ब्रह्मादि पाँच हैं वह (व्यापिनी) पद उनके शून्य (रूप से युक्त) है ॥ ४१- ॥

('यच्च' में) 'च'कार से ब्रह्मा आदि से अधिष्ठित तत्त्वों का भी (संग्रह कर लेना चाहिये) । 'तैः शून्यम्' की जगह 'तेषां शून्यम्' में षष्ठी विभक्ति के कहने का तात्पर्य यह है कि वे सब वहाँ (= व्यापिनी में) उसके अनुरूप प्रकृष्ट संविद् रूप में स्थित हैं न कि (उस व्यापिनी का छोड़ कर) कहीं अन्यत्र चले गये हैं । इसीलिये पहले 'अशून्य शून्य' इत्यादि कहा गया ॥

प्रश्न—ब्रह्मा आदि हृदय से लेकर ललाट पर्यन्त तत्तत् स्थानों में स्थित हैं (ऐसा वर्णन है) फिर वे इतनी भूमियों में कैसे आ जाते हैं ? उत्तर देते हैं—

पर और अपर विभाग से वे सब स्थलों में रहते हैं ॥ -४१ ॥

परमेश्वर की चित् आनन्द इच्छा ज्ञान और क्रिया नामक पाँच शक्तियाँ तत्तत्

भाजो ब्रह्मादिपर्यन्तमाभासितवत्य इति तद्व्याप्तिसारा ब्रह्माद्याः स्थूलसूक्ष्मादिव्याप्त्या सर्वत्र स्थिताः । एतच्च एकादशे व्यक्तीभविष्यति । अथवैते तत्तत्पदौचित्येन तास्ताः सिद्धीर्ददति ॥ ४१ ॥

अथ—

**शून्यातीता तु समना शुद्धात्मा तून्मना तथा ।**

क्रमेण स्वोचितसंविद्रूपेत्यर्थः ॥

अथ—

**सर्वातीतं परं तत्त्वं सर्वं व्याप्य व्यवस्थितम् ॥ ४२ ॥**

सर्वातीतत्वेऽपि सर्वव्यापकत्वमस्य स्वच्छस्वच्छन्दचिदानन्दसुन्दरत्वात् ॥ ४२ ॥

यतश्च परं तत्त्वं सर्वं व्याप्य व्यवस्थितमत एवाकारोकारमकारवाच्या अतिस्थूला अपि—

**मन्त्ररूपाश्च विज्ञेया बिन्दुधर्मात्तु देवताः ।**

चकार एवार्थः । मन्त्ररूपा एव तदभेदव्याप्तिसारेणाविश्लेषेण ज्ञातव्याः ॥

---

पद के अनुरूप विश्व प्रपञ्च में व्याप्त हैं । वे ही ब्रह्मा आदि तक आभासित होती हैं, इसलिये उनसे व्याप्त ब्रह्मा आदि स्थूल सूक्ष्म आदि रूप से सर्वत्र व्याप्त होकर स्थित हैं । यह विषय ११वें पटल में स्पष्ट होगा । अथवा ये सब (ब्रह्मा आदि) अपने-अपने पद के अनुरूप तत्तत् सिद्धियों को देते हैं ॥ ४१ ॥

इसके बाद—

समना शून्य से परे और उन्मना अत्यन्त शुद्ध है ॥ ४२- ॥

तात्पर्य यह है कि ये दोनों क्रम से स्वोचित संविद्रूप हैं ॥

इसके पश्चात्—

सबसे परे पर तत्त्व है जो सबको व्याप्त कर के व्यवस्थित है ॥ -४२ ॥

सर्वातीत होते हुए भी यह सबको व्याप्त कर रहा है इसका कारण है—इसका स्वच्छस्वच्छन्दचिदानन्दसुन्दर होना ॥ ४२ ॥

चूँकि परतत्त्व सब को व्याप्त कर स्थित है इसलिये अकार उकार और मकार के वाच्य अतिस्थूल भी—

देवताओं को बिन्दुरूप होने के कारण मन्त्ररूप ही समझना चाहिये ॥ ४३- ॥



एवं हि—

**तत्रस्था सर्वकर्माणि साधयन्ति न संशयः ॥ ४३ ॥**

तत्रेति व्याख्यातव्याप्तिसतत्त्वे मन्त्रे स्थिता उपारूढाः ॥ ४३ ॥

एवमुल्लासक्रमेण हृदयाद् द्वादशान्तं मुक्त्यङ्गमन्त्रोच्चारमुक्त्वा सिद्ध्यङ्गं तं प्रातिलोम्येनादिशति—

**तत्त्वं च उन्मनात्मा तु समना शून्यमेव च ।**
**स्पर्शश्चैव तथा शब्दो रूपं च तदनन्तरम् ॥ ४४ ॥**
**मन्त्रात्मनि स्थिताः सर्वे ज्ञातव्या दैशिकेन तु ।**

रूपमिति बिन्दुतेजः । तदनन्तरमिति मकारोका(राका)रात्मवर्णस्वरूपम् । त एते सर्व एव प्रमेया मन्त्रात्मनिष्कलस्वरूपेऽवस्थिता उल्लासप्रवेशक्रममविमृश्य मन्त्रावसर एव मुक्तिसिद्ध्यङ्गरूपेणोपलभ्यन्त इत्यर्थः । दैशिकेनेति प्राधान्यात्, तदुपदेशात्त्वन्येनापि ॥ ४४ ॥

न केवलमेते मन्त्रस्थाः सर्वकर्माणि साधयन्ति, यावत्—

---

श्लोकस्य चकार का अर्थ है—एव (= ही) । उन (वर्णों) से अभिन्न होने के कारण उन्हें अविश्लिष्ट समझना चाहिये ॥

इस प्रकार—

इस प्रकार उसमें स्थित (साधकगण) सब कार्यों को सिद्ध कर लेते हैं उसमें संशय नहीं है ॥ -४३ ॥

उसमें = व्याख्यातव्याप्ति वाले मन्त्र में । स्थित = आरूढ़ ॥ ४३ ॥

इस प्रकार उल्लास के क्रम से हृदय से लेकर द्वादशान्त पर्यन्त मुक्ति के अङ्गभूत मन्त्रोच्चार का कथन कर सिद्धि के अङ्गभूत उस (= मन्त्रोच्चार) का विपरीत क्रम से निर्देश करते हैं—

परमतत्त्व उन्मना है । समना शून्य है । उससे नीचे उतरने पर स्पर्श शब्द और रूप हैं । आचार्य उन सबको मन्त्र में स्थित समझे ॥ ४४-४५- ॥

रूप = बिन्दुतेज । उसके बाद—मकार उकार (अकार) वर्णस्वरूप । ये सभी प्रमेय मन्त्ररूप जो कि निष्कल स्वरूप में स्थित हैं, उल्लास के प्रवेश के क्रम के विमर्श के बिना मन्त्र के अवसर पर ही मुक्ति-सिद्धि के अङ्ग के रूप में प्राप्त होते हैं—यह अर्थ है । आचार्य के द्वारा मुख्य रूप से और उनके द्वारा उपदिष्ट होने पर अन्य लोगों के द्वारा भी (प्राप्त किये जाते हैं) ॥ ४४ ॥

मन्त्र में स्थित ये केवल सब कर्मों को ही सिद्ध नहीं करते बल्कि—

